प्रकार है:—(१) संस्कार, (२) आचार, (३) समय, (४) श्राद्ध, (५) नीति, (६) व्यवहार, (७) दान, (८) उत्सर्ग, (९) प्रतिष्ठा, (१०) प्रायश्चित्त, (११) शुद्धि, (१२) शान्ति।[1]

संस्कार मयूख के आरम्भ में इस प्रकार लिखा है:—

श्रीभास्करं शिवकरं शिरसा प्रणम्य श्रीनीलकण्ठपितरं जननीं च गङ्गाम्।
तत्पादचिन्तनबलो बुधशङ्कराख्यः संस्कारभास्करमनुं वितनोति काश्याम्॥

इस पद्य से संस्कारमयूख का कर्ता नीलकण्ठ का पुत्र शङ्करभट्ट सिद्ध होता है। किन्तु यह पद्य प्रक्षिप्त मालूम होता है क्योंकि संस्कारमयूख के कुछ आदर्शग्रन्थों में इस पद्य के स्थान में अन्य पद्य मिलता है। वह इस प्रकार है:—

भगवन्तभास्कराख्ये ग्रन्थेऽस्मिन् शिष्टसंमते च ततः।
संस्कारविधिमयूखः प्रतन्यते नीलकण्ठेन॥

अन्य मयूखों के कर्तृत्व में शङ्का नहीं होती क्योंकि उन मयूखों में नीलकण्ठ ने स्वयं अपने कर्तृत्व का परिचय दिया है।[2]

मयूखों का निर्माणक्रम नीलकण्ठकृत नीतिमयूख के इण्डिया आफिस वाले

१. India Office Library Catalogue No. 1444.

आज्ञप्तस्तेन राज्ञा विबुधकुलमणिर्दाक्षिणात्यावतंसो
भट्टः श्रीनीलकण्ठः स्मृतिषु दृढमतिर्जैमिनीयेऽद्वितीयः।
आज्ञामादाय मूर्ध्ना सविनयममुना तस्य सर्वान्निबन्धान्
दृष्ट्वा सम्यग्विविच्य प्रविततकिरणास्तन्यते भास्करोऽयम्॥
संस्काराचारकालाः समुचितरचनाः श्राद्धनीती विवादो
दानोत्सर्गप्रतिष्ठा जगति जयकराः संगतार्थानुबद्धाः।
प्रायश्चित्तं विशुद्धिस्तदनु निगदिताः शान्तिरेवं क्रमेण
ख्याता ग्रन्थेऽत्र शुद्धे बुधजनसुखदा द्वादशैते मयूखाः॥

भगवन्तभास्कराख्ये ग्रन्थेऽस्मिन्‌ शिष्टसम्मते च ततः।
नरपतिनीतिमयूखः प्रतन्यते नीलकण्ठेन॥

२. समयमयूख Gharpure 1927. Bombay.

श्रुतीः स्मृतीर्वीक्ष्य पुराणजातं तत्तन्निबन्धानपि सन्निबन्धान्।
श्रीशङ्करस्यात्मजनीलकण्ठस्तिथ्यादिकृत्यं विवृणोति सर्वम्॥

श्राद्धमयूख Gharpure, Bombay.

आदर्शग्रन्थ के भूमिकाश्लोकों द्वारा ऊपर सिद्ध कर दिया गया है। मयूखों का अन्तरङ्ग साक्ष्य भी निर्दिष्ट क्रम का प्रतिपादन करता है । उदाहरणार्थ—श्राद्धमयूख (पृ० ४६) में लिखा है 'प्रपञ्चितं चेदं संस्कारमयूखे ।' आचारमयूख (पृ० ६६) में लिखा है 'एषां प्रतिष्ठापूजादि सर्वं प्रतिष्ठामयूखे वक्ष्यते । नीतिमयूख (पृ० ४८) में आचारमयूख का ज़िक्र आता है—'दुःस्वप्नाश्चाचारमयूख उक्ताः ।' समयमयूख (पृ० ८७) में लिखा है—दानमयूखे वक्ष्यते । इत्यादि ।

प्रतिष्ठामयूख के समाप्तिवाक्य में क्रमानुसार प्रतिष्ठामयूख को आठवाँ मयूख कहा गया है, किन्तु निर्दिष्ट क्रमानुसार इस का नवाँ स्थान है । नीतिमयूख के आदर्श-ग्रन्थ के क्रमनिर्देशक भूमिका श्लोकों की अपेक्षा प्रतिष्ठामयूख का समाप्तिवाक्य अर्वाचीन प्रतीत होता है । समाप्तिवाक्य प्रायः लेखकों के द्वारा पीछे से भी लगाये जाते हैं ।

मयूखों के अतिरिक्त नीलकण्ठ ने अन्य ग्रन्थ भी लिखे हैं:—( १ ) व्यवहारतत्त्व, ( २ ) दत्तकनिर्णय । ऑफ्रेक्ट महोदय के अनुसार नीलकण्ठ ने धर्म प्रकाश और श्राद्धप्रकाश भी लिखे हैं ।

---

तिथेर्मयूखं प्रतिपाद्य सम्यगाराध्य धामाऽथ गिरामगोचरम् ।
श्राद्धं वदत्यत्र स नीलकण्ठः सम्प्रेरितः श्रीभगवन्तवर्मणा ॥

आचारमयूख Gharpure 1921 Bombay.

भगवन्तभास्कराख्ये ग्रन्थेऽस्मिन् शिष्टसम्मते च ततः ।
आचारविधिमयूखः प्रतन्यते नीलकण्ठेन ॥

नीतिमयूख Bakre & Lele 1921 Bombay.

पितृसौहित्यसंसिद्धिहेतुमुक्त्वाथ तत्सुतः ।
नीलकण्ठः प्रकुरुते राजनीतिं नृपादृताम् ॥

व्यवहारमयूख Bakre & Lele 1923 Bombay.

उक्त्वा नृपनयरीतिं नत्वा भास्वत्पदाम्बुजं सम्यक् ।
विरचयति नीलकण्ठो व्यवहारविनिर्णये किञ्चित् ॥

दानमयूख R. G. Bhatta, Benares 1909.

श्रुतीः स्मृतीर्वीक्ष्य पुराणजातं तत्तन्निबन्धानपि सन्निबन्धान् ।
श्रीशङ्करस्यात्मज एव दाने श्रीनीलकण्ठो विवृणोति कृत्यम् ॥

उत्सर्गमयूख Gharpure 9 1 Bombay.

उक्त्वा दानविधिं नाम राममाराध्य भास्करम् ।
उत्सर्गविषये भट्टनीलकण्ठो वदत्यथ ॥

व्यवहारतत्त्व व्यवहारमयूख का ही संक्षेप है। काने महोदय ने स्वसम्पादित व्यवहारमयूख के परिशिष्ट में व्यवहारतत्त्व का भी सम्पादन किया है। व्यवहारतत्त्व के समाप्तिवाक्य से इस ग्रन्थ की नीलकण्ठकर्तृता सिद्ध होती है। स्वत्व के विषय में विचार करते हुए नीलकण्ठ ने व्यवहारतत्त्व में व्यवहारमयूख की ओर संकेत किया है। यद्यपि व्यवहारमयूख का नाम नहीं लिया गया तो भी संकेतित विषय का निर्दिष्ट रूप में प्रतिपादन व्यवहारमयूख में मिलता है, इसलिए व्यवहारतत्त्व और व्यवहारमयूख की समानकर्तृता स्पष्ट रूप से सिद्ध हो जाती है।

धर्मशास्त्र के इतिहास में काने महोदय ने व्यवहारतत्त्व और व्यवहारमयूख के कुछ अन्योन्यविरुद्ध सिद्धान्त बताये हैं। उदाहरणार्थ—व्यवहारतत्त्व में स्वत्व के विषय में पिता की अपेक्षा माता का पूर्वाधिकार कहा है। इसके विपरीत व्यवहार-मयूख के दायप्रकरण में स्वत्व के विषय में माता की अपेक्षा पिता का पूर्वाधिकार है। इसी प्रकार व्यवहारतत्त्व में बहिन के दायाधिकार का ज़िक्र नहीं, किन्तु व्यवहारमयूख के गोत्रज अधिकारियों में बहिन का भी विशेष स्थान है। इन परस्परविरुद्ध सिद्धान्तों का एककर्तृक ग्रन्थों में प्रतिपादन सर्वथा असंगत मालूम होता है। किन्तु काने महोदय का विचार है कि व्यवहारतत्त्व में नीलकण्ठ ने अपने पूर्वजों की दक्षिणात्य परिपाटी का अनुसरण किया है, किन्तु व्यवहारमयूख में अपने आश्रयदाता राजा भगवन्तदेव की प्राच्य देशरीति का आश्रय लिया है। देशभेद के अनुसार परस्पर विरुद्ध इन कुछ स्थलों के अतिरिक्त प्रायः अन्य सब स्थल मिताक्षराकार विज्ञानेश्वर प्रतिपादित सिद्धान्तों पर आश्रित हैं।

दत्तकनिर्णय भी नीलकण्ठ की कृति है। इस बात का परिचय स्वयं नीलकण्ठ ने व्यवहारतत्त्व में दिया है। धर्मसिन्धु में भी दत्तकनिर्णय[1] को नीलकण्ठ की कृति कहा गया है।

औफ्रेक्ट महोदय ने धर्मप्रकाश और श्राद्धप्रकाश नाम के दो ग्रन्थ भी नील-कण्ठ रचित बताये हैं, किन्तु इन ग्रन्थों के कर्तृत्व विषय पर विशेष प्रकाश नहीं डाला गया। विशेष प्रमाण न होने पर इन्हें नीलकण्ठकर्तृक मानना उचित नहीं।

---

इसी प्रकार अन्य मयूखों में भी नीलकण्ठ ने अपने कर्तृत्व का परिचय दिया है।

१. दत्तकस्य मरणे पूर्वापरपित्रोस्त्रिरात्रं सपिण्डानामेकाहमाशौचमुपनीतदत्तकमरणादौ पालकसपिण्डानां त्र्यहादीति नीलकण्ठीये दत्तकनिर्णये।

धर्मसिन्धु ( परिच्छेद 3. पूर्वार्ध )

नीलकण्ठ का समय—

नीलकण्ठ की पुत्री गङ्गा के पुत्र दिवाकरभट्ट ने धर्मशास्त्रसुधानिधि के आचार प्रकरण को विक्रम॰ संवत् १७४३ (1686-87 A. D) में लिखा। दिवाकरभट्ट ने आचारार्क में नीलकण्ठ का ज़िक्र भी किया है।[१] इससे स्पष्ट सिद्ध होता है कि नीलकण्ठ 1686-87 A. D. से प्राचीन हैं।

रामकृष्ण के पुत्र कमलाकरभट्ट नीलकण्ठ के चचेरे भाई थे। कमलाकरभट्टकृत निर्णयसिन्धु के अन्तिम श्लोक में कमलाकरभट्ट ने ग्रन्थरचना का समय विक्रमसंवत् १६६८ ( 1612 A. D. ) दिया है[२]। इससे स्पष्ट प्रतीत होता है कि कमलाकर के चचेरे भाई नीलकण्ठ का भी समय लगभग १६६८ ( 1612 A. D. ) है।

नीलकण्ठकृत शान्तिमयूख की एक आदर्श प्रति के समाप्तिवाक्य में विक्रम सम्वत् १७०६ (1650 A D ) का उल्लेख है[३] जिस से मालूम होता है कि १७०६ (1650

१. यद्वाक्याद्विधिवाक्यार्थमपूर्वार्थाभिधातृता।
नीलकण्ठो जयत्येष मीमांसकधुरन्धरः।
श्रीबालकृष्णात्मजसूनुनिर्मितं
वर्षेऽग्निवेदाश्वहिमांशुसंयुते
जनाः प्रकुर्युः किल धर्मकार्य-
माचारसूर्यं किल संविलोक्य॥

२. वसुऋतुऋतुभूमिते ( १६६८ ) गतेऽब्दे
नरपतिविक्रमतोऽथ याति रौद्रे॥
तपसि शिवतिथौ समापितोऽयं
रघुपतिपादसरोरुहेऽर्पितश्च॥ ( निर्णयसिन्धु )

३. श्रीनीलकण्ठरचितः स्मृतिभास्कराख्यो
ग्रन्थो मया हि रसखर्षिकुसंमितेऽब्दे।
चैत्रे सिते रवितिथौ रविपादपद्मे
पद्मीकृतो विकसतां जनतोयकृष्णैः॥
चेन्नादृतः कतिपयैरपि दुष्टभावैः
किं तेन भावनिपुणाः खलु सन्ति सन्तः।
किं दग्धचञ्चुपुटकालकदम्बकेन
पक्वं रसालफलमुज्झितमेव सम्यक्॥
इति श्रीमीमांसकभट्टनीलकण्ठकृते भास्करे शान्तिमयूखः समाप्तिमगमत्।
Bhau Daji Collection (in the Bombay Asiatic Society.)

A. D.) में शान्तिमयूख की रचना हो चुकी थी। शान्तिमयूख स्मृतिभास्कर का अन्तिम मयूख है। यदि एक मयूख की रचना में दो वर्ष लगना मान लिया जाय तो पांचवें[1] नीतिमयूख का रचनाकाल 1635-36 A. D. के लगभग आ पड़ता है।

## नीतिमयूख में वर्णित विषय—

नीतिमयूख निम्नलिखित विषयों में विभक्त है—

(१) राज्याभिषेक (२) राज्यसमाङ्ग (३) स्वामिनिरूपण (४) राजव्यसन (५) राजगुण (६) राजकृत्य (७) सभाप्रवेश (८) दण्ड्यदण्डन (९) राजभोजन (१०) खड्गलक्षण (११) मृगया (१२) सायंकृत्य (१३) मन्त्रणा (१४) राजसेवक (१५) स्वामिकृत्य (१६) षाड्गुण्य (१७) राजमण्डल (१८) भवनशोधन (१९) राजपुत्र (२०) अमात्य (२१) सुहृत् (२२) कोश (२३) राष्ट्र (२४) दुर्ग (२५) सेना (२६) गजनिरूपण (२७) अश्वलक्षण (२८) अभियोज्यनृप (२९) दूतप्रेषण (३०) चर (३१) प्रयाण में योद्धा का स्वरूप (३२) शकुन (३३) स्कन्धावारस्थान (३४) सेनापति (३५) व्यूह (३६) कूटयुद्ध (३७) ब्राह्मणाहननविचार (३८) योधोपदेश (३९) वीरोत्साहगर्भितनिन्दापरिहार (४०) क्रीडा। निर्दिष्ट विषयों की आलोचना से ग्रन्थ की नीतिविषयव्यापकता प्रकट होती है।

## नीतिमयूख की मौलिकता

नीलकण्ठकृत अन्य मयूखों की तरह नीतिमयूख भी एक निबन्धग्रन्थ है। इस में नीतिसम्बन्धी विषयों पर भिन्न भिन्न ग्रन्थों के प्रमाण उद्धृत किये हैं। नीलकण्ठ उन प्रमाणों के कुछ स्थलों पर व्याख्या करते हैं और कहीं कहीं अपना मत भी दिखाते हैं। उद्धृत ग्रन्थों के नाम इस प्रकार हैं—

विष्णुधर्मोत्तर, देवीपुराण, वराहसंहिता, गोपथब्राह्मण, नीतिसार, योगयात्रा, महाभारत, शान्तिमयूख, राजमानसोल्लास, व्यवहारमयूख, शिवधर्म, उत्तरमीमांसा।

शान्तिमयूख और व्यवहारमयूख की रचना नीतिमयूख के अनन्तर हुई। किन्तु नीतिमयूख में इनके नामोल्लेख से प्रतीत होता है कि इनकी रचना की कल्पना नीलकण्ठ के हृदय में पहले ही हो चुकी थी।

---

१. इण्डिया आफिस लायब्रेरी में विद्यमान नीतिमयूख की आदर्शप्रति के आरम्भश्लोकों के आधार पर भगवन्तभास्कर में नीतिमयूख का पांचवां स्थान है—

संस्काराचारकालाः समुचितरचनाः श्राद्धनीती विवादः। इत्यादि

Cf. also the colophon :—

इति श्रीमहाराजाधिराजश्रीभगवन्तदेवोद्योतितभट्टशङ्करात्मजश्रीनीलकण्ठभट्टकृते भगवन्तभास्करे राजनीतिमयूखः पञ्चमः समाप्तः।

कुछ उद्धरणों के साथ ग्रन्थकर्ताओं के नाम दिये हैं। वे इस प्रकार हैं—

मनु, विश्वकर्मा, तातचरण अर्थात् नीलकण्ठ के पिता भट्टशङ्कर, कामन्दक, याज्ञवल्क्य, वराहमिहिर, नारद, कालिदास, चाणक्य, माघ, कात्यायन, बृहस्पति हेमाद्रि, पराशर, नारायण, शंख, सिंहलद्वीपनरेश, गालव ।

नीतिमयूख में इस प्रकार तीस ग्रन्थों तथा ग्रन्थकारों के नाम दिये हैं। कामन्दक के नीतिसार का अधिक प्रभाव दिखाई पड़ता है । महाभारत, मनु और वराहमिहिर भी स्थान स्थान पर उद्धृत हैं। उद्धरणों की संख्या इस प्रकार है।

कामन्दक ३०, नीतिसार २६, मनु २६, महाभारत १४, वराहमिहिर १४, योगयात्रा १२, याज्ञवल्क्य ८, विष्णुधर्मोत्तर ३, देवीपुराण ३, वराहसंहिता २, सिंहल-द्वीपनरेश २, तातचरण अर्थात् नीलकण्ठ के पिता भट्टशङ्कर २ कालिदास २, चाणक्य २ विश्वकर्मा १, गोपथब्राह्मण १, शान्तिमयूख १, नारद १, राजमानसोल्लास १, व्यव-हारमयूख १, माघ १, कात्यायन १, बृहस्पति १, हेमाद्रि १, पराशर १, नारायण १, शंख १, शिवधर्म १, गालव १. उत्तरमीमांसा १

कौटल्य का नाम कहीं नहीं मिलता । नीलकण्ठ के समय कौटल्य का स्थान कामन्दक को प्राप्त था।

### उद्धरणों का क्रम

उद्धृत वाक्यों का समावेश ग्रन्थकर्ताओं के समयक्रम के अनुसार नहीं। उदाहरणार्थ-कोशप्रकरण में कोश की उपयोगिता पर विचार करते हुए वराहमिहिर ने महाभारत, कामन्दक नीतिसार, शिवधर्म, हेमाद्रि आदि क्रम से ग्रन्थों तथा ग्रन्थकारों से उद्धरण दिये हैं । इसी तरह अन्य स्थानों पर भी । समयक्रम का विशेष ध्यान नहीं रखा गया।

नीतिशास्त्रों के मौलिक तथा औपजीविक भेद की कल्पना का विचार पहले किया जा चुका है[१] । पुनरुक्तिदोष की शङ्का से यहां पर उस विचार का पुनरुल्लेख उचित नहीं।

नीतिमयूख की विषयानुक्रमणिका से स्पष्ट प्रतीत होता है कि नीलकण्ठ ने प्रायः राजनीति के सभी अङ्गों की आलोचना की है। वस्तुतः सम्पूर्ण नीतिमयूख के

१. See O. C Magazine Vol. 17. No. 4. P. 17—18. Also B. K Sarkar. Introducticn to Hindu Positivism P. 555-556. And Jayaswal, Hindu Polity P. I, P 6-7.

अध्ययन से ही नीलकण्ठ की विद्वत्ता का यथार्थ परिचय हो सकता है। यहां पर नीति विषयक विशेषताओं का कुछ निरूपण करते हैं।

## नीतिमयूख की विशेषता

### राजशब्दार्थविचार

राजशब्द के अर्थविचार पर नीलकण्ठ का मत मित्रमिश्र और अनन्तदेव से सर्वथा भिन्न है[1]। इस विषय पर वह माधवाचार्य के अनुयायी हैं। माधव और नीलकण्ठ के अनुसार राजत्व केवल क्षत्रियवर्ण के लिये है, अर्थात् क्षत्रिय ही राज्य का अधिकारी है। ब्राह्मण, वैश्य और शूद्र वर्ण के लोग राज्य के अधिकारी नहीं बन सकते।

मित्रमिश्र आर्येतरराजाओं में राजशब्द के व्यवहार को उचित मानते हैं। इसीलिए उन्होंने अमन्त्रक अभिषेक को भी अभिषेक माना है। कारण यह है कि मित्रमिश्र के आश्रयदाता महाराज वीरसिंह का जहांगीर (सलीम) बादशाह के साथ घनिष्ठ परिचय था। जहांगीर ने वीरसिंह की उपकारिताओं के उपलक्ष्य में उसे अनेक जागीरें दी थीं, जिन्हें अपने राज्य में मिलाकर वीरसिंह प्रभावशाली राजा बन गया था। अतः वीरसिंह के आश्रय में लिखी गई नीतिशास्त्र की पद्धति में आर्येतर-वंशीय राजाओं का राजत्व सिद्ध करना अनिवार्य था। इसी प्रकार अनन्तदेव के आश्रयदाता बाजबहादुरसिंह भी जहांगीर बादशाह के पुत्र शाहजहाँ बादशाह के परम मित्र थे। 'बहादुर' पद इन्हें शाहजहाँ ने गढ़वालविजय के कारण दिया था। इसलिए अनन्तदेव को भी राजशब्द की सीमा आर्यजाति से आगे बढ़ानी पड़ी। राजनीतिरत्नाकर के निर्माता चण्डेश्वर के आश्रयदाता राजा भवेश भी गयासुद्दीन के पुत्र महम्मद तुगलक के सामन्त थे। चण्डेश्वर भी अपने राजा की यवनाधीनता को दृष्टि में रखकर श्रुतिस्मृतिविहित अभिषेकपरिपाटी को अनिवार्य नहीं मानते। किन्तु माधवाचार्य तथा नीलकण्ठ के आश्रयदाताओं का आर्येतरों के साथ विशेष सम्बन्ध नहीं था। इसलिये वह श्रुतिस्मृतिग्रन्थों के अनुसार राजशब्द को क्षत्रियवर्ण में ही सीमित रखते हैं[2]।

---

१. For Mitramisra see O C. Magazine Vol.17.No4. PP. 19—20 For Anantadeva See O. C. Magazine, Vol 17. No. 4. PP. 40—41.

२. Nitimayukha P. 1. तत्र राजशब्दः क्षत्रियमात्रे शक्तो न राज्ययोगिनि। अभिषेकोत्तरभाविराज्ययोगात्प्रागपि राजानमभिषिञ्चेदित्यादेः शास्त्रीयप्रयोगस्य क्षत्रियमात्रेऽपि सद्भावादिति निर्णयव्यवेऽप्यधिकरणे।

नीलकण्ठ ने अन्य नीतिकारों से उद्धरण लिये हैं किन्तु ये उद्धरण कुछ स्थलों में सर्वांशव्यापक नहीं। उदाहरणार्थ—कामन्दक ने नीतिसार में युद्ध के सोलह भेद दिखाये हैं किन्तु नीलकण्ठ नीतिमयूख के विग्रहप्रकरण में युद्ध के तीन ही भेद बताते हैं और इन तीन भेदों का निरूपण भी कामन्दक के उद्धरण से किया है।

आर्यनीतिकार धर्मयुद्ध के प्रिय हैं। नीतिग्रन्थों में धर्मयुद्ध के नियम मिलते हैं—भागते हुए शत्रु को नहीं मारना चाहिए इत्यादि। कूटयुद्धप्रियता के कारण अनार्य जातियों की निन्दा की गई है। किन्तु आर्यनीतिकारों ने धर्मयुद्ध से असफलता की सम्भावना पर कूटयुद्ध के आश्रय को माना है। कूटयुद्धप्रकरण में नीलकण्ठ को कूटयुद्ध की अनन्यगतिक आश्रयता का निरूपण करना चाहिये था। पर नीलकण्ठकृत कूटयुद्धविवरण से धर्मयुद्ध की अपेक्षा कूटयुद्ध विषयक प्रलोभन मिलता है।

कूटयुद्धनिरूपण में नीलकण्ठ ने प्राचीन नीतिकार मनु, कात्यायन, विज्ञानेश्वर, गालव, बृहस्पति, तथा नीतिशास्त्र नीतिसार, महाभारत के तद्विषयक प्रकरणों के उद्धरण दिये हैं। इन उद्धरणों से यह नहीं समझ लेना चाहिये कि निर्दिष्ट नीतिकार वा नीतिशास्त्र कूटयुद्ध के पक्षपाती हैं। नीलकण्ठ ने प्रायः कूटयुद्ध की उपादेयता के बोधकमात्र अंश इन नीतिकारों अथवा नीतिशास्त्रों से लिये हैं, कूटयुद्ध की परिहार्यता से सम्बद्ध अंश उद्धृत नहीं किये। स्पष्ट है कि नीलकण्ठ को कूटयुद्ध से घृणा नहीं। इस विषय में वह अर्वाचीन युद्धविद्याविशारदों से सहमत हैं जिन्हें आकाशयुद्ध द्वारा जनहिंसा अभिप्रेत है।[1]

किन्तु नीलकण्ठ इस विषय में अर्वाचीन राजनीतिज्ञों से भी आगे बढ़ गये हैं। अर्वाचीन युद्ध में विष का प्रयोग अभी तक नहीं हुआ। नीलकण्ठ ने विषशस्त्रादि प्रयोग को ही कूटयुद्ध माना है।[2] शत्रुमारण ही नीलकण्ठ का एकमात्र उद्देश्य है; साधनों की उपादेयता वा अनुपादेयता पर उन्हें कुछ भी तर्क-वितर्क नहीं।

कूटयुद्ध का सर्वश्रेष्ठ समर्थन कामन्दक के नीतिसार से किया गया है। नीतिसार के इस वाक्य में कूटयुद्ध का उदाहरण महाभारतयुद्ध से दिया है। द्रोण के पुत्र अश्वत्थामा ने शस्त्रसज्जित होकर निद्रालीन पाण्डवों की सेना को रात्रि में मारा था। नीलकण्ठ कामन्दक के इस वचन को मानते हैं कि कूटयुद्ध से शत्रु के नाश से दोष नहीं लगता।[3]

---

1. O. C Magazine Vol 16 No. 2, P. 5.
2. कूटयुद्धं नाम विषाक्तशस्त्रादिना घातनं लोके प्रसिद्धम्।
3. नियतमिति निहन्यात् कूटयुद्धेषु शत्रुं
   नहि तिरयति धर्मं छद्मना शत्रुनाशः।

योधोपदेशप्रकरण अन्य नीतिग्रन्थों की अपेक्षा नीतिमयूख की विशेषता प्रकट करता है। इस प्रकरण की आलोचना से स्पष्ट है कि युद्ध की तैयारी में इस ग्रन्थ की रचना हुई है। योधाओं के प्रति उपदेश के लिये वराहमिहिरकृत योगयात्रा, महाभारत, पराशर, कामन्दक, मनु तथा नारायण के वचन उद्धृत किये हैं। आगमशास्त्र के प्रमाणों से ही नहीं, किन्तु युक्ति द्वारा भी युद्ध की उत्तमता सिद्ध की गई है। युद्ध के प्रासङ्गिक विषय होने के कारण यहां पर नीलकण्ठ के अनुसार आर्ययुद्धनीति का दिग्दर्शन उचित होगा।

कौटल्य ने अर्थशास्त्र में सैन्योत्साह के प्रकार बताये हैं[1]:—राजा को अपने सैनिकों से कहना चाहिये कि "मुझे भी आपकी तरह राज्य से वेतन ही मिलता है। राज्य का आनन्द मैंने आपके साथ ही भोगना है। मेरे साथ मिल कर शत्रु का वध करो। वेदों में भी लिखा है।—'दक्षिणा देने के अनन्तर यज्ञ समाप्त हो चुकने पर जो यज्ञ करने वालों को उत्तम गति मिलती है वही गति शूरों को प्राप्त होती है'। इस विषय में दो श्लोक भी हैं:—

यज्ञ, तप आदि ( कठिन ) कार्यों से ब्राह्मण तथा स्वर्ग को चाहने वाले अन्य लोग उत्तम कार्यों से जिन लोकों को जाते हैं शूरवीर लोग युद्धों में प्राण देकर उन लोकों से भी उत्तम लोकों को प्राप्त होते हैं।'

इत्यादि वाक्यों से मन्त्रि-पुरोहित द्वारा योधाओं को उत्साहित करना चाहिये। नीलकण्ठ ने कौटल्य के इन तथा इस प्रकार के अन्य वचनों को उद्धृत नहीं किया

---

अचकितमिव सुप्तं पाण्डवानामनीकं
निशि सुनिहितशस्त्रो द्रोणसूनुर्जघान ॥

1. Kautaliya Arthasastra : Sainyotsahanaprakarana :
"तुल्यवेतनोऽस्मि। भवद्भिः सह भोग्यमिदं राज्यम्। मयाभिहतः परोऽभिहन्तव्य इति। वेदेष्वप्यनुश्रूयते। समाप्तदक्षिणानां यज्ञानामवभृथेषु सा ते गतिर्या शूराणामिति। अपीह श्लोकौ भवतः—

यान् यज्ञसङ्घैस्तपसा च विप्राः स्वर्गैषिणः पात्रचयैश्च यान्ति।
क्षणेन तानप्यतियान्ति शूराः प्राणान् सुयुद्धेषु परित्यजन्तः॥"
नवं शरावं सलिलस्य पूर्णं सुसंस्कृतं दर्भकृतोत्तरीयम्।
तत्तस्य मा भून्नरकं च गच्छेद् यो भर्तृपिण्डस्य कृते न युध्येत्॥

इति मन्त्रिपुरोहिताभ्यामुत्साहयेद् योधान्।

२. व्यूहसम्पदा कार्तान्तिकादिश्चास्य वर्गः सर्वज्ञदैवसंयोगख्यापनाभ्यां स्वपक्ष-

क्योंकि किसी अज्ञात कारणवश कौटिल्य का उद्धरण नीलकण्ठ को रुचिकर नहीं प्रतीत हुआ। योधोपदेश के विषय में वराहमिहिर को प्रधानता दी गई है।

नीलकण्ठ ने योधोपदेशप्रकरण में सब से पहले वराहमिहिर को उद्धृत किया है। वराहमिहिर के अनुसार राजा युद्ध के समय योधाओं को इस प्रकार आमन्त्रित करे :—'आप उच्च कुल के हैं। लोग आपकी वीरता का वर्णन करते हैं। धनुष, परशु, शक्ति तथा चक्र आदि शस्त्रों के संचालन में आपने अच्छा अभ्यास किया हुआ है। और आपका मेरे साथ परम स्नेह भी है। जब आप मेरे युद्ध के साथी हैं तो मेरी विजय क्योंकर न होगी ?

व्यास मुनि ने जो युद्ध के धर्म कहे हैं वे आपको सब विदित ही हैं। स्वामी गाय और ब्राह्मण के लिये शरीर त्याग देने से विपुल यश तथा लोक मिलते हैं।

युद्धरूपी अश्वमेध-यज्ञ में पशु बन कर अर्थात् मृत्यु को प्राप्त होकर शूरवीर उस गति को शीघ्र ही प्राप्त कर लेते हैं जो गति तपस्वियों को यज्ञादि द्वारा चिरकाल से कठिनतया मिलती है।

स्वर्गप्राप्ति के अनेकों उपाय बताये गये हैं किन्तु वे सब कष्टसाध्य हैं। युद्ध में प्राणत्याग एक क्षण में सीधा स्वर्ग प्राप्ति का रास्ता है।

यह सुरक्षित भी शरीर मित्र, पुत्र और धन को छोड़ कर शीघ्र नष्ट हो जाता है। क्या सुन्दरियों के सामने शय्या पर लुढ़कते हुए रोग से मरना अच्छा है अथवा भौंहें तान कर शत्रु की सेना का बध करते हुए ?

हा पिता ! हा माता ! इस तरह चिल्लाते हुए पीड़ित तथा मूत्र, कफ आदि से लिपे हुए शरीर वाले प्राणी की घर में अथवा क्रोधवश होंठों को दबाने से भीषण-मुख योधा की युद्ध में मृत्यु अच्छी है ?

---

मुद्धर्षयेत्। परपक्षं चोद्वेजयेत्। शौर्यशिल्पाभिजनानुरागयुक्तमर्थमानाभ्यामविसंवादित-मनीकगर्भं कुर्वीत। सूतमागधाः शूराणां स्वर्गमस्वर्गं भीरूणां जातिसङ्घकुलकर्मवृत्तस्तवं च योधानां वर्णयेयुः। पुरोहितपुरुषाः कृत्याभिचारं ब्रूयुः। सत्त्रिकवर्धकिमौहूर्तिकाः स्वकर्मसिद्धिमसिद्धिं परेषाम्। सेनापतिरर्थमानाभ्याममभिसंस्कृतमनीकमाभाषेत। शत-साहस्रो राजवधः। पञ्चाशत्साहस्रः सेनापतिकुमारवधः, दशसाहस्रः प्रवीरमुख्यवधः, पञ्चसाहस्रो हस्तिरथवधः, साहस्रोऽश्ववधः, शत्यः पत्तिमुख्यवधः, शिरो विंशतिकं भोगद्वैगुण्यं स्वयंग्राहश्चेति। तदेषां दशवर्गाधिपतयो विद्युः। चिकित्सकाः शस्त्रयन्त्रा-गदस्नेहवस्त्रहस्ताः, स्त्रियश्चान्नपानरक्षिण्यः पुरुषाणामुद्धर्षणीयाः पृष्ठतस्तिष्ठेयुः।

जिस मनुष्य के तप, युद्ध में मृत्यु वा विजय, विद्या, दान वा धन का जिक्र नहीं होता है उसका जीवन कीट आदि तुच्छ जीवों के समान है।

युद्ध से भागे हुए पुरुषों के अशुभलोक प्राप्ति की तो बात ही क्या, उन भगेड़ों की स्त्रियां भी अपनी सखियों के सामने उनका मुख नहीं देख सकतीं।

शत्रुसेना को तितर-बितर करने वालों को अप्सराओं द्वारा अपना यशोगान सुनकर एक विलक्षण ही आनन्द आता है।

अपने शरीर के मांसपिण्ड की अपेक्षा भारी मांसपिण्ड से युक्त शरीर वाले हाथी के सिर पर सिंह कूद कर पड़ता है। हाथी के मुखान्तर्गत मुक्ताफल की परवाह न करके उसके खून को इच्छापूर्वक पी जाता है। महाभारत के इन्द्र-अम्बरीष संवाद से युद्धमृत्यु के फल का वर्णन भी नीलकण्ठ ने उद्धृत किया है :—

जो वीर योद्धा स्वामी के लिए सेना में वीरता दिखलाता है और भयभीत नहीं होता उसे स्वर्ग मिलता है।

जो विजय की चाह से युद्ध में किसी सहायता की अपेक्षा नहीं रखता और जीवित शत्रु को पकड़ लेता है वह इन्द्रलोक को प्राप्त होता है।

युद्ध में शस्त्रों से मरे हुए का कभी शोक नहीं करना चाहिये। शोक न करने से मृत शूर का स्वर्गलोक में मान होता है।

युद्ध में मरे हुए का श्राद्ध, तर्पण नहीं होता। स्नान और आशौच आदि मृतक क्रिया भी नहीं होती। जो पुण्यलोक उसे मिलते हैं उनका मैं वर्णन करता हूँ। युद्ध में मृत्यु को प्राप्त पुरुष की ओर हजारों सुन्दर अप्सरायें दौड़ कर आती हैं कि यह हमारा पति बने।

जो युद्ध से नहीं भागता, तप, पुण्य, सनातनधर्म तथा चारों आश्रम उसके होते हैं।

तीनों लोकों में शूरता से अधिक कोई वस्तु नहीं। शूर ही सब की रक्षा करता है। शूर में सब कुछ विद्यमान है।

गतिशील जीवों के अगतिशील, दान्त वालों अर्थात हिंस्रकों के दन्तहीन, हाथ वालों के हस्तहीन और वीर के कायर भक्ष्य हैं।

डरपोकों के हाथ, पैर आदि अंग शूरों के समान होते हैं, तो भी वे शूर के पीछे ही चलते हैं। भयभीत दुर्बल पुरुष हाथ जोड़, प्रणाम करके, शूरों की सेवा में उपस्थित रहते हैं।

निर्दिष्ट विषय पर इस प्रकार नीलकण्ठ ने महाभारत आदि प्रमाणग्रन्थों के

जहां उद्धरण दिये है वहां नीतिग्रन्थों के उद्धरणों को भी पर्याप्त स्थान मिला है। नीलकण्ठ धर्म तथा नीति ग्रन्थों के प्रमाणों तक ही सीमित नहीं रहे किन्तु विषयपुष्टि के लिए नाटकों तक के प्रमाण दे दिये हैं। वेणीसंहार के कर्ता नारायणभट्ट का प्रसिद्ध पद्य उदाहृत किया है। 'यदि युद्ध को छोड़कर मृत्यु से छुटकारा हो सकता है तो दूसरी जगह जाना उचित है। यदि जीव को मरना अवश्य ही है तो (भाग जाने से) व्यर्थ ही कीर्ति को मलिन क्यों करते हो।'

नीलकण्ठ युद्धमृत के स्वर्गलाभमात्र से सन्तुष्ट हैं। उनके अनुसार ज्ञान के विना मोक्षप्राप्ति नहीं हो सकती। उत्तरमीमांसा में 'एतेन योगः प्रत्युक्तः' इस सूत्र की व्याख्या में ज्ञानशून्य योगमात्र से मोक्षप्राप्ति का खण्डन किया है। इसी प्रकार 'काशीमरण से मोक्ष होता है' इस वाक्य का अभिप्राय भी यही है कि काशी में विशिष्ट गुरु शिव के जीवनोपदेश से ज्ञानप्राप्ति सुलभ है। ज्ञान के विना मोक्षप्राप्ति की सिद्धि का वर्णन कहीं नहीं मिलता। पराशर ने लिखा है—'दोनों ही पुरुष सूर्यमण्डल के पारगामी हैं—'योगी, संन्यासी और युद्ध में मृत्यु को प्राप्त वीर'। इसका समन्वय नीलकण्ठ ने इस प्रकार किया है:—योग होने पर ज्ञानोत्पत्ति से पूर्व मृत संन्यासी को जो लोक मिलते हैं रणमृत शूर भी उन्हीं लोकों को प्राप्त होता है। इस समन्वय से योगी, संन्यासी तथा युद्धहत वीर को मोक्षप्राप्ति सिद्ध नहीं होती।

अन्य प्रकरणों में भी नीलकण्ठ ने पूर्वापरसम्बन्धचातुरी दिखाई है किन्तु योधोपदेशप्रकरण अन्य निबन्धकारों की अपेक्षा नीलकण्ठ की विषयगौरवता को यथार्थ रूप में प्रतिपादन करता है। अतः इसमें नीलकण्ठ की महत्ता का परिचय है।

# नीतिविषयक अप्रकाशित ग्रन्थों का
## संक्षिप्त परिचय

### (१) नृपतिनीतिगर्भितवृत्त

( लेखक—जगदीशलाल शास्त्री एम० ए०, एम० ओ० एल० )

नृपतिनीतिगर्भितवृत्त एक अप्रकाशित नीतिविषयक ग्रन्थ है[1]। इसके कर्ता लक्ष्मीपति हैं। औरंगज़ेब तथा औरंगज़ेब के उत्तराधिकारी पुत्र बहादुरशाह की मृत्यु के अनन्तर की घटनाओं का संक्षिप्त वर्णन इस में किया गया है।

ई०सं० १७०७ में जब औरंगज़ेब की मृत्यु हुई, तो उसके तीन पुत्रों में से दूसरे पुत्र अज़मद्दीन ने अपने को सम्राट् उद्घोषित कर दिया। तब उसका अपने ज्येष्ठ भ्राता बहादुरशाह के साथ युद्ध हुआ। इस युद्ध में अज़म और उसके दोनों पुत्र मृत्यु को प्राप्त हुए। बहादुरशाह सम्राट् बन गया। बहादुरशाह की मृत्यु के बाद सन् १७१२ में उसके ( बहादुरशाह के ) द्वितीय पुत्र अज़ीम ने अपने आप को सम्राट् उद्घोषित कर दिया, किन्तु उसके बड़े भाई मौजदीन ने उसके इस अनुचित साहस को रोका और सेनाविद्रोह के कारण अज़ीम की मृत्यु हुई। इसके अनन्तर मौजदीन जहांदारशाह के नाम से सिंहासन पर बैठा। सैयद हुसैन और उसके भाई सैयद अब्दुल्ला ने अज़ीम के पुत्र फर्रुख सियार का पक्ष ग्रहण किया। ग्रन्थ का आरम्भ कथानक के इस प्रकरण से होता है। इतिहासविषयक ज्ञान के एकसाथ नीतिविषयक ज्ञान भी भरा पड़ा है। ग्रन्थ का कथामुख इस प्रकार है:—

पृथ्वीं शासति कूर्माद्रौ श्रीजगच्चन्द्रराजनि।
पृथिवीनाथनिखिललक्षणैश्च सुलक्षिते ॥१॥
लक्ष्मीपतिद्विजाग्र्येण वृत्तान्तं मन्त्रिभूपयोः।
लिख्यते निजशेमुष्या शक्रप्रस्थसमुद्भवम् ॥२॥
सर्वेषां भूमिपालानामुपदेशाय शोभनम्।
अनयध्वंसकं नीतिगर्भितं बुद्धिवर्धकम् ॥३॥
औरङ्गज़ेबभूमीन्द्रतनयस्य तु नन्दने।
मौजदीनाभिधे भूपे शक्रप्रस्थे स्थिते सति ॥४॥
नीतिज्ञे युद्धकुशले दुष्टामात्यविमर्दके।
भयभीतैस्तु शयदैर्गतं पाटलिपुत्रकम् ॥५॥

१. India Office Library Catalogue No. 3986.

द्रुतं भूमीन्द्रभ्रातृव्यं द्रष्टुमात्महिताय तु ।
अजमदीनतनयः फर्कसाहाभिधस्तु तैः ॥६॥
संदृष्टस्तत्र भूमीशलक्षणैस्तु सुलक्षितः ।
अभिवाद्य तु तं तत्र स्थितं भयविवर्जितैः ॥७॥
अबदुल्लाभिधस्तेषां मुख्यभूतस्तु यः स्थितः ।
तेनोक्तं तस्य निकटे तत्कालसदृशं वचः ॥८॥
समर्थो नाजमो यस्तु पितृव्यापादकं नहि ।
व्यापादयति तस्याशु धर्मः कीर्तिसमन्वितः ॥९॥
क्षयं याति यतस्तस्मात्समर्थेनात्मजेन तु ।
तातव्यापादकः कामं व्यापाद्यः सर्वभावतः ॥१०॥
तातव्यापादकं हन्तुं जायते यस्य वै घृणा ।
असंशयं स विद्वद्भिर्ज्ञातव्यो जारजातकः ॥११॥
समर्थो यस्तु तातस्य हन्तारं हन्ति वै नहि ।
हन्तुमिच्छति तं वज्रपाणिर्गीर्वाणवन्दितः ॥१२॥
अश्वत्थाम्ना स्वयं पूर्वं तातहन्ता न किं हतः ।
धृष्टद्युम्नः पुरा रात्रौ पशुमारतया द्रुतम् ॥१३॥
पराशरेण किं पूर्वं स्वतातानिष्टकारकः ।
न हता राक्षसाः क्रूराः स्वस्य चानृण्यहेतवे ॥१४॥
हिन्दूकानां यथा श्राद्धात्पितृतृप्तिः प्रजायते ।
यवनानां तथा तातहन्तुर्व्यापादनेन तु ॥१५॥
मौजदीनो न यावत्तु त्वया संहन्यते प्रभो ।
पितॄणां तव निर्मुक्तिस्तावन्नैव प्रजायते ॥१६॥
इत्याकर्ण्य वचस्तस्य फर्कसाहेन तं प्रति ।
कथितं वचनं चेदं तत्कालसदृशं समम् ॥१७॥
मौजदीनोऽस्ति भूमीन्द्रो बलवान् राजवन्दितः ।
अहं तस्यास्मि भ्रातृव्यो बलहीनो निरन्तरम् ॥१८॥
यावत्तेन ममोपेक्षा विहितास्ति कृपाधिया ।
जीवनं जायते तावन्मम तेन यथा स्वयम् ॥१९॥

सैयदों की शक्ति के ह्रास तक कथा चलती है जबकि अपने भ्राता की मृत्यु के अनन्तर व्यर्थ ही में सैयद अबदुल्ला ने बहादुरशाह के पोते को विद्रोही खड़ा कर दिया ।

पद्यरचना में बोलचाल तथा फारसी भाषा के शब्दों का भी कहीं कहीं प्रयोग किया गया है। आदर्शप्रति के कोनों पर इन शब्दों के अर्थ इस प्रकार दिये हैं:—

नाजमः—पुत्रे। अमंदः—स्यादमन्दस्तु मन्त्रिणि। करिमः—रिपौ तु करिमो भवेत्। जारकाचः—जारकाचस्तु जनके। पारवादी—चन्द्रः। मञ्जन—सरित्पति। चार—व्याघ्र। सरोज—पण्डित। साहिब—प्रभु इत्यादि।

ग्रन्थ के अन्तिम पद्य इस प्रकार हैं:—

फर्कसाहस्तु जल्लालदीनस्यांशो न वै यदि।
असामाधीश्वरस्यांशो यदि नोऽजीतसिंहकः॥
सचिवांशो न चेत्तौ स्तस्तर्हि तस्य तयोश्च वै।
दूषणं चास्ति सुमहत्तेभ्यो दूषणवर्जितः॥
ईश्वरः सर्वभावज्ञो दण्डं दास्यति चोत्कटम्।
असारे सारसे (=संसारे) किञ्चित्कालं मे यशसः स्थितिः॥
जायतामिति सञ्चिन्त्य यथा सर्वैस्तु कार्यकम्।
क्रियते तु तथा चात्र मयापि निजभाषया॥
लिखितं चास्ति यत्किञ्चित् तदिदं सर्वपार्थिवैः।
द्रष्टव्यं न मयि द्वेषः कर्तव्यः सर्वभावतः॥

## (२) नीतिलता

क्षेमेन्द्र ने अपनी कृति औचित्यविचारचर्चा में नीतिलता का ज़िक्र इस प्रकार किया है:—

"वीरे यथा मम नीतिलतायाम्—

शौर्याराधितभर्गभार्गवमुनेः शस्त्रग्रहोन्मार्गिणः
संक्षेपेण निवार्य संक्षयमयीं क्षत्रोचितां तीक्ष्णताम्।
आकर्णायितकृष्टचापकुटिलभ्रूभङ्गसंसर्गिणा
येनान्यायनिषेधिना शममयी ब्राह्मी प्रदिष्टा स्थितिः॥

अत्र सोऽयं रामः इति रावणाग्रे शुकसारणाभ्यां दूरान्निर्दिश्यमानस्य रामस्य निःसंरम्भगम्भीरावष्टम्भसम्भाव्यमानप्रभावोचितायां शस्त्रसङ्ग्रहोन्मार्गगामिनो भार्गवस्य मुनेः स्वजातिसमुचितस्थित्युपदेशे सति प्रभविष्णुतायां चापरूपभङ्ग्या भ्रूभङ्गः प्रदर्शितः, नतु स्वाभाविकः, वीरस्य क्रोधे विकारासम्भवात्। प्रसन्नमधुरधीरा हि वीरवृत्तिः। तदुचितमत्राभिहितम्। भार्गवाभिभवेन च प्रधाननायकस्योत्कर्षः प्रतिपादितः।"

क्षेमेन्द्र का समय ग्यारहवीं शताब्दी का मध्यभाग है। नीतिलता भी उसी समय की कृति है। यह नीतिविषयक काव्यग्रंथ प्रतीत होता है।

(३) नीतिसमय सटीक

नीतिसमय[१] का आरम्भ इस प्रकार होता है :—

अथ राजलक्षणम्। विष्णुधर्मोत्तरे—

सर्वलक्षणलक्षण्यो विनेता प्रियदर्शनः।
अदीर्घसूत्रो धर्मात्मा जितक्रोधो जितेन्द्रियः॥
स्थूललक्ष्यो महोत्साहः स्मितपूर्वाभिभाषकः।
सुरूपः शीलसम्पन्नः क्षिप्रकारी महाबलः॥

समाप्तिवाक्य इस प्रकार हैं :—

मन्वादिस्मृतिशास्त्रेषु निबन्धेषु बहुष्वपि।
विज्ञेयो व्यवहारस्य विस्तारः सविशेषकः॥
प्रकृत्याल्पीकृतेरत्र न्यूनभावो न दूषणम्।
नीत्यङ्गत्वात्समुद्देश......मावृतमत्र हि॥

समाप्तोऽयं व्यवहारसमुद्देशः।

विद्यादेतन्नीतिशास्त्रस्य सारं येनानिष्टं शक्यते तत्र कार्यम्।
इष्टं कार्यञ्चाततोऽह्नि क्षणार्द्धश्चिन्त्यं यत्स्यादात्मनोऽन्तर्हितार्थम्॥

ब्रह्मेशानमहेन्द्रकाव्यधिषणैः शास्त्रं निबद्धं हितं
नीतौ तत्समयग्रहातृधिषणावैगुण्यतोऽन्तर्हितम्।
मन्वाद्यैरनुयज्ञवल्कजमनुव्यासादिभिर्वर्णितं
नानाग्रन्थसुविप्रकीर्णमिह तत संक्षिप्तमभ्युद्धृतम्॥

नीतिसमय की टीका के आरम्भवाक्य इस प्रकार हैं:—

श्रीगणेशाय नमः। ॐ नमः सरस्वत्यै।

मद्रे श्रीयुतराजसिंहरणजित्सिंहो जयत्यूर्जित-
स्तेनाहृत्य सभाजितस्सुरपुराधीशेन वागीशवत्।
धीरः श्रीमधुसूदनो जनहितप्रीतेः सतामिष्टदं
नत्वेशं वितनोति नीतिसमयं ग्रन्थं निनीषोर्हितम्॥

---

१. Appendix to Vol (२) Jvalaprasad's Library, Lahore. The ms. of the catalogue is preserved in the Punjab University Library, Lahore.

अर्थशास्त्रापरनामकमिदं नीतिशास्त्रं श्रीभगवच्चतुराननपञ्चाननादिभिर्नीतिविस्तारेण निबद्धम्, तावतो निबन्धस्य कालमाहात्म्यादल्पधिषणैरवधातुमशक्यतामवधारयद्भिर्धिषणादिभिरनुकम्पया संक्षिप्तम्।

टीका के अन्तिम वाक्य इस प्रकार हैं:—

तच्छास्त्रमन्तर्हितम्मन्यमानैर्वेदार्थमननशीलैरिति वार्थः। अस्मिन् पक्षे अन्तर्हितमिति प्रथमान्तम्। तत्रैकवाक्यसमाप्तिः। यज्ञवल्कजो याज्ञवल्क्यः॥

नीतिसमय पण्डित मधुसूदन की कृति है। टीका भी स्वरचित प्रतीत होती है। नीतिसमय की विषयसमीक्षा इस प्रकार है:—

राजलक्षणम्। राजोत्पत्तिः। राज्यप्रशंसा। नीतिप्रशंसा। राष्ट्रेण राज्यावरणम्। राज्ञो दैवज्ञवरणम्। इन्द्रियजयमहिमा। मन्त्र्यादिसहायकथनम्। भृत्यवेतनकल्पनम्। राज्ञो निवासार्थं स्थानविशेषनिश्चयः। दुर्गविधिः। कामसेवाविधिः। पुरोहितादिवरणम्। दानप्रशंसा। दानपत्रविधिः। करग्रहणविधिः। प्रजापालनपरिपाटी चौरादिनिग्रहोपायाः। प्रजापालनप्रशंसा। कदाचित् प्रजापीडनम्। धनसञ्चयप्रशंसा दण्डस्वरूपं तत्प्रशंसा च। मन्त्रविधिः। सन्धिविग्रहादयः। सन्ध्यवसरः। यानावसरः आसनावसरः। द्वैधीभावावसरः। संश्रयावसरः। सन्ध्यादिदोषः। राजकुमारनीतिः राजदारनीतिः। राजानुजीविनीतिः। दैवप्रशंसा। उद्यमप्रशंसा। मिलितोभयप्रशंसा मैत्रीप्रशंसा। मित्राभासाः। बुद्धिप्रशंसा। विद्याप्रशंसा। शीलप्रशंसा। धर्मप्रशंसा सत्यप्रशंसा। सुभाषितप्रशंसा परुषोक्तिनिन्दा। क्षमाप्रशंसा। क्रोधनिन्दा। द्वेषादिनिन्दा। सन्तोषप्रशंसा। तृष्णानिन्दा। लोभनिन्दा। दयाप्रशंसा। यशःप्रशंसा। सत्सङ्गप्रशंसा। असत्सङ्गनिन्दा च। गुणप्रशंसा। विद्वत्प्रशंसा। मूर्खनिन्दा। खलनिन्दा। कृपणनिन्दा। अर्थिनिन्दा। प्रकीर्णनीतयः।

सामविधिः। भेदविधिः। दानविधिः। दण्डोपायविधिः। उपेक्षाविधिः। मायाविधिः। इन्द्रजालविधिः। युद्धविधिः। युद्धप्रक्रिया। जयोत्तरं जितराष्ट्रीयकृत्यम्। जितद्रव्यविनियोगः। छत्रखड्गरत्ननृपासनचामरवर्णनानि। गजप्रशंसा। सुगजलक्षणम्। दुर्गजलक्षणानि। प्रशस्ताश्वाः। उत्पत्तिदेशभेदेनाश्वभेदाः। अश्वानामङ्गनामानि। अशुभलक्षणा वर्ज्याश्वाः। अश्वानां शुभाशुभसूचकानि चेष्टितानि। अश्वानाम्पोषणविधिः। अश्ववाहनविधिः। अश्वानामायुर्ज्ञापकलक्षणानि। वीरपुरुषप्रशंसा। अथ धनुर्विद्यारम्भः। धनुर्विद्याऽनुक्रमेण शास्त्रोद्देशः। धनुर्धरप्रशंसा। आचार्यलक्षणम्। अधिकारिणः आरम्भकालनिर्णयः। धनुःप्रमाणम्। वर्ज्यधनूंषि। गुणलक्षणानि। शरलक्षणानि। फललक्षणानि। धनुर्विद्यारम्भविधिः। शस्त्रतेजनम्। स्थानमुष्ट्याकर्षणा-

लक्षणानि । गुणामुष्टयः । धनुर्मुष्टिसन्धानम् । दूरपातित्वम् । दृढप्रहारिता । हीनगतयः । बाणानां लक्ष्यस्खलनगतयः । शुद्धगतयः । दृढचतुष्कम् । वराटिकावर्त्तः । काष्ठच्छेदः । बिन्दुकम् । गोलयुगचित्रविधिः । धावल्लक्ष्यम् । शब्दवेधित्वम् । खड्गादिकर्माणि । अस्त्रविधिः । शस्त्रवारणाम् । अक्षौहिणी संख्या । महाक्षौहिणी । अथ दिनचर्या । प्रातःकृत्यम् । शौचविधिः । दन्तधावनम् । गण्डूषाः । मुखप्रक्षालनम् । पुनर्गण्डूषाः । धूम्रपानविधिः । कटुतैलादिनस्यम् । अञ्जनम् । रसाञ्जनस्वरूपम् । ताम्बूलम् । क्षौरकर्मविचारः । तैलाभ्यङ्गः । उद्वर्तनम् । स्नानम् । व्यायामः । वस्त्रधारणाम् । कुङ्कुमादिसुगन्धः । भूषणाम् । रत्नधारणाम् । सिद्धौषध्यादिधारणाम् । आयव्ययप्रदर्शनम् । दानधर्मः । नमस्कार्याः । आचारः । सामान्यतो हितोपदेशः । नित्यहोमादिः । वेदाभ्यासः । पोष्यवर्गस्तत्पालनञ्च । स्नानम् । स्नानोत्तरकृत्यम् । भोजनवेलायां मङ्गलदर्शनादि । आदर्शालोकनम् । पादुकारोहणाम् । भोजनप्रक्रिया । जलपानप्रक्रिया । भोजनान्तव्यवस्था । भोजनोत्तरं ताम्बूलभक्षणाम् । शतपदगमनं वामपार्श्वशयनञ्च । शय्याभेदेन गुणाभेदः । दिवास्वापस्य धर्म्यनिषेधः । दिवास्वापविधिः । भोजनोत्तरं त्याज्यानि । भोजनोत्तरं सेव्यानि । व्यजनभेदेन पवनगुणा भिन्नाः । प्रवातादिगुणादिभेदेन पवनगुणा भिन्नाः । आतपगुणाः । वृष्टिगुणाः कुहीदगुणाश्च । अग्निगुणाः । धूपगुणाः । अम्बगुणा उष्णीषगुणाश्च । उपानद्गुणाः । छत्रधारणगुणाः । दण्डधारणगुणाः । दिने मैथुननिषेधो विधिश्च । दिनशेषकृत्यम् । सन्ध्यानिषिद्धानि ।

अथ रात्रिचर्या । ऋतुस्वरूपाणि । प्रतिदिनमपि षड्तवः । अयनयोः ऋतूनाञ्च गुणाः । हेमन्तर्तुवर्णनम् । शिशिरर्तुवर्णनम् । वसन्तवर्णनम् । ग्रीष्मर्तुवर्णनम् । शरदृतुवर्णनम् । सर्वर्तुचर्याप्रकीर्णकम् । व्यवहारसमुद्देशः । सभास्थानम् । सभा । प्राड्विवाकः । सभ्याः । दशहोरविधिः । व्यवहारदर्शननिमित्तानि । व्यवहारदर्शनफलञ्च ॥

४. शतश्लोकी[1]

नृसिंहार्यविरचित नीतिविषयक सौ श्लोक हैं । आरम्भ इस प्रकार है:—

श्रीमते हयग्रीवाय नमः । हरिः ओम् ।

जयन्तु जगतां नेतुः कृपया वाग्विभूतयः ।
विदुषामिह भारत्या विलासास्सरसा इव ॥

1. India Office Library Catalogue No. 7234. Foll. 8. Palmyre leaves; Size 11" × 1⅛". Grantha character. Nineteenth century. Six or seven lines in a page. The ms. breaks off in line 2 of fol. 8.

आकुमल्लनृसुह्मार्यप्रणीता नीतिशुंभिता ।
विख्यापिता शतश्लोकी विद्वत्कर्णावतंसतु ॥
श्रीमन्तमेव सेवन्ते पुरादप्येत्य जन्मिनः ।
वाहिन्या प्रापुरुदधिं रत्नाकर इतीहया ॥
भाग्यहीनोऽपि किं भोगान् लभते भाग्यवानिव ।
इभकुम्भामिषं क्रोष्टा केसरी वाल्यलं कथम् ॥

अन्तिम श्लोक यह है :—

अप्राप्तिकाले नायाति शुभमिष्टैश्च साधकैः ।
पित्रा दशरथेनापि नाभिषेचि हि राघवः ॥

५ अच्युतशतक

अच्युतकृत नीतिविषयक सौ श्लोकों में विभक्त है। आरम्भ इस प्रकार है-

श्रीगणेशाय नमः ।

श्रीगौर्यालिङ्गितं वन्दे सुप्रसन्नं सदाशिवम् ।
युक्तं गुहगणेशाभ्यां स्तुतं वेदैः सुरैरपि ॥१॥
हितेच्छुना तु कर्तव्यः सतामेव समागमः ।
सरसानां सुमनसां षट्पदेनेव सर्वदा ॥२॥
सद्वृत्तमेव संसेव्यं गुरवो लघवोऽपि च ।
सर्वे वर्णाः समायान्ति सर्वार्थैः श्रुतियोग्यताम् ॥३॥
सर्वाभीष्टप्रदो नित्यं सन्मार्गेणैव गच्छताम् ।
विचित्रमेतद्विद्वांस्तु जङ्गमः कल्पपादपः ॥४॥
सतां सङ्गं विना कोऽपि लभते वाञ्छितं फलम् ।
नहि सन्तापशान्तिः स्यात्पूर्णचन्द्रोदयं विना ॥५॥
साधूनां चरणाम्भोजपरागं भगवानपि ।
वाञ्छतीति त एवेह धन्याः पद्माकरा इव ॥६॥

इति सज्जनप्रशंसा ।

खलास्तु दूरतस्त्याज्याः कण्टका इव सर्वथा ।
येषां क्षणिकयोगेन सन्मार्गोऽप्यतिदुःखदः ॥७॥
कल्याणेषु तु कः कुर्यात् कुवृत्तस्य कथामपि ।
किं कोकिलोऽपि कलयेदाम्रेच्छुः पञ्चमं विना ॥८॥

१. India Office Library Catalogue No. 7225.

स्वप्नेऽपि मास्तु कस्यापि दुर्जनस्य समागमः ।
...कुजस्य संसर्गाद् वैरं बधसुधाभृतोः ॥९॥
गुणैरनेकैर्युक्तोऽपि दुष्टस्यैकस्य योगतः ।
वर्ज्य एव पुमान् भूयाद् भुजङ्गस्येव चन्दनः ॥१०॥
असतां मास्तु कुत्रापि विलोकनमपि कचित् ।
तुर्यमिन्दुं समीक्ष्यैव कृष्णोऽपि ह्यभिशापवान् ॥११॥
इति दुर्जननिन्दा ।

अन्तिम श्लोक इस प्रकार हैं:—

सुनीतिशतपत्रस्येत्यच्युतेन कृतेन यः ।
सौरभ्यतः स्यादामोदो राजहंसो भवेदसौ ॥
श्रीनारायणगुर्वं वि ? शतपत्रे समर्पितम ।
न नीतिशतपत्रं किं भूयान् षट्पदतुष्टये ॥
पाण्डुरङ्गाख्यहंसस्य गुरुपादाब्जशायिनः ।
सौरभ्यायास्तु सततं तन्नीतिशतपत्रकम् ॥
इत्यच्युतविरचितं नीतिशतपत्रं सम्पूर्णम् ।

अच्युतशतक का विषयविवरण इस प्रकार है :—

यत्नवादोपपादन । मूढत्वनिन्दा । विद्याविन्नतत्साधनकथनम् । दुर्जनदुराराध्यतोक्तिः । धननिन्दा । परस्त्रीसम्भोगनिन्दा । तारुण्यमदनिन्दा । अभ्यासमाहात्म्यम् । नम्रत्वप्रशंसा । शान्तिस्तुतिः । वाणीप्रशंसा । अविवेकनिन्दापूर्वकविवेकस्तवः । कलावत्प्रशंसा । प्रमादनिन्दा । क्रोधनिन्दा । तृष्णानिन्दा । स्वधर्मप्रशंसा ॥

## ६ राजधर्मसारसंग्रह

राजधर्मसारसंग्रह तंजोरनरेश तुलाजी महाराज की कृति है । तुलाजी महाराज का राज्यकाल ई० सं० 1765-88 है । संग्रह का आरम्भ इस प्रकार होता है—

राजधर्मान् प्रवक्ष्यामि यथावृत्तो भवेन्नृपः ।
सम्भवश्च यथा तस्य सिद्धिश्च परमा यथा ॥

अन्तिम स्थल इस प्रकार है—

इत्येवं मानवं शास्त्रं भृगुप्रोक्तं पठेद् द्विजः ।
भवत्याचारवन्नित्यं यथेष्टां प्राप्नुयाद्गतिम् ॥

इति श्रीमद्भोसलकुलतिलकः श्रीमन्महाराजाधिराजतुलजमहाराजविरचिते धर्मसारसंग्रहे एकान्तसभाविचारो नाम द्वादशोऽध्यायः ।

---

१. Tanjore Catalogue 18750.

७ नीतिश्लोक[१]

नीतिविषयक श्लोकों का असम्पूर्ण संग्रह ग्रन्थ है। आरंभ इस प्रकार है—

शुभमस्तु। धान्यसंग्रहशीलत्वं वत्सपोषः स्वयंकृषिः ।
प्रधानस्वोक्तमाधुर्यं पञ्चभिर्वर्धते कुलम् ॥
दूरस्थोऽपि समीपस्थः सज्जनः साधुसङ्गमः ।
यथा कमलजातीनां दूरस्थोऽपि दिवाकरः ॥
ऋणशेषं वह्निशेषं शत्रुशेषं तथैव च ।
पुनः पुनश्च वर्धन्ते तस्माच्छेषं न कारयेत् ॥
विद्वत्सङ्गे विवाहे च देवयागे तथैव च ।
अशौचं न विजानाति दुर्भिक्षे राष्ट्रसंकुले ॥
अत्यन्तमतिमेधावी त्रयाणामेकमश्नुते ।
अल्पायुरनपत्यो वा दरिद्रो वा न संशयः ॥

अन्तिम श्लोक इस प्रकार है—

उपर्युपरि पश्यन्तः सर्व एव दरिद्रति ।
अधोऽधः पश्यतः कस्य महिमा नोपजायते ॥
शंशब्दे सर्वशास्त्राणि विहितानि मनीषिभिः ।
यस्मात् स सर्वशास्त्रज्ञः यस्य शान्तं मनस्सदा ॥

८ प्रस्तावरत्नाकर[२]

हरिदासकृत प्रस्तावरत्नाकर में से राजनीतिप्रकरण के असम्पूर्ण आदर्शग्रन्थ का आरम्भ इस प्रकार है—

ईशाय नमः ।

यः काकिणीमप्यपथप्रपन्नां
संमन्यते निष्कसहस्रतुल्याम् ।
दानेषु कोटिष्वपि मुक्तहस्तं
तं राजसिंहं न जहाति लक्ष्मीः ।

---

१ India Office Library Catalogue No. 7228 Fol. 4. Palm leaf 18″×1½″ Grantha character.

२. India Office Library Catalogue No. 7232. Fol. 1. 11½×7½″. Devanagari character.

## ९. कामधेनु

प्रन्थ का आरम्भ इस प्रकार होता है :—

श्रीगणेशाय नमः ।

यत्सत्तामवलम्ब्य कापि परमा शक्तिर्नरीनृत्यते
ब्रह्मोपेन्द्रमहेन्द्रशेषदिविषत्पुंरूपवेशैर्मुदा ।
वाणीश्रीगिरिजादियोषिदुदयासर्गादिलीलारसै-
स्तद्ब्रह्माऽद्वयमाश्रये सुखनिधिं स्वात्मानमत्यद्भुतम् ॥
शाब्दं ब्रह्म नमामि सन्ततमिह ब्रह्माम्बरादुद्गतं
संविद्वल्लिविवृद्धिकारिमस्तमोहान्तकारारुणाम् ।
नानापङ्ककलङ्कशोधनविधौ गङ्गाजलं निर्मल-
शास्त्राणामवनिं विनाशरहितं ब्रह्मादिवन्द्यं सदा ॥

तस्यात्मजो विजयपालनृपोऽतिनीति—
धर्मार्थकामपरमार्थचतुःस्तनाढ्याम् ।
वाक्यामृतैर्विरचितावयवां विमथ्य
शास्त्रार्णवादुदधरन् किल कामधेनुम् ॥

समाप्तिपद्य इस प्रकार है:—

शान्तात्मा क्षान्तिशान्तिप्रमुखशितशरैस्त्रीन गुरून् गुप्तवैरान् ।
छित्वा धीरो विपक्षान् परिभवितुमलं सावधानो जिताक्षः ॥

इति श्रीकामधेनौ मोक्षश्चतुर्थः समाप्तः ।

इसमें विषयप्रतिपत्ति इस प्रकार है :—

१. धर्मनिरूपणम् । २ नीतिनिरूपणम् । ३. कामशास्त्रनिरूपणम् । ४. मोक्षोपायकथनञ्च ।

## १०. नवरत्नम्—

वररुचिकृत इस नीतिविषयक ग्रन्थ का उपलब्ध आरम्भ इस प्रकार है:—

1. Appendix to Vol. 2. Jwalaprasad's Library, Lahore The ms of the Catalogue is preserved in the Punjab University Library, Lahore.

2. Ibid. The title Navaratna seems to be the corrupt from of Nitiratna of the same author, edited by Jivananda, Calcutta part 1 of Kavyasamgraha.

( प्रारम्भपत्रं नास्ति तदग्रे )—

....................यबलैर्लुब्धधनैरीश्वरं—

कार्येण द्विजमादरेण युवतिं प्रेम्णा समं बन्धवान् ।।

अत्युग्रं स्तुतिभिर्गुरुं प्रणतिभिर्मूर्खं कथाभिर्बुधं

विद्याभी रसिकं रसेन सकलं शीलेन कुर्याद्वशम् ।

उत्खातान् प्रतिरोपयन् कुसुमितांश्छिन्वंल्लघून् वर्धयन्

उत्तुङ्गान्नमयन् हतान् समुदयन् विश्लेषयन् संहतान् ।।

क्षुद्रान् कण्टकिनो बहिर्निगमयन् म्लानान् पुनः सिञ्चयन्

मालाकार इव प्रयोगचतुरो राजा चिरं नन्दति ।।

अन्तिम वाक्य इस प्रकार है:—इति वररुचिकृतं नवरत्नं समाप्तम् ।

# लक्ष्मीधरभट्टकृत राजधर्मकाण्ड की समालोचना

( लेखक—जगदीशलाल शास्त्री एम० ए०, एम० ओ० एल०, लाहौर )

**राजधर्मकाण्ड का कृत्यकल्पतरु के साथ सम्बन्ध—**

राजधर्म[१], कन्नौजनरेश गोविन्दचन्द्र ( सन् 1110—1160 A. D. ) के सान्धिविग्रहिकामात्य लक्ष्मीधरभट्टविरचित कृत्यकल्पतरु का एक काण्ड है। पीटरसन की प्रथम रिपोर्ट (1882-3, P. 108) के अनुसार कृत्यकल्पतरु इस प्रकार भागों में विभक्त है :—

(१) ब्रह्मचारिकाण्ड (प्रथम), (२) गृहस्थकाण्ड, (द्वितीय), (३) नैयतकालकाण्ड (तृतीय), (४) श्राद्धकाण्ड (चतुर्थ), दानकाण्ड (पञ्चम), (६) प्रतिष्ठाकाण्ड (षष्ठ) (७), तीर्थकाण्ड (अष्टम), (८) शुद्धिकाण्ड (दशम), (९) राजधर्मकाण्ड (एकादश), (१०) व्यवहारकाण्ड (द्वादश), (११) शान्तिकाण्ड (त्रयोदश), (१२) मोक्षकाण्ड (चतुर्दश)

इस रिपोर्ट के अनुसार कृत्यकल्पतरु में राजधर्मकाण्ड का ग्यारहवां स्थान है। राजधर्मकाण्ड के आरम्भपद्यों से भी यही बात सिद्ध होती है[२]।

चक्रवर्ती के अनुसन्धानानुसार[३] दो अनुपलब्धकाण्ड (७,९) पूजा और प्रायश्चित्त हैं। क्योंकि चण्डेश्वरकृत रत्नाकर के भागों के नाम लक्ष्मीधरकृत कृत्यकल्पतरु के कांडों की संज्ञा पर आश्रित प्रतीत होते हैं, इसलिए चण्डेश्वर का पूजारत्नाकर अनुपलब्ध लक्ष्मीधरकृत पूजाकाण्ड पर अवश्य ही आश्रित होना चाहिये। चक्रवर्ती के अनुपलब्ध मन्तव्यानुसार एक हस्तलिखित ग्रन्थ[४] जिसका प्रथम पत्र अनुपलब्ध है लक्ष्मीभट्टकृत पूजाकाण्ड है। इस असम्पूर्ण ग्रंथ में दीक्षावर्णन के अनन्तर सूर्य, शिव, ब्रह्मा, विष्णु दुर्गा आदि देवताओं के पूजा का विधान है। लक्ष्मीधरकृत कृत्यकल्पतरु के प्रायश्चित कांड का अस्तित्व रघुनन्दन के मलमासतत्त्व और प्रायश्चित्ततत्त्व से प्रमाणित होता है, क्योंकि इन तत्त्वों में रघुनन्दन ने लक्ष्मीधरकृत कृत्यकल्पतरु का निर्देश किया है। इसके अतिरिक्त शूलपाणि स्वकृत प्रायश्चित्तविवेक में बारह बार प्रायश्चित्त विषयों

---

१ Published by the author in O. C. Magazine V.19. N . 3, May 912.

२. काण्डे शंसति राजधर्मनिचयानेकादशे पुण्यधीः।
गवोत्सर्गौ वसोर्धारा पर्वण्येकादशे क्रमात्॥

३. JASB. 1915. PP. 357—361.

४. Ind. Govt. Ms. No. 8401.

पर कल्पतरु तथा कल्पतरु के रचयिता लक्ष्मीधर का निर्देश करते हैं। पूजा और प्रायश्चित्तकाण्ड के पूर्वापर कालनिर्धारण पर भी चक्रवर्ती इस परिणाम पर पहुँचते हैं कि कृत्यविधि के अनुसार पूजाकाण्ड का स्थान अवश्य ही प्रतिष्ठाकाण्ड के अनन्तर और प्रायश्चित्तकाण्ड का स्थान शुद्धिकाण्ड के पूर्व होगा। इस प्रकार कल्पतरु में पूजाकाण्ड का सांतवां और प्रायश्चित्तकाण्ड का नवां स्थान होगा।

## लक्ष्मीधरभट्ट का कालनिर्णय

कृत्यकल्पतरु के आदर्शग्रन्थों के समाप्तिवाक्यों से ज्ञात होता है कि लक्ष्मीधर-भट्ट हृदयधर के पुत्र और महाराजाधिराज गोविन्दचन्द्रदेव के सान्धिविग्रहिक अमात्य थे[1]।

गोविन्दचन्द्र कन्नौज के गाहड़वाल राजा थे। इनके राज्यकालीन चालीस वर्ष[2] (1104 - 1154) के मध्य के शिलालेख मिलते हैं। महाराज गोविन्दचन्द्र का राज्यकाल ई० सं० ११९४ से ११५६ तक है। इसलिए लक्ष्मीधरभट्ट का समय भी बारहवीं शताब्दी के पूर्वार्ध में सिद्ध होता है।

कृत्यकल्पतरु के व्यवहारकाण्ड में लक्ष्मीधर ने विज्ञानेश्वर को उद्धृत किया है[3]। लक्ष्मीधर कल्याणपुर के निवासी थे। महाराज विक्रमार्क के शिलालेख ई० सं० 1077—1125 A. D. तक के मिलते हैं। विज्ञानेश्वर का समय इस प्रकार ग्यारहवीं शताब्दी के अन्त तथा बारहवीं शताब्दी के आरम्भ में निर्धारित होता है। विज्ञानेश्वर-कृत मिताक्षरा के सुदूर कल्याणपुर से कन्नौज तक प्रचार के लिए भी कुछ समय अवश्य लगा होगा। इस तरह कृत्यकल्पतरु के व्यवहारकाण्ड का निर्माणकाल बारहवीं शता-

---

1. Cf I. O. 1306, 5464., RASB. III. G. 76; Peterson, First Report PP. 108—111.

2. Cf. JASB. 1912. PP. 344-5; Ray's Dynastic History of Nothern India, Vol. 1. Chap. VIII; History of Kanauj in Farrukhabad Gazettier of the United Provinces.

3. Folio 380 of the Benares Sanskrit College Transcript of Kalpataru on Vyavahara. Cf.M.M. Cakravarti, JASB. 1915 PP. 357—361. The extract which Laksmidhara is said to have quoted in the Vyavaharakanda is the following :—

"क्षत्रधर्मस्तु ब्राह्मणो ब्राह्मणं दासकर्माणि न कारयेदिति विज्ञानेश्वर: स्वरस:।"

ब्दी के मध्यभाग में आ पड़ता है । क्रमानुसार राजधर्मकाण्ड का कृत्यकल्पतरु में ग्यारहवां स्थान है अर्थात् राजधर्मकाण्ड की रचना व्यवहारकाण्ड से कुछ समय पूर्व हुई है इसलिए राजधर्मकाण्ड का रचनासमय बारहवीं शताब्दी का प्रथमभाग है।

## राजधर्मकाण्ड का विषयक्रम

राजधर्मकाण्ड एक आर्यराजनीतिविषयक निबन्धग्रन्थ है। इसमें राजनीति के विषय पर पूर्वाचार्यों के उद्धरण दिये हैं। लक्ष्मीधर नीति के किसी एक विषय को लेकर प्राचीन ग्रन्थों से विषयपरिपुष्टि के लिए प्रमाण देते हैं। कहीं कहीं उन उद्धरणों पर अपनी टीका-टिप्पणी भी चढ़ाते हैं।

ग्रन्थों तथा ग्रन्थकर्ताओं के कालक्रम से उद्धरण नहीं दिये गये। उदाहरणार्थ राजधर्मकाण्ड के दुर्गप्रकरण को ही देखिये। एक ही विषय पर पहला उद्धरण याज्ञ-वल्क्य से दिया है, तदनन्तर मनु से, तदनन्तर मत्स्यपुराण से, मनु से द्वितीय बार, फिर बृहस्पति से, मनु से तृतीय बार, फिर बृहस्पति से, मत्स्यपुराण से द्वितीय बार, बृहस्पति से तृतीय बार, मत्स्यपुराण से तृतीय बार, तदनन्तर देवीपुराण से उद्धरण दिये हैं।

राजनीतिविचारक्रम से राजधर्मकाण्ड के बाईस प्रकरणों को सात भागों में विभक्त किया जा सकता है:—(१) पहले दस प्रकरण राज्य के सप्ताङ्गनिरूपण में समाप्त होते हैं। पहले तीन प्रकरण सप्ताङ्गों में से प्रथम अङ्ग 'स्वामी' की प्रशंसा, अभिषेक तथा गुणों का निरूपण करते हैं। चौथे प्रकरण में द्वितीय अङ्ग 'अमात्य' के विषय में विचार किया गया है। पांचवें प्रकरण में तृतीय अङ्ग दुर्ग का निरूपण है। छठा और सातवां प्रकरण चौथे अङ्ग जनपद अर्थात् राज्यभूमि से सम्बद्ध है। पांचवां, छठा और सातवां अङ्ग अर्थात् कोष, सेना और मित्र क्रमशः आठवें, नवें और दसवें प्रकरणों में वर्णित हैं। (२) ग्यारहवें प्रकरण का विषय युवराज की रक्षा है। (३) बारहवें प्रकरण में मन्त्रनिरूपण है। (४) सन्धि, विग्रह, यान, आसन, भेद, आश्रय—यह छः गुणों का तेरहवें प्रकरण में विचार है। (५) चौदहवाँ यात्राप्रकरण है। (६) पन्द्रहवें प्रकरण में अभिषिक्त राजा के कृत्य बताये हैं। (७) देवयात्राविधि, इन्द्रध्वजोच्छ्रायविधि, आश्विनशुक्लनवमी में देवीपूजा, चिह्नविधि, गवोत्सर्ग, वसो-र्धारा, आदि विजयनिमित्त विधिकलाप १६—२२ प्रकरणों में वर्णित हैं।

## राजधर्मकाण्ड में उद्धरणविषयक विचार

राजधर्मकाण्ड के बाईस प्रकरणों में ग्रन्थ तथा ग्रन्थान्तरों के उद्धरण इस प्रकार हैं :—

(१) राजप्रशंसा—मनु ( चार वार ), नारद ( दो वार ), गौतम, बृहस्पति, अङ्गिरस् , रामायण ।

(२) अभिषेक—ब्रह्मपुराण, रामायण ।

(३) राजगुण—शंखलिखित, गौतम, याज्ञवल्क्य (दो वार), विष्णु, मनु,।

(४) अमात्य—याज्ञवल्क्य, मनु ( तीन वार ), मत्स्यपुराण ( तीन वार ), कात्यायन, महाभारत ( तीन वार ), शंखलिखित ( दो वार ), विष्णु, रामायण ।

(५) दुर्ग—याज्ञवल्क्य, मनु ( तीन वार ), मत्स्यपुराण ( तीन वार ), बृहस्पति ( तीन वार ), देवीपुराण ।

(६) वास्तुकर्मविधि—मत्स्यपुराण, बह्वृचगृह्य (=आश्वलायनगृह्यसूत्र) ।

(७) राष्ट्र—मनु ( छः वार ) आपस्तम्ब, शंखलिखित, बृहस्पति ( दो वार ), याज्ञवल्क्य, कात्यायन ( दो वार ), शंख, यम ।

(८) कोश—महाभारत ( दो वार ), मनु ( तीन वार ), बृहस्पति, विष्णु, गौतम, याज्ञवल्क्य, कात्यायन ( दो वार ) ।

(९) दण्ड—महाभारत ।

(१०) मित्र—मनु (दो वार), याज्ञवल्क्य (दो वार), मत्स्यपुराण (महाभारत) ।

(११) राजपुत्ररक्षा—मत्स्यपुराण, महाभारत ।

(१२) मन्त्र—मनु ( पांच वार ), रामायण ( तीन वार ), याज्ञवल्क्य, महाभारत ( दो वार ), मत्स्यपुराण, उशनस् ।

(१३) षाड्गुण्य—मनु ।

(१४) यात्रा—मनु ( तेरह वार ), याज्ञवल्क्य ( छः वार ), मत्स्यपुराण ( छः वार ), रामायण ( तीन वार ), शंखलिखित, ब्रह्मपुराण, महाभारत, गौतम ( तीन वार ), यम, बौधायन, देवल ( दो वार ), आपस्तम्ब, व्यास ( दो वार ), पराशर, आदित्यपुराण, विष्णु ( दो वार ) कात्यायन ।

(१५) अभिषिक्त राजा के कृत्य—मनु (चौदह वार), मत्स्यपुराण ( तीन वार), महाभारत ( चार वार ), विष्णु (तीन वार), याज्ञवल्क्य (सात वार) उशनस् , गौतम ( तीन वार ), शंखलिखित (छः वार), यम (चार वार), मार्कण्डेयपुराण, नारद, कात्यायन (चार वार), ब्रह्मपुराण ( तीन वार), बृहस्पति, आपस्तम्ब ( दो वार ), वसिष्ठ, भविष्यपुराण, देवीपुराण ।

(१६) देवयात्राविधि—ब्रह्मपुराण।

(१७) कौमुदीमहोत्सव—स्कन्दपुराण।

(१८) इन्द्रध्वजोच्छ्रायविधि—देवीपुराण।

(१९) आश्विनशुक्लनवमी को देवीपूजा—देवीपुराण।

(२०) चिह्नविधि—देवीपुराण।

(२१) गवोत्सर्ग—देवीपुराण।

(२२) वसोर्धारा—भविष्यपुराण।

लक्ष्मीधर ने मनु और याज्ञवल्क्य को बहुत बार उद्धृत किया है। महाभारत और मत्स्यपुराण का प्रभाव भी बहुत है। ग्रन्थ और ग्रन्थकारों की उद्धरण संख्या इस प्रकार है :—

(१) मनु ५५
(२) याज्ञवल्क्य २२
(३) मत्स्यपुराण १९
(४) महाभारत १४
(५) कात्यायन १२
(६) शंखलिखित ११
(७) गौतम ९
(८) रामायण ९
(९) बृहस्पति ८
(१०) विष्णु ८
(११) यम ६
(१२) ब्रह्मपुराण ६
(१३) देवीपुराण ६
(१४) आपस्तम्ब ४
(१५) नारद ३
(१६) व्यास ३
(१७) शंख १
(१८) उशनस् २
(१९) देवल २
(२०) भविष्यपुराण २
(२१) अङ्गिरस् १
(२२) बह्वृचगृह्य १
(२३) बौधायन १
(२४) पराशर १
(२५) आदित्यपुराण १
(२६) मार्कण्डेयपुराण १
(२७) वसिष्ठ १
(२८) स्कन्द १

## राजधर्मकाण्ड के अन्तर्गत नीतिप्रकरणों का विवरण

### प्रकरण १. राजप्रशंसा

मनु और नारद को उद्धृत करते हुए लक्ष्मीधरभट्ट ने यह सिद्ध करने का यत्न किया है कि राजा में इन्द्र, अग्नि यम आदि देवताओं के अंश हैं अर्थात् राजा देवतास्वरूप है। किन्तु इससे यह नहीं समझना चाहिए कि देवत्व राजत्व का कारण है। राजत्व कोई देवताजन्य शक्ति नहीं है। जनता की सात्त्विक शक्ति ही राजसत्ता का

कारण है और राजत्व ही देवत्व का उत्पत्तिकारण । मनुष्य राजत्व के कारण ही इन्द्रादि देवताओं का अंश माना जाता है। देवत्व के कारण राजत्व नहीं, किन्तु राजत्व के कारण उसमें देवत्व है।

गौतम के अनुसार ब्राह्मण वर्ण के बिना अन्य सब वर्ण राजा की शुश्रूषा करें। ब्राह्मणों के लिये भी राजा का प्रभुत्व मन्तव्य है।

राजशब्दार्थविचार पर बृहस्पति को उद्धृत किया है। बृहस्पति के अनुसार चतुरङ्ग बल के द्वारा प्रजा को खुश करने से तथा शरीर के दीप्तिमान होने के कारण राजशब्द यथार्थ हो जाता है।

आर्यराजनीतिकारों की तरह लक्ष्मीधर भी राजवाद के पक्षपाती हैं। इस पक्ष को रामायण के उद्धरणों से पुष्ट करते हुए लक्ष्मीधर ने अराजकता का भयंकर नग्नचित्र उपस्थित किया है।

प्रकरण २. अभिषेक

अभिषेक संस्कार का सर्वप्रथम निर्देश ऋग्वेद ( १०. १७३ ) में मिलता है। इसका विस्तृत वर्णन ऐतरेय ब्राह्मण ( ८. ४. १५ ) और विष्णुधर्मोत्तर पुराण में भी किया गया है। किन्तु लक्ष्मीधर केवल ब्रह्मपुराण और रामायण से ही इस विषय पर उद्धरण देते हैं।

ब्रह्मपुराण के अनुसार ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र—इन चार वर्णों के प्रतिनिधि राजा के अभिषेकसंस्कार में भाग लेते हैं। इस से निश्चित हो जाता है कि राजनिर्वाचन में शूद्र भी ब्राह्मण के समान अधिकारी है।

लक्ष्मीधर ने रामायण से पद्य उद्धृत करते हुए अभिषेकसामग्री का निरूपण किया है। रामायण के इन पद्यों से अभिषेकसामग्री की सम्पूर्ण सूची मिल जाती है।

प्रकरण ३. राजगुण

ग्रीकदेशनिवासी अरिस्टोटल महोदय ने राज्य का लक्षण इस प्रकार किया है– "सर्वश्रेष्ठ राज्य वह है जो सर्वश्रेष्ठ व्यक्ति से शासित हो"। अरिस्टोटल ने गुण को सर्वोच्च माना है। अरिस्टोटल के अनुसार एक सर्वोच्च कुटुम्ब के सर्वोच्च व्यक्ति के द्वारा प्रजाशासन होना हितकर है। जो व्यक्ति स्वाभाविक ही सर्वगुणश्रेष्ठ होते हैं वे प्रकृति से ही शासन के अधिकारी हैं। कौटिल्य ने भी बुद्धि से अन्धे राजा की अपेक्षा आंखों से अन्धे राजा को उत्तम माना है। धर्मशास्त्र और नीतिशास्त्र के प्राचीन विद्वानों ने भी राजा में बुद्धिविज्ञान की आवश्यकता पर ज़ोर दिया है। इसी पक्ष की पुष्टि के लिए लक्ष्मीधर ने शंखलिखित, गौतम, याज्ञवल्क्य, कात्यायन और विष्णु

को उद्धृत किया है। राजप्रशंसाप्रकरण में लक्ष्मीधर ने राजा के लिए प्रजा के आदर का विनियोग किया है, किन्तु इस प्रकरण में प्रजा के लिए राजा के आदर का विनियोग है।

सब वर्णों की अपेक्षा बुद्धिनिपुण राजा को भी ब्राह्मण की अपेक्षा अपने को बुद्धिमत्तर नहीं समझना चाहिए और उसके प्रति अपना शासनगौरव भी नहीं दिखाना चाहिए। यही बात स्पष्टरूप से आचार्य गौतम ने लिखी है—"राजा सर्वस्येष्टे ब्राह्मणवर्जम्।" इस वर्णविशेषता से उत्पन्न वर्णवैषम्य से राजप्रभुता के अविच्छिन्न अधिकारों पर नियन्त्रण हो जाता है। इस प्रकार राजा का शासनोत्तरदायित्व अपने तथा वैश्य और शूद्र वर्णों की अपेक्षा ब्राह्मणवर्ण के प्रति कुछ भिन्न आकार धारण कर लेता है।

प्रकरण ४. अमात्य

राजकार्यभार को उचित रूप से उठाने के लिए राजा को योग्य सहायकों की आवश्यकता अपेक्षित है। इन योग्य सहायकों के अधिकार में शासनकार्य भिन्न भिन्न विभागों में विभक्त है। इन विभागों के योग्य प्रधान केवल शासनप्रधान अर्थात् राजा के ही अधीन होते हैं।

मन्त्रियों के द्वारा राजा राज्य के नानाविध कार्यों का निरीक्षण करता है। इस मन्त्रिपद की अपेक्षाकृत प्रधानता है। अनेक प्रमाणों द्वारा लक्ष्मीधर ने मन्त्री में सर्वगुणसम्पन्नता की आवश्यकता बताई है।

लक्ष्मीधर ने राज्यसहायक तथा उनके प्रधान कर्तव्य और आवश्यक गुणों की सूची दी है। मुख्य राज्यसहायक इस प्रकार हैं:—मंत्री, सेनापति, कोषाध्यक्ष, गजाध्यक्ष, अश्वाध्यक्ष, दुर्गाध्यक्ष, अन्तःपुराध्यक्ष आदि। सारथी, खड्गवाहक, प्रतीहार, लेखक, दूत, प्रतिहारी, अङ्गरक्षक आदि भी कम विशेषता नहीं रखते।

मत्स्यपुराण के उद्धरण देकर लक्ष्मीधर ने राजानुजीवियों के वृत्त बताये हैं। अनुजीवी को चाहिये कि वह राजा की बात को ध्यानपूर्वक सुने। राजा की बात में रुकावट न डाले। सभा में राजा के प्रति मधुर शब्द बोले। राजा के हितकारी किन्तु कटु वचन राजा से एकान्त में कहने चाहिएँ। प्रिय व्यक्ति के लिये सहायता की प्रार्थना शान्तावस्था में राजा से करनी चाहिए। अपने लिये प्रार्थना अपने मुँह से नहीं करनी चाहिए, किन्तु किसी अन्य पुरुष के द्वारा करवानी चाहिये।

राजा का स्नेह तथा रोष के भाव किसी से नहीं कहने चाहिएँ। जब राजा किसी से कुछ काम करने को कहे तो उसे सेवा के लिये आत्मनिवेदन करना चाहिए।

कओ उभय-पक्खम्मि रण-तूर-महारवो 43
तओ दोण्हं पि सिन्नाणं दुप्पुद्धर-भडुब्भडो
जाओ समर-संमद्दो रउद्दो असुराण वि 44
सूरस्स सग-सिन्नस्स कर-प्पसर-पिल्लिओ
पविट्ठो स-पुरिं राया जहा गिरि-गुहं तमो 45
नयरिं वेढिउं तत्तो ठिया सव्वे वि साहिणो
दोयं कुणन्ति जा सुन्नं गढं पासंति अन्नया 46
तो पुच्छंति मुणिं सो वि कहेइ जह अट्टमो
राया अज्ज महा-विज्जं गद्दहिं नाम कत्थ वि 47
साहेइ: ता निरूवेह तेहिं अट्टालए तओ
निरूवंतेहिं सा विज्जा दिट्ठा सिट्ठा य सूरिणो 48
तेण उत्तं: गद्दही सद्दं तं काही कय-साहणा
जं सोचा सव्व-सिन्नं पि होही निच्चिट्ठ-चेयणं 49
तो गाउय-दुगं तुब्भे ओसरित्तुण चिट्ठह
सव्वे सव्वं पि गिण्हित्ता दुपयं च चउप्पयं 50
सद्दवेहीण जोहाण अट्ठोत्तर-सयं पुणो
ठवेह मम पासम्मि तेहिं सव्वं तहा कयं 51
अह जाव तिरिक्खीए दुग्गुग्घाडियं मुहं
तीए अकय-सद्दाए चेव जोहेहिं ताव तं 52
सूरि-सिक्खाइ तूणं व झत्ति बाणेहिं पूरियं
हयसत्ति त्ति सा नट्ठा विट्ठं काउं निवोवरिं 53
पयस्स इत्तियं चेव बलं त्ति मुणि-अक्खिए
तेहिं भग्गा पुरी घेत्तो गद्दहिल्लो य बन्धिउं 54
सूरिणो अप्पिओ तेण संलत्तो: पाव जो तए
साहुणी-सील-विद्धंस-रुक्खो रोवित्तु सिंचिओ 55
संघावन्नाए नीरेण तस्सेव कुसुमुग्गमो;
फलं तु दीह-संसार-दुक्ख-लक्खाणि पाविही 56
संघावन्नाइ जं पावं नत्थि तस्सोवमा जए
सायरस्स नहस्सेव जाणेइ अहवा जिणो 57
थोव-कालं पि जा सव्व-पाव-ताव-प्पणासणी

सुह-बिन्दु व्व तं दिक्खं गिराहइ अज्ज वि ता तुमं 58
एवं हियं पि सो वुत्तो अभव्वो दूमिओ दढं
जहा मिट्ठोदए खित्तो खार-नीरस्स पूयरो 59
तओ निद्धाडिओ देसा दुक्खिओ भमिही भवं;
छिज्जई किं न मूलाओ राग-बब्भूल-पायवो 60
सूरीहिं संजमे अज्जा अप्पा आलोइउं समे
ठविओ; जाइ सीयस्स जत्तं उरही-कयं पि जं 61
सूरि-साहीनिवो तत्थ जाओ सेसा य राणया
आगया सगकूलाओ विक्खाया तेण ते सगा 62
जाओ छिन्दित्तु तव्वंसं एग-च्छत्त-करो निवो
कालेण विक्कमाइच्चो, मही जेणुरणी कया 63
पणाली साहिए वास-सए जाओ पुणो सगो
वच्छरो अंकिओ जेण वुत्तं पासंगियं इमं 64

11

अह बोहित्तु उज्जेणि-जणं कालग-सूरिणो
भरुयच्छं गया तत्थ सूरीण भइणी-सुया 65
बलमित्त-भाणुमित्ता, ते राय-जुवराइणो
गुरुं वन्दन्ति भत्तीए, निच्चं धम्मं सुणान्ति य 66
ताणं च भइणी भाणुसिरी, तीसे य नन्दणो
बलभाणू भवावत्ता विरत्तो गिण्हए वयं 67
राय-प्पहाण-पुरिसो अहेणो तत्थ दुज्जणो
मेहागमे जवासो व्व भिज्जन्तो साहु-दंसणे 68
सूरि-निग्गमणोवाए करेइ विविहे तओ
संकिलेस-करं ठाणं उज्झियव्वं ति चिंतिउं 69
मरहट्ठाभिहे देसे पुइट्ठाण-पट्टणं
संपत्ता सूरिणो तत्थ राया परमुवासगो 70
महब्भुय-गुणावासो नामेणं सालिवाहणो
भुवणं धवलेणा वि जसेणं जस्स रंजियं 71
आगओ संमुहो ताण सिग्घं स-बल-वाहणो
पत्ते घणागमे तम्मि तस्स रायस्स तक्खणा 72

खित्तं वूससियं गत्तं मणं मोरु व्व नच्चियं
आणन्द-जल-पूरेण पुन्ना दिट्ठि-तलाइया 73
थोऊण वन्दिऊण च गुरू तेण पवेसिया
विच्छड्डेण पुरं तेवि वन्दित्ता सव्व-चेइए 74
ठिया फासुय-ठाणम्मि, अह्त्तत्थ समागओ
पज्जोसवण-पव्वस्स आसन्नो समओ तओ 75
निमवेइ गुरुं राया: इत्थ इन्द-महूसवो
होइ भद्दवए सुद्ध-पंचमीए; तया मए 76
लोयाणुवित्ती कायव्वा, तो पज्जोसवणा-महं
करेह पहु छट्ठीए तो फुडं भणई गुरू 77
मेरू वि चलए सूरो पच्छिमाए वि उग्गाई
पज्जोसवण-पव्वं तु णाइक्कमइ पंचमिं 78

जओ भणियमागमे: जहा णं महावीरे वासाणं स-वीसइ-राए मासे वइक्कंते वासावासं पज्जोसवेइ, तहा णं गणहरा वि, जहा णं गणहरा, तहा णं गणहर-सीसा, तहा णं अम्ह गुरुणो वि; जहा णं अम्ह गुरुणो, तहा णं अम्हे वि वासावासं पज्जोसवेमो, नो तं रयणिं अइक्कमेज्जा

निवेणुत्तं चउट्ठीए होउ तो भणई गुरू
एवं होउ न दोसोत्थ; जओ भणियमागमे 79
जं आरेण वि पज्जोसवेयव्वं निवई तओ
तुट्ठो भणेइ गरुओ कओ मह अणुग्गहो 80
मम अन्तेउरी-पक्खोवास-पारणए जओ
साहूण फासुयं भत्तं होही उत्तर-वारणे 81
एवं चेव चउट्ठीए कयं कालगसूरिणा
पज्जोसवण-पव्वं; तो सव्व संघेण मन्नियं 82
साहु-पूया-रओ लोओ जाओ तप्पभिई तओ
साहु-पूया तओ नाम पयट्टो तत्थ ऊसवो 83

III

अह कालेण सव्वे वि सीसा विणय-वज्जिया
जाया वुत्ता वि जुत्तीहिं पयट्टन्ति न सुन्दरं 84
वरमेगो म्हि, मा कम्म-बन्धो होउ त्ति चिन्तिउं

बोत्तुं सेज्जायरं सीसे सुत्ते मुत्तूण सूरिणो 85
गया सीसाण सीसस्स पासे सागरसूरिणो
तेण नो लक्खिया विज्जा-गव्विएण भणिया इमं 86
थेरा पुच्छसु मं किं पि गुरूहिं पुच्छिओ तओ
धम्मस्स रूवं अक्खाइ सागरो वि स उब्भडं 87
अह ते दुट्ठ-सीसा वि दीणा सिज्जायरन्तिए
किच्छेण लद्ध-वुत्तन्ता तत्थ सव्वे वि आगया 88
पुच्छन्ति सागरं सूरिं जाव तावागओ गुरू
बाहिरा झत्ति वन्दित्ता ते खामिन्ति पुणो पुणो 89
लज्जिओ सागरो सूरी वहुं कालगसूरिणा
वालुया-पत्थ-दिट्ठन्ता बोहिओ खामए गुरुं 90

IV

विदेहे अन्नया सक्को सीमंधर-जिणेसरं
वन्दणत्थागओ जीव-वक्खाणं सुणाई तओ 91
पुच्छई भयवं को वि भरहे अत्थि एरिसो
वियारगो जिणिन्देण कहिओ कालगारिओ 92
तओ तुट्ठ-मणो सक्को थेर-रूवेण आगओ
सूरी निगोय-वक्खाणं पुच्छओ कहइ इमं 93
गोला असंखा; असंख-निगोओ होइ गोलओ
जीवा अणन्ता पन्नत्ता एक्केक्कम्मि निगोयए 94
इच्चाइ तो पुणो पुट्ठो सक्केण नियमाउयं
सम्मं जाणित्तु जम्पेइ जहा तं सि पुरन्दरो 95
तओ दिव्वं नियं रूवं पयडित्तु कयंजली
जंपेइ कुरई सामि कलि-काल-कसोवले 96
अतुल्ला जस्स कन्नाण-रेहा तस्सत्थु ते नमो
एवं थुणित्तु वन्दित्ता सक्को थाणं नियं गओ 97
इय विक्खाय-माहप्पो वयं पालित्तु निम्मलं
पत्तो कालगसूरी वि विहियाणसणो दिवं 98
नाणा कालगसूरीण वंसुप्पन्नेण निम्मिया
सूरिणा भावदेवेण एसा संखेवओ कहा 99

इति श्रीभावदेवसूरिविरचितं श्रीकालिकाचार्यकथानकं समाप्तम् ।

# धर्मप्रभसूरिरचना

नयरंमि धरावासे आसी सिरि-वइरसिंह-रायस्स
पुत्तो कालय-कुमरो देवी-सुरसुन्दरी-जाओ 1
सो पत्तो कीलाए उज्जाणे अन्नया य धम्मकहं
सुणिय गुणागर-गुरुणो पासे पडिवज्जई दिक्खं 2
ठविओ य सो गुरूहिं सूरि-पए गंग-सीस-परियरिओ
विहरन्तो उज्जेणिं पत्तो अह तस्स लहु-भइणी 3
सह साहुणीहिं तत्थ य महा-सई सरसइ त्ति संपत्ता
बहि-विरयन्ती दिट्ठा निवेण सा गद्दभिल्लेण 4
अह हन्द महा-मुणी ह हा अह हा कालय सूरि-पुंगव
मम सील-महा-मणि ह हा हीरन्तं नणु रक्ख रक्खह
इय विलवन्ती मयणाउरेण पावेण तेण गहिऊणं
बालेण बला बाला खित्ता अन्तेउरे अव्वो 6
अह तं नाउं सूरी तत्थ गओ भणइः नेस निव-धम्मो
चन्दा अग्गी सूरा तमो य जइ ता हओ लोओ 7
ता राय मुंच एयं संघेण वि सो तहेव विन्नत्तो
तव्वयणं तंमि विसं जायं दुद्धं व सप्प-मुहे 8
तो अवगणिणय-वयणो सूरी करए इमं पइन्नं तु
जइ नोम्मूलेमि अहं तो हं चिय संघ-पडिकूलो 9
एवं कय-प्पइन्नो निवं च विज्जा-बलुक्कडं मुणिउं
भमइ उम्मत्त-वेसो पइरिक्कमिमोत्ति चवमाणो 10
यदि गुरु-बलः सोऽयं राजा ततः किमतः परं
यदि च नगरी सेयं रम्या ततः किमतः परम्
स्वपिमि यदि वा शून्ये गेहे ततः किमतः परं
प्रतिगृहमथो याचे भिक्षां ततः किमतः परम् 11
तं दट्ठुं तहभूयं निवं तु बोहिंति मंति-सामन्ता
सो वि भणइ उवएसं गन्तूणं देह निय-पिउणो 12

वुत्तन्तं तं नाउं सग-कूलं सो गओ मुणी तत्थ
साहणुसाहिन्ति निवो सामन्ता साहिणो खाया 13
साहिस्सेगस्स पुरे ठिओ मुणी तं च मन्त-तन्तेहिं
आवज्जइ अणुदियहं अहन्नया साहिणो तस्स 14
साहाणुसाहि-पहिओ दूओ तत्थागओ चुरिय-हट्ठो
तं पिक्खिय विच्छायं ठियं निवं पुच्छए सूरी 15
सो सीसइ: मह एसो खुद्दाएसो य सामिणा पहिओ
तह अन्नेसि अंका पंचाणउई य साहीणं 16
भणइ गुरू मा तप्पसु मेलिय एगत्थ साहिणो सव्वे
वच्चह हिन्दुग-देसे तेण वि सव्वं तहेव कयं 17
जावुत्तरित्तु सिन्धुं पत्ता सोरट्ठ-मण्डलं ताव
वासागमो पयट्टो ठिया हु तत्थेव ते च्छइउं 18

यत्र च वर्षागमे

सि-रिंसु-सूरो सूरो सोसरा सरसी रसा
सासारासा-सुसारासा सरिम्सु सारसा सरं 19

पत्ते सरए मालव विसयं पइ पेरिया उ ते मुणिणा
साहिन्ति सम्बलस्सा भावं तो बुद्धिमं सूरी 20
चुन्न-जोगेण कणयं पाडइ तं ते विगिण्हिउं चलिया
पत्ता मालव-देसं तं जाणिय गद्दभिल्ल-निवो 21
नीहरिओ नयरीओ स-विसय-सन्धिम्मि गन्तु तेहिं समं
जुज्झइ अह भग्ग-बलो पुरिं पविट्ठो सियालु-व्व 22
तं नयरिं वेढेउं ठिया; तओ साहिणी नया सुन्नं
गढमालोइय सूरिं पुच्छन्ति य सो वि वज्जरइ: 23
अज्जट्ठमीइ कत्थ वि साहइ राया हु गद्दहिं विज्जं
तं च नियच्छह तुब्भे तेहिं य अट्टालए दिट्ठा 24
सिट्ठा गुरुणो तेण वि वुत्तं कय-साहणाए एयाए
सुणा सद्दं सव्वं निय-सिन्नमचेयणं होही 25
ओसरह गाउय-दुगं तुब्भे ता सद्दवेह-जोहाणं
अट्ठसयं मह पासे ठवेह-तेहिं य तहा विहियं 26
अह जाव गद्दभीए दूरं उप्पाडियं मुहं ताव

तीए अविहिय-सद्दाए चेव जोहेहिं बाणेहिं 27
तूर्णं व पूरियं तं सा हय-सत्ति-त्ति गद्दभिल्लुवरिं
काउं विट्ठं नट्ठा साहीहिं पुरी य सा भग्गा 28
बन्धित्तु गद्दभिल्लो पणामिओ सूरिणो य तेण वि
गाढं तज्जिय दिक्खं अणभिलसन्तो अभव्वो सो 29
निद्धाडिओ स-देसा; अह सूरीहिं तु संजमे अप्पा
ठविओ सा वि हु भइणी पायच्छित्तेण सुज्झविया 30
अह ते सगत्ति खाया तव्वंसं छिन्दिऊण पुण काले
जाओ विक्कम-राओ पुहवी जेणूरणी विहिया 31
तत्तो पुण पणतीसे वास-सए नरवई सगो आसी,
जेणंकिओ य संवत्सरोत्ति पासंगियं इणमो 32

II

सिरि-कालगसूरी अह भरुयच्छ-पुरं गया विहरमाणा
बलमित्त-भाणुमित्ता सूरीणं तत्थ भइणि-सुया 33
वन्दन्ति गुरू धम्मं सुणन्ति ताणं च भइणि-भाणुसिरी
तीए सुओ बलभाणू गिण्हइ दिक्खं भव-विरत्तो 34
अह तत्थ दुट्ठ-चित्तो पुरोहिओ सूरि-निग्गमोवाए
कारइ अणेसणाइं सूरी वि हु तं मुणेऊणं 35
मरहट्ठ-विसय-मण्डण पुइट्ठाणम्मि पट्टणे पत्ता
तत्थ अत्थि सालिवाहण-निवई सु-स्सावओ परमो 36
महया विच्छड्डेणं पवेसिया तेण ते पुरं निययं
थोऊण वन्दिऊणं संथविया फासुए थाणे 37
अह पत्तो पज्जुसणा समओ तो विन्नवति निवो सूरिं
भद्दवय-सुद्ध-पंचमि दिणम्मि इन्दो णुगन्तव्वो 38
होही न धम्म-किच्चं जणाणुवित्तीइ वावडस्स महं
ता छट्ठि-दिणे कुव्वह पज्जुसणं तो गुरू भणई 39

अवि य चलइ मेरू सीयलो होइ अग्गी
मुयइ नियय-मेरं सायरो वा कया वि,
अवि य दिवस-नाहो उग्गमे पच्छिमाए,
न परिवसण-पव्वं पंचमीं अक्कमेइ 40

तो भणइ निवो तम्हा चउत्थि-दिवसम्मि कुणह पव्वं तु
तं गुणणावणुनायं जं भणियं आगमे पयडं 41
आरेणा वि हु पज्जो सवियव्वं तो भणइ निवो तुट्ठो
भयवं अणुगहिओ हं जं मह अन्तेउरीणं तु 42
पक्खोववास-पारणा- दिवसम्मि य भत्तमेसणा-सुद्धं
साहूणुत्तर-वारणा- दिवसम्मि भविस्सए बहुयं 43
पज्जोसवणा-पव्वं कालग-सूरीहिं इय चउत्थीए
विहियं कारणा-वसओ संघेणाणुमन्नियं तइया 44
जं आसि साहु-पूया- परो जणो तत्थ किर तया विसए
तप्पभिइ साहु-पूया- नाम महो अज्ज वि पसिद्धो 45

III

अह कालेणं सव्वे नियं-सीसे विणाय-वज्जिए नाउं
सुत्ते मोत्तुं सिज्जायरं च जाणाविउं सूरी 46
निय-सीस-सीस-सागर-सूरी-पासे गओ न सो तेण
उवलक्खिओ य वुत्तो किं वक्खाणं मए थेर 47
एइरं कयं न वत्ति य भणियं गुरुणा वि: अइवरं विहियं
अह ते वि दुट्ठ-सीसा पुच्छिय सिज्जायरं;किच्छा 48
तत्थागया उ सागरसूरिं पुच्छन्ति जाव ता दिट्ठा
गुरुणो वन्दिय खामन्ति पाय-लग्गा पुणो पुणो वि 49
अह लज्जिओ य सागरसूरी रय-पुंज तियग-दिट्ठन्तं
वुत्तो गुरूहिं बहुहा खामेइ पुणो पुणो पणओ। 50

IV

सक्को भया विदेहे सीमन्धर-जिण-वरा ,य-निगोओ
पुच्छइ भरहे भयवं को वत्थि वियारगो ,एसिं 51
भणियं जिणेणा कालगसूरी अत्थित्ति तो तहिं गन्तुं
माहण-रूवग-हरिणा निगोय-भेए गुरू पुट्ठो 52
गोला य असंखिज्जा इच्चाइ कहेइ तो नियंयमाउं
पुट्ठो जाणिय सूरी जम्पेइ पुरन्दरो तं सि 53
तो पयडिय निय-रूवं अइसय-नाणेण तेण तुट्ठ-मणो
सक्को थुणेइ कालगसूरिं नाणाविह-थुईहिं 54

घन-गर्जितमिव यस्य वचः श्रुत्वा भविकसमाजः
नरिनर्ताह शिखीव मुदा धन्यस्त्वं मुनिराज 55

इय थुणिय स-ठाणं पाविश्रो देव-राया
अह मुणिय नियाउं चत्त-भत्तो मुणिंदो
अइसय-सय-जुत्तो सो वि पत्तो सुरत्तं
ति-जग-पयड-कित्ती देउ संघस्स भद्दं 56

इति श्रीकालिकाचार्यकथा संक्षेपतः कृता
अङ्काष्ट-यत्त-वर्षेऽसौ श्रीधर्मप्रभसूरिभिः 57

## श्रीवीरवाक्यानुमतरचना

श्रीवीरवाक्यानुमतं सुपर्व कृतं यथा पर्युषणाख्यमेतत्
श्रीकालिकाचार्यवरेण सङ्घे तथा चतुर्थ्यां शृणु पञ्चमीतः 1

I

समग्रदेशागतवस्तुसारं पुरं धरावासमिहास्ति तारम्
तत्रारिभूपालकरीन्द्रसिंहो भूवल्लभोऽभूद् भुवि वज्रसिंहः 2
लावण्यपीयूषपवित्रगात्रा सद्धर्मपात्रानुगतिः सदैव
तस्याजनिष्टातिविशिष्टरूपा राज्ञी च नाम्ना सुरसुन्दरीति 3
तत्कुक्षिभूः कालकनामधेयः कामानुरूपोऽजनि भूपसूनुः
सरस्वती रूपवती सुशीलवती स्वसा तस्य नरेन्द्रसूनोः 4
अथान्यदोद्यानवने कुमारो गतो युतः पञ्चशतैश्च पुम्भिः
दृष्ट्वा मुनीन्द्रं गुणसुन्दराख्यं नत्वोपविष्टो गुरुसन्निधाने 5
विद्युल्लतानेकपकर्णतालकलीलायितं वीक्ष्य नरेन्द्रलक्ष्म्याः
युष्मादृशाः किं प्रपतन्ति कूपे भवस्वरूपे सुविवेकिनोऽपि 6
एवं परिज्ञाय कुमार शुद्धबुद्धिं कुरुष्वाशु सुधर्ममार्गे
आकर्ण्य कर्णामृतवृष्टिकल्पं गुरोर्वचः शीघ्रमिति प्रबुद्धः 7
आदात्तदा पञ्चशतीपदातियुक्तो व्रतं सूरिपदं स लेभे
सरस्वती तद् भगिनी च पश्चाज् जग्राह दीक्षां निजबन्धुबोधात् 8
श्रीकालिकाचार्यवरा धरायां कुर्वन्ति भव्यावनिधर्मवृष्टिम्
अथान्यदाऽवन्तिपुरीमगुस्ते सरस्वती चापि जगाम तत्र 9
साध्वीसमेतापि गताऽथ बाह्यभूमौ नरेन्द्रेण निरीक्षिता सा

ईदृक् सरूपा यदियं सुशीला नूनं वराको मृत एव कामः 10
श्रीकालिकाचार्यसहोदरत्वं पूत्कुर्वती हि जिनशासनेश
यद् गर्दभिल्लेन नृपाधमेन मां नीयमानं निजवेश्म रक्ष 11
इति प्रवाणा कुनृपेण पुम्भिर् नीता निजं धाम महासती सा
ज्ञात्वा च वृत्तान्तमथैनमुच्चैश्चुकोप सूरिर्गुणलब्धिभूमिः 12
श्रीकालिकाचार्यगुरुर्नृपान्ते जगाम कामं नयवाक्यपूर्वम्
नृपं जगादेति नरेन्द्र मुञ्च स्वसारमेतां मम यद् व्रतस्थाम् 13
अन्योऽपि यो दुष्टमतिः कुशीलो भवेत् त्वया स प्रतिषेध्य एव
अन्यायमार्गे स्वयमेव गच्छन् न लज्जसे सत्यमिदं हि जातम् 14
यत्रास्ति राजा स्वयमेव चौरो भाण्डीवहो यत्र पुरोहितश्च
वनं भजेध्वं ननु नागरा भो यतः शरण्याद् भयमत्र जातम् 15
नरेन्द्रकन्याः किल रूपवत्यस्तवावरोधे ननु सन्ति ह्ययः
तपःकृशां जल्लभरातिजीर्णवस्त्रां विमुञ्चाशु मम स्वसारम् 16
निशम्य सूरीश्वरवाक्यमेतन्न भाषते किञ्चिदिह क्षितीशः
श्रीकालिकाचार्यवरोऽथ सङ्घस्याग्रे स्ववृत्तान्तमवेदयत् तम् 17
सङ्घोऽपि भूपस्य सभासमक्षं दक्षं वचो भाषते यन् नरेन्द्र
न युज्यते ते यदिदं कुकर्म कर्तुं प्रभो पासि पितेव लोकम् 18
इति वाणोऽपि यथार्थमुच्चैः सङ्घे न चामुञ्चदसौ महीशः
महासतीं तामिति तन्निशम्य कोपेन सन्धां कुरुते मुनीशः 19
ये प्रत्यनीका जिनशासनस्य सङ्घस्य ये चाशुभवर्णवाचः
उपेक्षकोड्डाहकरा धरायां तेषामहं यामि गतिं सदैव 20
यद्येनमुर्वीपतिगर्दभिल्लं कोशेन पुत्रैः प्रबलं च राज्यात्
नोन्मूलयामीति कृतप्रतिज्ञो विधाय वेषं ग्रहिलानुरूपम् 21
भ्रमत्यदः कर्दमलिप्तगात्रः सर्वत्र जल्पन् नगरीं विशालाम्
श्रीगर्दभिल्लो नृपतिस्ततः किं भो रम्यमन्तःपुरमस्य किं वा 22
इत्यादि जल्पन्तमसत्प्रलापं मुनीश्वरं वीक्ष्य व्यजिज्ञपंस्तम्
नृपं कुलामात्यवरा वरेण्यं जातं न राजन्निति मुञ्च साध्वीम् 23
शिक्षां ददध्वं निजपितृबन्धुपुत्रेषु गच्छन्तु ममाप्रदृष्टेः
श्रुत्वेति सूरिर् गत एव सिन्धोर् नद्या तटं पश्चिमपार्श्वकूलम् 24
ये तेषु देशेषु भवन्ति भूपास्ते साहयः प्रौढसमस्य तेषु

एकस्य साहेः स गृहेऽवसच्च सदा सुदैवज्ञनिमित्तविज्ञः 25
अनागतातीतनिमित्तभावैर् वशीकृतः सूरिवरैः स साहिः
भक्ति विधत्ते विविधां गुरूणां सर्वत्र पूज्यो लभते हि पूजाम् 26
तमन्यदा कृष्णमुखं विलोक्य पप्रच्छ साहिं मुनिपः किमेतत्
तेनाचचक्षे मम योऽस्ति राजा साहानुसाहिः स च भण्यतेऽत्र 27
तेनात्र लेखः प्रहितो ममेति स्वमस्तकं शीघ्रतरं प्रहेयम्
पञ्चाधिकाया नवतेर्नृपाणां ममानुरूपश्छया एव भर्तुः 28
एकत्र सर्वे सबलं मिलित्वा हिन्दूकदेशं चलताशु यूयम्
गुरोर् निदेशादिति तैः प्रहृष्टैर्भूपैः प्रयाणं झटिति प्रदत्तम् 29
उत्तीर्य सिन्धुं कटकं सुराष्ट्रदेशे समागत्य सुखेन तस्थौ
सर्वेऽपि भूपाः सुगुरोश्च सेवां कुर्वन्ति बद्धाञ्जलयो विनीताः 30
वर्षावसाने गुरुणा बभाषे अवन्तिदेशं चलतेति यूयम्
नृपं निगृह्णीत च गर्दभिल्लं गृह्णीत राज्यं प्रविभज्य शीघ्रम् 31
अभाणि तैः शम्बलमस्ति नो न किं कुर्महे कालिकसूरिरेवम्
ज्ञात्वा च तेभ्यः शुभचूर्णयोगैः कृत्वेष्टिकाः स्वर्णमयीर् ददौ सः 32
ढक्कानिनादेन कृतप्रयाणा नृपाः प्रचेलुर् गुरुलाटदेशम् ।
तद्देशनाथौ बलमित्रभानुमित्रौ गृहीत्वाऽगुरवन्तिसीमाम् 33
श्रुत्वाऽऽगतांस्तानभितः स्वदेशसीमां समागच्छदवन्तिनाथः
परस्परं कुन्तधनुर्लताभियुद्धं द्वयोः सैनिकयोर् बभूव 34
स्वसैन्यमालोक्य हृतप्रतापं नंष्ट्वा गतो भूपतिर् गर्दभिल्लः
पुरीं विशालां स यदा प्रविष्टस्तदैव साऽवेष्टि बलैः रिपूणाम् 35
अथान्यदा साहिभटैरपृच्छि युद्धं प्रभो नैव भवेत् किमद्य
अद्याष्टमी सूरिभिरुक्तमेवं स गर्दभीं साधयतीह विद्याम् 36
विलोकयद्भिः सुभटैरजस्रमट्टालये क्वापि गता खरी सा
दृष्टा तदा सा कथिता गुरूणां तैरेवमुक्तं ध्वनिनापि तस्याः 37
सैन्यं समग्रं लभते विनाशं धनुर्धराणां शतमष्टयुक्तम्
लात्वा गतः सूरिवरो निषङ्गी खर्याः समीपं लघुशीघ्रवेधी 38
यदेयमास्यं विवृतं करोति तदैव शस्त्रैः परिपूरणीयम्
श्रीसूरिणाऽऽदिष्टममीभिरेवंकृते खरी मूर्धनि मूत्रविष्ठे 36
सा गर्दभिल्लस्य विधाय नष्टा भ्रष्टानुभावं स च साहिभूपैः

बद्ध्वा गृहीतः सगुरोः पदान्ते निरीक्ष्यते भूमितलं स मूढः 40
रे दुष्ट पापिष्ठ निकृष्टबुद्धे किं ते कुकर्माचरितं दुरात्मन
महासतीशीलचरित्रभङ्गपापद्रुमस्येदमिहास्ति पुष्पम् 41
विमुद्रसंसारसमुद्रपातः फलं भविष्यत्यपरं सदैव
अद्यापि चेन्मोक्षकरं सुधर्ममार्गं श्रयेथा न विनष्टमत्र 42
न रोचते तस्य मुनीन्द्रवाक्यं विमोचितो बन्धनतो गतोऽथ
सरस्वतीशीलपदैकपात्रं चारित्रमत्युज्ज्वलमावभार 43
यस्यावसद् वेश्मनि कालिकार्यो राजाधिराजः स बभूव साहिः
देशस्य खण्डेषु च तस्थिवांसः शेषा नरेन्द्राः सपादंश एषः 44
श्रीकालिकार्यो निजगच्छमध्ये गत्वा प्रतिक्रम्य समग्रमेतत्
श्रीसङ्घचित्ते वितरन् प्रमोदं गणस्य भारं स बभार सूरिः 45

11

भृगोः पुरे यौ बलमित्रभानुमित्रौ गुरूणामथ भागिनेयौ
विज्ञापनां प्रेक्ष्य तयोः प्रगल्भां गताश्चतुर्मासकहेतवे ते 46
श्रुत्वा गुरूणां सुविशुद्धधर्मानुविद्धवाक्यानि नृपः सभायाम्
अहो सुधर्मो जिननायकस्य शिरो विधुन्वन्निति तान् बभाणे 47
निशम्य भूपस्य सुधर्मवाक्यं पुरोधसो मस्तकशूलमेति
जीवादिवादे गुरुभिः कृतोऽपि निरुत्तरस्तेषु वहत्यसूयाम् 48
कौटिल्यभावेन यतीन् प्रशंसन् नरेन्द्रचित्तं विपरीतत्र्क्षम
चक्रे पुरोधा गुरुभिः स्वरूपं ज्ञातं यतिभ्यो यदनेषणीयम् 49
ते दक्षिणायां मरहट्टदेशे पृथ्वीप्रतिष्ठानपुरेऽथ जग्मुः
यत्रास्ति राजा किल सातवाहनः प्रौढप्रतापी परमार्हतश्च 50
राज्ञाऽन्यदाऽपृच्छि सभासमक्षं प्रभो कदा पर्युषणा विधेया
या पञ्चमी भाद्रपदस्य शुक्लपक्षे च तस्यां भविता सुपर्व 51
नृपोऽवदत् तत्र महेन्द्रपूजामहो भवत्यत्र मुनीन्द्र धस्रे
मयाऽनुगम्यः सच लोकनीत्या स्नात्रादिपूजा हि कथं भवित्री 52
तत् पञ्चमीतः प्रभुणा विधेयं षष्ठ्यां यथा मे जिननाथपूजा
प्रभावनापौषधपालनादिपुण्यं भवेन्नाथ तव प्रसादात् 53
राजन्निदं नैव भवेत् कदाचिद् यत् पञ्चमीरात्रिविपर्ययेण
ततश्चतुर्थ्यां क्रियतां नृपेण विज्ञप्तमेवं गुरुणाऽनुमेने 54

स्मृत्वेति चित्ते जिनवीरवाक्यं यत् सातयानो नृप-त्तिश्च भावी
श्रीकालिकार्यो मुनिपश्च तेन नृपाग्रहेणापि कृतं सुपर्व 55
यथा चतुर्थ्यां जिनवीरवाक्यात् सङ्घेन मन्तव्यमहो तदेव
प्रवर्तितं पर्युषणाख्यपर्व यतो जिनाज्ञा महती सदैव 56

III

अथान्यदा कालवशेन सर्वान् प्रमादिनः सूरिवराश्च साधून्
त्यक्त्वा गताः स्वर्णमहीपुरस्थानेकाकिनः सागरचन्द्रसूरीन् 57
तेषां समीपे मुनिपः स तस्थौ ज्ञातो न केनापि तपोधनेन
शय्यातराज् ज्ञातयथार्थवृत्ताः प्रमादिनस्ते मुनयस्तमीयुः 58

IV

जिनेश्वरः पूर्वविदेहवर्ती सीमन्धरो बन्धुरवाग्विलासः
निगोदजीवानतिसूक्ष्मकायान् सभासमक्षं स समादिदेश 59
सौधर्मनाथेन सविस्मयेन पृष्टं जगन्नाथ निगोदभावान्
कोऽप्यस्ति वर्षेऽस्मिन् भारतेऽपि यो वेत्ति व्याख्यातुमलं य एवम् 60
समादिदेश प्रभुरस्ति शक्र श्रीकालिकार्यः श्रुतरत्नराशिः
श्रुत्वेति शक्रः प्रविधाय रूपं वृद्धस्य विप्रस्य समाययौ सः 61
विप्रोऽथ पप्रच्छ निगोदजीवान् सूरीश्वरोऽभाषत ताननन्तान्
असंख्यगोलाश्च भवन्ति तेषु निगोदसंख्या गतसंख्यरूपाः 62
श्रुत्वेति विप्रो निजमायुरेवं पप्रच्छ मे शंस कियत् प्रमाणम्
अस्तीति सिद्धान्तविलोकनेन शक्रो भवान् कालिकसूरिराह 62
कृत्वा स्वरूपं प्रणिपत्य सूरिं निवेद्य सीमन्धरसत्प्रशंसाम्
उपाश्रयद्वारविपर्ययं च शक्रो निजं धाम जगाम हृष्टः 64

श्रीमत् कालकसूरयश्चिरतरं चारित्रमत्युज्ज्वलं
सम्पाल्य प्रतिपद्य चान्त्यसमये भक्तप्रतिज्ञां मुदा।
शुद्धध्यानविधानलीनमनसः स्वर्गालयं ये गता-
स्ते कल्याणपरम्परां श्रुतधरा यच्छन्तु सङ्घेऽनघे 65

इति श्रीकालिकाचार्यकथा समाप्ता

# प्राक्कथन

मैं "विक्रमद्विसहस्राब्दी स्मृतिग्रन्थ" के लिये विक्रमसंबन्धी एक लेख लिख रहा था तो मुझे कालाकाचार्यकथा का ऐतिहासिक दृष्टि से बड़ा महत्त्व जान पड़ा।

मैंने ओरियण्टल कालिज के हिन्दी-अध्यापक अपने सहयोगी डा० बनारसीदास जैन को प्रेरणा की कि कालकाचार्यकथा की विविध रचनाओं का संग्रह करने से लाभ होगा। कुछ कारणों द्वारा वे स्वयं इस कार्य का सम्पादन न कर सके। उनके स्थानपर पं० जगदीशलाल शास्त्री एम०ए०,एम०ओ० एल० ने इस कथा का सम्पादन किया है। प्रस्तुत संग्रह इसी प्रेरणा का फल है। इस में छः रचनायें संगृहीत हैं जिनको अमरीका के प्रो० नार्मन ब्राउन ने अपने "स्टोरी आफ़ कालक" नामक ग्रन्थ में रोमन लिपि में संपादित किया है। मेरी हार्दिक भावना है कि इस कथा की शेष रचनाओं का संपादन करके संग्रह को पूर्ण कर दिया जाय। हम इन रचनाओं की प्राचीन प्रतियां मंगवाने का प्रयत्न कर रहे हैं। आशा है कि जैन समाज इस साहित्य सेवा में हमारा हाथ बटायेगा और कालकाचार्य की पुरानी प्रतियों को हमारे पास भेजने में संकोच न करेगा। यह कहने की आवश्यकता नहीं कि प्रतियां बड़ी सावधानी से रखी जायंगी और कार्य समाप्त होने पर लौटा दी जायंगी।

हम जैन मुनियों और श्रावकों की उदारता के अनेक उदाहरणों से परिचित हैं। प्रो० नार्मन ब्राउन को ही लीजिये। वे अपने ग्रन्थ की प्रस्तावना में लिखते हैं—

"इस ग्रन्थ के तैयार करने के लिये मुझे अधिक सामग्री तो जैन भंडारों में से ही प्राप्त हुई। इस संबन्ध में मुझे अनेक मुनिराजों के दर्शन का सौभाग्य मिला। इस काम में उन सब ने मेरी पर्याप्त सहायता की। अपना २ पुस्तक संग्रह दिखलाने में, मेरे साथ पाठ-वाचन में, अर्थ लगाने में, शास्त्रीय उल्लेख बतलाने में तथा पाठों की नक़ल करने अथवा फ़ोटो बनवाने में किसी ने किंचित् संकोच नहीं किया। श्री सागरानन्द सूरि, श्री विजय वल्लभ सूरि, श्री विजयनेमि सूरि, मुनि कान्ति विजय, मुनि हंस विजय, मुनि चतुर विजय तथा उनके शिष्य मुनि पुण्य विजय के नाम विशेष उल्लेखनीय है। यद्यपि मैं स्व० श्री विजयधर्म सूरि के पट्टधर श्री विजय इन्द्र सूरि के दर्शन का सौभाग्य प्राप्त न कर सका, तथापि उनके कहने से मेरे लिये आगरे से अनेक प्रतियां मंगवाई गईं और शिवपुरी की संस्था में काम करने का मुझे पूरा अधिकार दिया गया था। यहां मुझे मुनि विद्या विजय और मुनि जयन्त विजय से मिलने का अवसर मिला। अहमदाबाद के श्रावक मि० के० पी० मोदी तो अपना निजी काम छोड़ कर

कई दिन तक मुझे साधु मुनिराजों के पास ले जाते और भंडार दिखलाते रहे। उन्होंने पाटण, खंभात आदि से ग्रन्थ भी मंगवा कर दिये।

"इस कार्य में मुझे जैन साधु तथा श्रावकों के विद्या-प्रेम और शिष्टाचार का ही परिचय नहीं मिला, प्रत्युत मैं उनके उच्च आदर्श और श्रेष्ठ जीवन से भी बहुत प्रभावान्वित हुआ। ऐसी व्यक्तियों से ही तो भारतवर्ष का वास्तविक उत्कर्ष है। इनके अन्दर उपकार, उदारता और त्याग की भावना के साथ २ विवेक और भक्ति ऐसे गुण हैं जिनके कारण ये संसार में एक सर्वोत्तम समुदाय कहे जाते हैं।"

ब्राउन महोदय के उपर्युक्त शब्द पढ़कर हमें दृढ़ विश्वास है कि जैन मुनिराज "कालकाचार्यकथा-संग्रह" को पूर्ण करने के लिये इस कथा की शेष रचनाओं की हस्तलिखित प्रतियां भेजकर हमारा उत्साह बढ़ायेंगे। †मेरे कहने पर डाक्टर बनारसी दास जैन एम० ए०, पी० एच० डी०, हिन्दी-अध्यापक ओरियण्टल कालेज, लाहौर ने कालकाचार्य कथा-संग्रह की भूमिका लिखने का कष्ट उठाया है जिसके लिये वे विद्वानों के धन्यवाद के पात्र हैं।

लक्ष्मण स्वरूप<br>प्रधान सम्पादक तथा<br>प्रिंसिपल

ओरियण्टल कालेज<br>लाहौर।

† प्रिंसिपल लक्ष्मण स्वरूप का कालकाचार्य-कथा की विविध रचनाओं को संगृहीत करने का संकल्प बड़ा सराहनीय है। पंजाब यूनिवर्सिटी ने पहले भी 'अर्धमागधी रीडर' 'प्राकृत प्रवेशिका,' "पंजाब जैन भंडार-सूची' आदि प्रकाशित करके जैन साहित्य की उन्नति में उल्लेखनीय भाग लिया है और इस प्रकार जैन समाज को अपना ऋणी बनाया है। जैन समाज का कर्तव्य है कि वह भी पंजाब यूनिवर्सिटी को उचित सहयोग देकर इसकी इस प्रवृत्ति को तीव्रतर करे। (बनारसीदास जैन)

# भूमिका

('लेखक—डा० बनारसीदास जैन)

## कालकाचार्य कथा-संग्रह

कालकाचार्य-कथा का जैन संघ के इतिहास में तो महत्त्वपूर्ण स्थान है ही, इसका भारतवर्ष के राजनैतिक इतिहास से भी आंशिक सम्बन्ध है। शक लोग भारत में कब और क्योंकर आये, इस विषय पर यह कथा काफ़ी प्रकाश डालती है। इसमें विक्रम सम्वत् और उसके प्रवर्तन सम्बन्धी भी कुछ सूचना मिलती है।

सब से पहले इस कथा पर विचार डा० भाउदाजी ने "इनरोड्ज़ ऑफ़ दि सिथियनज़ ऐंड दि स्टोरी आफ़ कालक" शीर्षक अपने लेख में किया जो बाम्बे ब्रांच ऑफ़ दि रॉयल एशियाटिक सोसायटी के जर्नल, खण्ड ६ (१८६७–७०, प्रकाशित सन् १८७२) पृ० १३६–४६ में छपा। इसके बाद कालक-कथा की अज्ञात कर्तृक वृहद् रचना को जर्मन अनुवाद सहित डा० हर्मन याकोबी ने सन् १८८० में ज़ैड० डी० एम० जी० नामक जर्मन पत्रिका खण्ड ३४ (पृ० २४७-३१८) में प्रकाशित किया। तदुपरान्त भावदेव सूरि और धर्मप्रभ सूरि की रचनाओं को सन् १८८५ में डा० ई० ल्यूमन ने उक्त पत्रिका के खण्ड ३७ (पृ० ४९३-५२०) में प्रकाशित किया। सन् १९१४ में शेठ देवचन्द लालभाई पुस्तकोद्धार फ़ण्ड पुस्तकमाला में पुस्तक नं० १८ 'कल्पसूत्र' के अन्त में "श्री वीरवाक्यानुमत" नामक रचना प्रकाशित हुई। प्रो० वेबर ने कालक-कथा को एक रचना पर (जो समय सुन्दर की प्रतीत होती है) कुछ नोट लिखे थे जो बर्लिन यूनिवर्सिटी की वैज्ञानिक निबन्धमाला (Abh. der berl. Akad. Wiss.) में सन् १८७५ पृ० ७ पर छपे हैं।

इस कथा पर सूक्ष्म और विस्तृत विचार अमरीका की पैनसिलवेनिया यूनिवर्सिटी के संस्कृत-प्रोफ़ेसर डा० नार्मन ब्राउन ने "स्टोरी ऑफ़ कालक" नामक अपने ग्रन्थ में प्रकट किये हैं।*

इस ग्रन्थ के लिये सामग्री इकट्ठी करते हुए वे मुनि विद्याविजय से मिले। मुनि जी ने डा० ब्राउन को बहुत से प्राचीन ग्रन्थ और उल्लेख दिखाये। इनके आधार पर

---

*The Story of Kalaka,** Texts, history, legends and miniature paintings of the Svetambara Jain hagiographical work, the Kalakacaryakatha (with 15 plates). By W. Norman Brown. Washington, 1933. पृष्ठ संख्या ८, १४६, १५ चित्र। साइज़ १३॥ × १०॥ इञ्च।

मुनि जी ने "कालकाचार्य" शीर्षक एक गुजराती लेख सं० १६८६ में प्रकाशितकिया [1]। उसी साल इस लेख का हिन्दी रूपान्तर भी प्रकट हुआ था [2]। अभी हाल में हजारीमल बांठिया ने "कालकाचार्य और विक्रम शीर्षक लेख लिखाहै [3]।

प्रो० ब्राउन अपनी भूमिका में लिखते हैं कि "कालक-कथा की ओर मेरा ध्यान सन् १६२२ में गया जब काशी में मैंने इसकी एक प्राचीन सचित्र प्रति खरीद की थी। कई बरस तक मैं इस कथा पर अधिक विचार नहीं कर सका। आखिर सन् १६२८ में पेनसिलवेनिया यूनिवर्सिटी तथा एक दूसरी सोसायटी ने मुझे इस उद्देश से सहायता दी कि मैं एक वर्ष तक भारत और यूरोप में घूम कर कालककथा के सम्बन्ध में इतिहास, कथा और कला विषयक सामग्री इकट्ठी करूं।" भारत में प्रो० ब्राउन किन किन विद्वानों से मिले और उनसे मिल कर प्रोफ़ेसर साहिब के हृदय पर क्या प्रभाव पड़ा, इसका उल्लेख उन्हीं के शब्दों में प्रिंसिपल लक्ष्मणस्वरूप ने इसी पुस्तक के अपने प्राक्कथन में कर दिया है।

इस पुस्तक का प्रायः सभी विषय प्रो० ब्राउन के ग्रन्थ से लिया गया है। चित्र कला सम्बन्धी उनके विचार यहां नहीं रखे जा सके क्योंकि चित्रों के बिना कला का वर्णन करना और समझना बड़ा कठिन काम है, और चित्रों को प्रकाशित करना प्रचुर धन की अपेक्षा रखता है।

चित्रों को देखते हुए हमको ब्राउन की एक छोटी सी अशुद्धि दीख पड़ी है। चित्र नं० ७ (सेट ३) में दो श्वेताम्बर मुनियों का चित्र है। इनके बायें हाथ में मुख-वस्त्रिका है और इन्होंने दायें हाथ के अंगूठे को तर्जनी अंगुली से लगाकर शेष अंगु-लियों को पृथक् छोड़ दिया है। प्रो० ब्राउन ने इस हस्तमुद्रा (ज्ञान मुद्रा ?) को फूल समझा है और वे लिखते हैं कि इन मुनियों के दायें हाथ में फूल है। शायद इस चित्र के विषय में ब्राउन ने जैन मुनियों से परामर्श नहीं किया होगा, अन्यथा ऐसी भूल न होती, क्योंकि जैन मुनि तो फूल का स्पर्श तक नहीं करते, हाथ में रखना तो दूर रहा।

इसी प्रकार चित्र नं० १६ (सेट ८) कालक सूरि का चित्र है। उनके दायें हाथ की भी वही मुद्रा है जो चित्र नं० ७ के मुनियों की है। लेकिन प्रो० ब्राउन लिखते हैं—"उनके आगे बढ़ाये हुए बायें हाथ में फूल है।" इस चित्र में दायें बायें हाथ का भेद स्पष्ट दीख रहा है।

ब्राउन ने किस परिश्रम और लगन से काम किया है, इस बात का अनुमान उनका ग्रन्थ पढ़ने से ही हो सकता है।

---

१.'जैन' का सिलवर जुबिली अंक। २.'अनेकान्त' ३.'जैन सत्य प्रकाश'-विक्रमअंक।

यहां गुणज्ञता और कृतज्ञता के नाते मैं ब्राउन महोदय की सेवा में अपनी श्रद्धाञ्जलि अर्पण करता हूं। साथ ही उनके ग्रन्थ प्रकाशक स्मिथसनियन ऐसोसियेशन का धन्यवाद करता हूं।

अन्त में प्रिंसिपल लक्ष्मणस्वरूप के प्रति अपनी कृतज्ञता प्रकट करना मैं अपना कर्तव्य समझता हूं कि जिन्होंने मुझे कालकाचार्य कथा संग्रह की भूमिका लिखने की प्रेरणा की और इस पर अपना बहुमूल्य प्राक्कथन लिखकर ओरियण्टल कालिज मेगज़ीन में प्रकाशित कर दिया।

पृष्ठ ४८ के नोट नं० २ का कोष्ठक

| रचना | परिमाण | कर्ता | भण्डार |
|---|---|---|---|
| कालिकाचार्य कथा | का० ६८ | ... | लींबड़ी |
| ,, प्रा० | ... | ... | पा० १ नगीनदास |
| ,, वृत्ति | ३७० | ... | नगीनदास |
| ,, प्रा० | ११५ | विनयचन्द्र | पा० १ लींबड़ी |
| ,, प्रा० | ३६० | ... | पा० २ |
| ,, प्रा० | गा० १०० | भावदेव | पा० ३-४ लीं० सूरत |
| ,, प्रा० | गा० ११६ | जयानन्द सूरि | लीं० |
| ,, प्रा० | ... | ... | नगीनदास |
| ,, प्रा० | गा० ५५ | धर्म प्रभ | लीं० |
| ,, प्रा० | गा० १०७ | देव कल्लोल उपकेश सं० १५६६ | खम्भात |
| ,, प्रा० | गा० १२० | ... | खम्भात |
| ,, प्रा० | ३६६ | ... | खम्भात |
| ,, सं० | ... | कीर्तिचन्द्र | पा० १, डेक्कन |
| ,, प्रा० | गा० ५२ | महेश्वर पल्लीव गच्छ सं० १३६५ | नगीनदास |
| ,, सं० | ... | समय सुन्दर | पा० ३ |

# कालकाचार्य कथा

श्वेताम्बर जैनों के आगमेतर साहित्य में कालकाचार्य कथा[1] इतनी महत्व-शाली है कि "जैनग्रन्थावली" में इसकी भिन्न भिन्न १५ रचनाओं का उल्लेख मिलता है[2], जिन में से कुछ संस्कृत में, कुछ प्राकृत में, और शेष संस्कृत प्राकृत मिश्रित हैं। इसी प्रकार पंजाब के पांच जैन भंडारों का सरसरी निरीक्षण करने पर उन में कालकाचार्य कथा की आठ प्रतियां मिलीं[3]। अमरीका के विद्वान् प्रोफेसर नार्मन ब्राउन ने "स्टोरी आफ़ कालक" नामक अपने ग्रन्थ में इस कथा की १७ रचनाओं का उल्लेख किया है[4]। इनके अतिरिक्त गुजराती आदि भाषाओं में और रचनाओं के होने के उल्लेख मिलते हैं[5]।

कालक-कथा की स्वतन्त्र प्रतियों के अतिरिक्त यह कथा प्राय: कल्पसूत्र के अन्त में लिखी मिलती है। कल्पसूत्र और कालक-कथा का परस्पर सम्बन्ध कथा की घटना नं० २ से स्पष्ट है। इसके अनुसार कालकाचार्य ने पर्युषण पर्व की तिथि जिस

---

१—कालकाचार्य कथा की हस्तलिखित प्रतियों की पुष्पिका में इस रचना के लये 'कथा' और 'कथानक' दोनों शब्द मिलते हैं। पंजाब जैनभंडारों की सूची में प्रति नं० ६१०-१२ और ६१५-१६ में 'कथा' शब्द; और प्रति नं० ६०९ और ६१३-१४ में 'कथानक' शब्द है। प्रति नं० ६०९ में आचार्य के स्थान पर 'सूरीश्वर' शब्द है।

इस नोट का कोष्ठक पृष्ठ ४७ पर

२—जैन ग्रन्थावली पृ० २४९-५०

३—बनारसी दास जैन द्वारा संकलित "ए कैटेलाग आफ़ मैन्युस्क्रिप्ट्स इन दी पंजाब जैन भंडारस" लाहौर, सन् १९३९, ग्रन्थ नं० ६०९-६१६।

४—देखिये परिशिष्ट १

५—देखिये भाऊदाजी का लेख "जर्नल आफ़ दी बाम्बेब्रांच आफ़ रायल एशियाटिक सोसायटी" वाल्युम (सन् १८६७-७०, प्रकाशित १८७२), पृ० १३९-१४६ जहां (१) सं० १५२२ में जीवित शुभशील गणि कृत 'भरहेसर वृत्ति' में कालककथा होने का निर्देश है। (२) इसी प्रकार पर्युषणाशतक में कालक कथा होने का निर्देश है। इनके अतिरिक्त एक गुजराती रचना और दो मारवाड़ी रचनाओं का उल्लेख है। पंजाब के जैन भंडारों में भी दो प्रतियां गुजराती की हैं, नं०६१३, ६१५।

में कल्पसूत्र का पाठ नियम पूर्वक किया जाता है, भाद्रपद शुक्ला पञ्चमी से चतुर्थी कर दी थी, तथा उन से पहले इस पाठ के सुनने का अधिकार साधुओं तक सीमित था, लेकिन इन के बाद यह अधिकार श्रावकों को भी मिल गया। ऐसा प्रतीत होता है कि तिथि-परिवर्तन का समर्थन करने के लिये यह कथा कल्पसूत्र के अन्त में जोड़ दी गई है। कभी २ इसे कल्पसूत्र की नवमी वाचना भी कहते हैं।

प्रस्तुत संग्रह में निम्नलिखित छः रचनायें दी गई हैं जो प्रोफ़ेसर नार्मन ब्राउन के उपर्युक्त ग्रन्थ में दिये हुए रोमन अक्षरों की देवनागरी प्रतिलिपि हैं।

१ अज्ञात कर्तृक बृहद् रचना जो प्राकृत गद्यपद्यमयी है।

२ अज्ञात कर्तृक "हयपडिणीयपयावो" रचना। प्राकृत पद्यमयी।

३ भावदेव सूरि कृत प्राकृत पद्यमयी रचना।

४ धर्मप्रभ सूरि कृत प्राकृत पद्यमयी रचना।

५ अज्ञात कर्तृक "श्रीवीरवाक्यानुमतं" रचना जो संस्कृत पद्यों में है और सब से अधिक प्रचलित है।

६ भद्रेश्वर सूरि कृत प्राकृत गद्य-पद्यमयी रचना।

## कालक कथा का विषय

कालकाचार्य कथाओं में मुख्यतया चार घटनाओं का वर्णन मिलता है।

१—कालक[1] का गुणाकर सूरि के पास दीक्षा लेना और अपनी साध्वी बहिन सरस्वती को उठाने वाले उज्जयिनी के राजा गर्दभिल्ल को शाहियों की सहायता से राज्यभ्रष्ट करना।

२—कालक का बलमित्र और भानुमित्र की राजधानी में आना, और फिर पर्युषणा पर्व की तिथि को बदलना।

३—कालक का अपने पोते चेले (प्रशिष्य) सागरदत्त का अभिमानभंग करना।

३—कालक का शक्र को निगोद का स्वरूप समझाना।

इनके अतिरिक्त एक रचना में पांचवीं घटना वर्णन की है कि क्योंकर कालक का अपने भानजे दत्त के साथ पशुयज्ञ के फल में मतभेद हुआ। दत्त ने कालक को मारना चाहा परन्तु राजपुरुषों द्वारा दत्त आप ही मारा गया[2]।

---

१—रचनाओं के पाठ में 'कालक' या इस के प्राकृत रूप 'कालग' और 'कालय' मिलते हैं, लेकिन प्रतियों की आदि तथा पुष्पिका में 'कालिक' रूप आता है। इस प्रकार का रूपभेद अन्यत्र भी मिलता है। जैसे—शालवाहन अथवा शालिवाहन।

२—कथासार के लिये देखिये परिशिष्ट नं० २।

कदाचित तिथि-परिवर्तन घटना सब से अर्वाचीन प्रक्षेप है क्योंकि यह दृश्य किसी प्रति में चित्रित नहीं है।

## कालकाचार्य

श्वेताम्बर संप्रदाय में कालक नाम के तीन भिन्न २ आचार्य प्रसिद्ध हैं, जिनके साथ कालक-कथाओं में वर्णित घटनाओं का संबन्ध जोड़ा जाता है। इन तीनों के सत्ता-काल में काफ़ी अन्तर है। कालकत्रय का उल्लेख कुछ कालक-कथाओं* के अतिरिक्त और भी कई स्थलों† पर मिलता है।

परंपरागत कालकत्रय इस प्रकार है—

प्रथम कालक—इनका दूसरा नाम श्यामाचार्य ( प्रा० सामज्ज ) था। ये प्रज्ञापनासूत्र के कर्ता के रूप में प्रसिद्ध हैं। ये गुण सुन्दर ( जिनका नाम कालक-कथाओं में गुणाकर लिखा है ) के शिष्य थे और भगवान् महावीर के बाद बारहवें पट्टधर हुए। कहीं २ इनको तेईसवें पट्टधर बतलाया है। इस गणना में गणधरों को संमिलित करके १२ के स्थान में २३ हो गया है। इनका अवसान वीर निर्वाण से ३७६ वर्ष पश्चात् हुआ। समय सुन्दर ने वीर निर्वाण से ३२० या ३२५ वर्ष बाद लिखा है।

---

*(१) धर्मप्रभसूरि की रचना की किसी २ प्रति में कुछ अधिक पद्य हैं जो भिन्न २ कालकों के समय और घटनाओं का निर्देश करते हैं।

(२) समय सुन्दर कृत रचना के आरम्भ में।

†खरतर गच्छ पट्टावली में। जैसे—

२४. ततः श्री वीर सूरिर्जातः।

अत्रान्तरे श्री देवर्द्धिगणिक्षमाश्रमणो महा प्रभावको जातः, स च वीरादशीत्यधिकनवशतवर्षैः (९८०) वल्लभी नगर्यां समस्तसाधुमीलनेन सर्वसिद्धान्त लेखकारी। देवर्द्धि यावत् एकं पूर्वं स्थित मिति वृद्धसंप्रदायः।

पुनस्तत्रैव श्री कालिकाचार्यो जातः। स च वीरवाक्याद् भाद्रपदशुक्लपञ्चमीतश्चतुर्थ्यां श्रीपर्युषणापर्व आनीतवान्, तत एवाद्यापि चतुरशीतिगच्छेषु चतुर्थ्यां सांवत्सरिकप्रतिक्रमणं क्रियते। अयं च वीरात् त्रिनवत्यधिकनवशतवर्षैः (९९३), तथा विक्रम संवत्सरात् त्रयोविंशत्यधिक पञ्चशत वर्षैः (५२३) संजातः।

पुनः कालिकाचार्यद्वयं प्राग् जातम्। तत्राद्यः प्रज्ञापनाकृद्, इन्द्रस्याग्रे निगोदविचारवक्ता श्यामाचार्यापर नामा, स तु वीरात् (३७६) वर्षैर्जातः। द्वितीयो गर्दभिल्लोच्छेदकः, स तु वीरात् (४५३) वर्षैर्जातः

खरतरगच्छ पट्टावली संग्रहः—(श्री जिन विजय द्वारा संपादित) सं० १९८८ पृ० १९

इन ही कालक ने शक्र को निगोद का स्वरूप समझाया था जैसा कि समय-सुन्दर कृत कालक-कथा तथा खरतर गच्छ पट्टावली में उल्लिखित है। कल्पद्रुम में इस घटना का संबन्ध तृतीय कालक के साथ माना है लेकिन उसका यह कथन ठीक नहीं जंचता क्योंकि प्रज्ञापना सूत्र में जिसको सभी ने प्रथम कालक की रचना माना है निगोद का विशद वर्णन मिलता है। कुछ स्थलों पर पर्युषणा तिथि का परिवर्तन भी प्रथम कालक के हाथ से हुआ लिखा है, परंतु यह बात सामान्य धारणा के विरुद्ध है।

द्वितीय कालक ने अपनी साध्वी बहिन सरस्वती का अपहरण करने वाले राजा गर्दभिल्ल को सिंहासनच्युत किया। कई रचनाओं में इनको गुणाकर (गुण-सुन्दर) का शिष्य बतालाया है, परन्तु यह कथन समीचीन नहीं ठहरता क्योंकि गुणाकर का समय प्रथम कालक के लगभग पड़ता है। द्वितीय कालक का समय सर्वत्र वीर निर्वाण से ४५३ वर्ष पीछे माना है। संभव है यह तिथि उनके सूरिपद प्राप्ति की हो। धर्म सागर गणि ने द्वितीय कालक के काम प्रथम कालक के साथ जोड़ दिये हैं।

तृतीय कालक ने वीर निर्वाण से ९९३ वर्ष बाद पर्युषणा पर्व की तिथि को भाद्रपद शुक्ला ५ से हटाकर भाद्रपद शुक्ला ४ कर दिया। इस विषय में प्रायः सभी उल्लेख सहमत हैं।

वराहमिहिर कृत बृहज्जातक पर भट्टोत्पल की टीका (खण्ड १५) में एक जैन ज्योतिषी का उल्लेख है जिसका नाम पाश्चात्य विद्वानों द्वारा प्रकाशित पुस्तकों में कालकाचार्य मिलता है। इस नाम के पूर्व सदा वं अक्षर लिखा रहता है जिसका कोई समाधान नहीं हो सकता। प्रो० ब्राउन का ख़याल है कि शायद उसका पूरा नाम वंकालकाचार्य है। यह कुछ विचित्र सा शब्द हो जाता है—प्रा० वंकालक-सं० आचार्य। वंकालक का संस्कृत रूप वक्रालक (वक्र+अलक) हो सकता है।

प्रो० ल्यूमन की धारणानुसार यह तृतीय कालक होना चाहिये क्योंकि पर्युषणा पर्व तिथि का परिवर्तन करने से उसका ज्योतिष के साथ सम्बन्ध स्पष्ट है। ब्राउन कहता है कि यदि सचमुच ही यह कालक हमारे कालकत्रय में से है तो यह प्रथम कालक होना चाहिये क्योंकि उसने भी तो अपने प्रज्ञापना सूत्र में तथा निगोद वर्णन में बड़ी बड़ी संख्याओं की गणना की है। फिर उसने इन्द्र का हाथ देखकर उस की शेष आयु बतलाई। इनका भी तो ज्योतिष से घनिष्ठ सम्बन्ध है। तथापि जैसा ब्राउन का ख़याल है इस ज्योतिषी का नाम कालक था ही नहीं।

बौद्ध ग्रन्थों (अंगुत्तरनिकाय की टीका मनोरथ पूरणी २।४८२ और धम्मपदत्थकथा ३।४६५) में कालक नामी एक श्रावक का उल्लेख मिलता है। यह

साकेत निवासी सेठ था। इस के पुत्र का विवाह अनाथ पिंडक की पुत्री से हुआ था। पहले यह निर्ग्रंथों का उपासक था। पीछे से बुद्ध भगवान् का उपदेश सुन कर बौद्ध हो गया। इस ने कालकाराम नामक अपना बाग़ निर्ग्रन्थों से खाली कराकर बौद्धों को दे दिया और वहां विहार बनवा दिया।

## नाम सादृश्य से घटनाओं का संमिश्रण

जैन परम्परा के अनुसार तीन कालक हुए। तीनों के भिन्न २ काल और भिन्न भिन्न जीवन घटनायें प्रसिद्ध हैं, लेकिन फिर भी समय के प्रवाह से नाम सादृश्य के कारण एक व्यक्ति से सम्बन्ध रखने वाली घटनायें दूसरे व्यक्ति के साथ जोड़ दी गईं और कालक-कथा के कर्ताओं ने इस भेद को सर्वथा ही मिटा दिया। यदि दूसरे उल्लेखों से कालकत्रय के व्यक्ति-भेद का पता न होता, तो कैसा ऐतिहासिक अनर्थ हो जाता।

महाराज विक्रमादित्य के साथ यही तो हुआ। उज्जयिनी के सम्वत् प्रवर्तक विक्रमादित्य और 'वक्रमादित्य' तिरुद-धारक गुप्त वंशीय चन्द्रगुप्त को एक ही मान कर उज्जयिनी के विक्रमादित्य का इतिहास पट से लोप ही कर दिया गया था। हर्ष की बात है कि अब यह भ्रम दूर होता जा रहा है।

जैन परम्परा में और ऐसे कई उदाहरण मिलते हैं। जैसे—भद्रबाहुस्वामी के विषय में धारणा तो यह है कि वे एक ही थे, लेकिन उनके नाम से सम्बन्धित घटनायें कह रहीं हैं कि वे कम से कम दो थे ( देखिये "आत्मानन्दजन्मशताब्दिस्मारकग्रन्थ" में मुनि चतुरविजय का "भद्रबाहुस्वामी" शीर्षक लेख, गुजराती, दूसरा संग्रह पृ० २०-२६)। इसी प्रकार विद्यानन्द सम्बन्धी, "अनेकान्त" प्रथमवर्ष, द्वितीय किरण का लेख।

## कालक-घटनाओं का अन्यत्र उल्लेख

कालक-सम्बन्धी इन घटनाओं का कालक-कथाओं के अतिरिक्त और भी कई स्थलों पर उल्लेख मिला है। जैसे—

१. दशा चूर्णि ( श्री सागरानन्द सूरि की प्रति पत्र ४५ में कालक द्वारा पर्युषण पर्व की तिथि परिवर्तन का निर्देश है।
२. बृहत्कल्प चूर्णि (उद्देशक ४, पत्र ५६६) में कहा है कि कालक-कथा बड़ी प्रसिद्ध है
३. ,, ( ,, पत्र ३५५) जयणाए विभासा सो पुण सासेन्तओ इमेरिसो ( विज्जागाहा)। अन्तोचित्तं वंसो ठविज्जइ जहा अज्जकालएण सगवंसो।
४. जिनदास कृत आवश्यक चूर्णि ( आवश्यक निर्युक्ति की "देवर्दि वंदिएहिं" शीर्षक गाथा ७७४ पर चूर्णि ) में कालक का शक्र के प्रति निगोद वर्णन का उल्लेख है।

५. शान्ति सूरि कृत उत्तराध्ययन टीका (अध्ययन २ पर)—कालक द्वारा सागर चन्द्र के श्रुतमद का निराकरण

६. उत्तराध्ययन निर्युक्ति और चूर्णि में भी यह उल्लेख है, देखिये, देवचन्द लाल भाई पुस्तकोद्धार फण्ड नं, ३२, उत्तराध्ययनानि भाग १, पृ० १२७१, पद्य ११६-१२०

७. विमलचन्द्र सूरि की प्रश्नोत्तर माला पर देवेन्द्रकृत टीका ( पद्य २५ की टीका ) में कालकाचार्य-कथा का संक्षिप्त रूप दिया है।

८. सोमचन्द्र कृत कथामहोदधि ( रचनाकाल सं० १५०४ ) में कथा नं० ३१ कालक कथा है

९. प्रभावक चरित ( रचना सं० १३३४ ) में कालक सूरि चरित।

## गर्दभी विद्या

गर्दभी विद्या द्वारा नगर रक्षा का उदाहरण "घट जातक" ( पालि जतक नं० ४५४ ) में मिलता है जो कृष्ण कथा का अधूरा सा रूपान्तर है। इसमें लिखा है कि द्वारवती का रक्षक एक यक्ष था जो शत्रु का आक्रमण होने पर गधे का रूप धारण कर चीखने लगता था और वह नगरी झट आकाश में उड़ कर एक द्वीप में जा पहुंचती। शत्रु के लौट जाने तक वहां रहती। उसके चले जाने के बाद फिर अपने पूर्व स्थान पर आ जाती। इस उदाहरण से यह तो भली प्रलार सिद्ध हो जाता है कि गर्दभी विद्या द्वारा नगर-रक्षा की धारणा बहुत प्राचीन है।

## कालक-कथा का ऐतिहासिक महत्त्व

श्वेताम्बर सङ्घ के इतिहास में कालक-कथा का भारी महत्त्व है। पर्युषण पर्व की तिथि-परिवर्तन ... अतिरिक्त इससे यह सिद्ध होता है कि सङ्घ पर आपत्ति आने पर साधु मुनिराज अपने वेष का परित्याग करके भी सङ्घ की रक्षा कर सकते हैं जैसा कि द्वितीय कालक ने गर्दभिल्ल के पंजे से सरस्वती साध्वी के छुड़ाने के निमित्त किया। इससे कालक को चिरस्थायी यश मिला। ऐसे काम में यदि व्रत और नियम के विरुद्ध भी आचरण करना पड़े तो वह दोष नहीं गिना जाता। सङ्घ की उन्नति के लिये लब्धियों का प्रयोग भी विहित माना जाता है। जैसे—

अखर्वेनापि यः कुर्याज्जैनप्रवचनोन्नतिम्।
स शुध्यति प्रतिक्रान्तः सुधीः कालकसूरिवत्॥

विनयचन्द्र कृत कालक-कथा, पद्य २।

किसी २ जगह यह लिखा है कि गर्दभिल्ल के प्रति कालक ने जो क्रोध और

द्वेष दर्शाया था, उसके लिये उन्होंने प्रायश्चित्त भी किया क्योंकि क्रोध और द्वेष साधु जीवन में अत्यन्त वर्जित मनोवृत्तियां हैं।

उपर्युक्त महत्त्व के अतिरिक्त इसका ऐतिहासिक महत्त्व भी है। विशेषकर द्वितीय कालक के चरित का। उन्होंने साहियों को उज्जैन में लाकर गर्दभिल्ल को राज गद्दी से उतारा। जिस स्थान से ये साहि आये थे, उसे 'सगकूल' (सं० शक कूल) अर्थात् सिन्धु नदी का शकतट लिखा है। इसका दूसरा नाम 'पारसकूल' अर्थात् पारसीक तट, अथवा 'पश्चिम पार्श्वकूल' अर्थात् पश्चिमी तट है। कहीं तो इन साहियों को शकतट से आने के कारण 'शक' लिखा है, और कहीं निश्चय पूर्वक शक कहा है। अतः साहियों को शक मानने में कोई आपत्ति नहीं। ये सिन्धु नदी के पश्चिम भाग या सीस्तान से आये थे।

अब प्रश्न यह है कि क्या विक्रम से कुछ वर्ष पहले शक लोग पश्चिमी भारत में विद्यमान थे। इस विषय में कुछ मतभेद है, परंतु बलवान् पक्ष यही है कि जैन परम्परा मानने योग्य है। शक लोग कच्छ और सुराष्ट्र में से होकर मालवा में आये। जब तक इस मन्तव्य के विरुद्ध कोई सबल प्रमाण न मिले, तब तक इसके मानने में कोई हानि नहीं। यहां आकर उन्होंने गर्दभिल्ल (अपर नाम दर्पण) को परास्त किया।

भिल्ल का पुराणों में वर्णित गर्दभी अथवा गर्दभिल्ल वंश से स्पष्ट संबन्ध है। गर्दभी वंश में ७ (या १०) राजा हुए जिन्होंने ७२ वर्ष राज्य किया। जैन कथाओं में राज्यकाल का परिमाण थोड़ा है, परन्तु दोनों साहित्य (जैनकथा और पुराण) गर्दभिल्ल और गर्दभी वंश को विक्रम से कुछ ही पूर्व रखते हैं।

## कालक-कथा का रचना काल

यद्यपि इस प्रश्न का उत्तर निश्चय पूर्वक नहीं दिया जा सकता कि भिन्न २ कालकों से संबन्ध रखने वाली भिन्न २ घटनाओं को सबसे पहले कब और किसने कथा में पिरोया, तथापि यह काम विक्रम की ग्यारहवीं शताब्दी से पहले का नहीं हो सकता क्योंकि कालक-कथाओं में धरा (धारा) के राजा वइरसिंह को कालक का पिता बतलाया है। संभव है कि यह वइरसिंह परमार वंशीय द्वितीय वैरिसिंह हो जिसने उज्जयिनी को छोड़ धारा को अपनी राजधानी बनाया था। वैरिसिंह का सत्ता-काल निश्चित रूप से ज्ञात नहीं। यह सं० ९७७ से सं० १०२९ तक माना जाता। है

यहां यह बात भी ध्यान रखने योग्य है कि यह वैरिसिंह कालकत्रय में से किसी का भी पिता नहीं हो सकता। फिर भी नहीं कह सकते कि कालक के साथ उसका पितृ संबन्ध क्योंकर जोड़ा गया।

कालक-कथा गुम्फन की अर्वाचीन तिथि सं० १३०० से पीछे की भी नहीं हो सकती क्योंकि इस तिथि के निकट भाव देव सूरि ने अपनी कालक-कथा की रचना की।

## कालक-कथाओं का मूल स्रोत

पाठक जानते हैं कि प्राचीन ग्रन्थों की हस्तलिखित प्रतियों में थोड़ा बहुत पाठ-भेद अवश्य हुआ करता है। ऐसे ग्रन्थों के सम्पादन में बहुत सी कठिनाइयों का सामना करना पड़ता है। विशेषकर यदि पाठ-भेद विविध प्रकार के और अत्यधिक संख्या में हों, जैसा कि महाभारत और पृथ्वीराज रासो की प्रतियों में हैं। ऐसी दशा में संपादक महोदय द्विविधा में पड़ जाता है कि पाठान्तरों के ढेर में से किसको समीचीन समझे और किसको असमीचीन। लेकिन आजकल प्राचीन ग्रन्थों का संपादन भी एक शास्त्र बन गया है और इसमें प्रतियों में पाठ-भेद क्यों हो जाता हैं, उनकी शुद्धि अशुद्धि का निर्णय करने के कौनसे साधन हैं इत्यादि विषयों पर विचार किया जाता है*। संपादन शास्त्र के सिद्धान्तों को दृष्टि में रखकर हस्तलिखित प्रतियों के वर्ग बनाये जाते हैं। फिर उनके पौर्वापर्य का अनुमान लगाया जाता है। अन्त में हेतु देकर ऐसे मूल पाठ की कल्पना की जाती है जो ग्रन्थ रचयिता का अपना पाठ होता है या उसके बहुत कुछ सदृश होता है।

यदि एक ही कथा या विषय की भिन्न कर्तृक अनेक रचनायें हों तो उन में बहुधा विषय, क्रम, वर्णन, शब्द योजना आदि में बहुत कुछ समता पाई जाती है। इस समता के आधार पर एक मूलरचना का निर्माण किया जा सकता है जिस के साथ उत्तरकालीन विभिन्न रचनाओं का सम्बन्ध स्थापित किया जा सकता है, अर्थात् किसी रचनाकार ने अपने से पूर्ववर्त्ती किन २ रचनाओं का अध्ययन करके अपनी नई रचना बनाई होती है। अमरीका के प्रोफेसर एजर्टन ने 'पञ्चतन्त्र' और 'विक्रम-चरित' की अनेक रचनाओं का मिलान करके उन के मूल-स्रोत का सफलता पूर्वक निर्माण किया है। ऐसे ही मूल स्रोत के निर्माण के उद्देश से प्रो० ब्राउन ने कालकाचार्य कथा की सभी उपलब्ध रचनाओं का बड़े ध्यान से मिलान किया, परन्तु वे इस परिणाम पर पहुंचे हैं कि कालक कथा के मूलस्रोत का निर्माण नहीं किया जा सकता क्योंकि इन रचनाओं की शब्दयोजना परस्पर नितान्त भिन्न है। संभव नहीं कि इन का कोई मूलस्रोत हो भी। अधिक से अधिक इन रचनाओं को ऐसे वर्गों में विभक्त

---

*देखिये—मूलराज जैन द्वारा लिखित "भारतीय संपादन-शास्त्र", जैन विद्या भवन, कृष्णानगर, लाहौर; सं० १९९९, पृष्ठ संख्या ७० ।

किया जा सकता है कि एक वर्ग की रचनायें दूसरे वर्ग की रचनाओं की अपेक्षा आपस में अधिक समानता रखती हों। ब्राउन ने उपलब्ध रचनाओं के ऐसे पांच वर्ग बनाये हैं।

श्वेताम्बर संप्रदाय में कालक का नाम बहुत प्रसिद्ध था और इस के साथ अनेक घटनाओं का सम्बन्ध हो गया था जो बरसों तक मौखिक परम्परा से चलती रहीं। मुनिजन इन्हें अपने शिष्यों को संक्षेप या विस्तार के साथ सुना देते थे और कहीं कहीं अपनी ओर से कुछ घटा बढ़ा देते थे। शब्द योजना उनकी अपनी २ होती थी। जब वे लिपि बद्ध करने लगे तो उन्हें बहुत कुछ मौखिक परम्परा से लेना पड़ा क्योंकि उनके पास पहले से कोई निश्चित रचना विद्यमान न थी। यही कारण है कि कूएं में से गेंद निकालने की घटना एक प्रति में चित्रित तो है परन्तु उसका वर्णन न उस प्रति में है, और न किसी दूसरी प्रति में मिलता है। हां, समयसुन्दर की सं० १६६६ की अर्वाचीन रचना में अवश्य पाया जाता है—जब कालकाचार्य शककूल में पहुंचे तो उन्होंने कूएं के इर्द गिर्द बालकों को उदास खड़े देखा और पूछा कि क्या बात है। बालक बोले, हमारी गेंद कूएं में गिर गई है और अब निकलती नहीं। यह सुन कर कालक ने धनुष बाण मंगवाया। पहले बाण से गेंद को बींध दिया, दूसरे बाण से पहले बाण को, तीसरे बाण से दूसरे बाण को। इस प्रकार बाणों की एक माला बन गई। अब कालक ने इस माला को अपनी ओर खेंचा और पहले बाण से बिंधी हुई गेंद बालकों के हाथ दी।

## परिशिष्ट नं० १

## कालक कथा की विविध रचनायें

१. अज्ञात कर्तृक बृहद् रचना जो इस संग्रह में प्रकाशित नं० १ है।

२. अज्ञात कर्तृक, प्राकृत पद्यमयी रचना। १५३ ( या १६५ ) पद्य।

आदि—जो कुणइ ससत्तीए संघस्स समुण्णइं सया कालं।

लीलाइ सुगइसुक्खं कालयसूरि व्व सो लहइ।

इसमें सगकूल निवासी होने पर भी साहियों को शक नहीं कहा। विक्रम तथा शक संवत् प्रवर्तन का उल्लेख भी नहीं।

३. अज्ञात कर्तृक, प्राकृत पद्यमयी रचना। १०८ ( या १०६ ) पद्य।

आदि—उत्तुङ्गभद्दसालं सोमणसपवित्तभूमिवरभागं।

अत्थि इह भरहखेत्ते मेरु व्व पुरं धरावासं॥

इसमें साहियों को शक नहीं कहा यद्यपि वे सगकूल निवासी हैं। न ही उज्जयिनी में शक वंश और विक्रम तथा शक सम्वत् का उल्लेख है।

४. अज्ञात कर्तृक, प्राकृत पद्यमयी रचना । ८५ आर्या छन्द ।

आदि—देविंदविंदनमियं सिवनिहिसंपत्तिपरमसासणयं ।

निज्जियपरमयसमयं* नंदउ सिरिवीरसासणयं ॥

५. अज्ञात कर्तृक प्राकृत पद्यमयी रचना । १३२ ( या १३४ ) पद्य ।

आदि—अणुसरि आगमवयणा सिरिकालयसूरिजुगपहाणेहिं ।

पज्जोसवणाचउत्थी जह आयरिया तह सुणेह ।

५ क, नं० ५ का परिवर्धित रूप । ६२ पद्य ।

आदि—पडिसिद्धं पि कुणंतो आणाए दव्वखेत्तकालस्स ।

सुज्झइ विसुद्धभावो कालयसूरि व्व जं भणियं ॥ १ ॥

अक्षरार्थं पश्चादपि वक्ष्यामो, भावार्थस्तु कथानकेन तावदुच्यते ।

यहां से लेकर पद्य ७६ ( या ७८ तक नं० ५ का पाठ चलता है जिसमें कहीं २ थोड़ा सा पाठ-भेद पाया जाता है । इसके आगे यह भिन्न कृति है । इसमें घटना नं० ३, ४ का उल्लेख नहीं है ।

६. विनय चन्द्र कृत संस्कृत श्लोकमयी रचना । पद्य ८६ ।

आदि—उत्पत्तिविगमध्रौव्यं त्रिपदीव्याप्तविष्टपम् ।

महेम श्री महावीरं निरस्तवृजिनं जिनम् ॥ १ ॥

अनयेनापि यः कुर्याज् जैनप्रवचनोन्नतिम् ।

स शुध्यति प्रतिक्रान्तः सुधीः कालकसूरिवत् ॥ २ ॥

७ महेश्वर सूरिकृत संस्कृत श्लोकमयी रचना । पद्य ५२ ।

आदि—पञ्चम्यां विदितं पर्व चतुर्थ्यां येन निर्मितम् ।

सांवत्सरीयं तस्योच्चैः कथा संप्रति कथ्यते ॥ १ ॥

८. चन्द्रप्रभसूरि विरचित "प्रभावक चरितान्तर्गत" संस्कृतपद्यमयी रचना । पद्य १२६ ।

आदि—श्री सीमंधरतीर्थेशविदितोऽनुणुनो गुणान् ।

कुतश्चिदपि सोऽव्याद् वः कालकः सूरिकुञ्जरः ॥ १ ॥

९. अज्ञात कर्तृक संस्कृतपद्यमयी रचना । पद्य ६७ ;

आदि—श्री वर्द्धमानपदपद्ममरालदेवं

श्रीवर्द्धमानमभिनम्य जिनेन्द्रदेवम् ।

---

* ब्राउन ने nijjiya-parama-yasa-mayam निज्जिय-परम-यस-मयं पढ़ा है पृ० २८ । होना चाहिये निज्जिय-परमय-समयं ।

कांचित् कथामुभयथा समयार्थभाजां
वक्ष्याम्यहं सुगुरुकालिकसूरिराजाम् ॥ १ ॥

१०. अज्ञात कर्तृक संस्कृत श्लोकमयी रचना। पद्य ७४।

आदि—पर्वेदं भाद्रपञ्चम्या श्चतुर्थ्यामभवद् यतः।
श्रीमन् कालिकसूरीणां तेषां वक्ष्ये कथामहम् ॥ १ ॥

११ भावदेवसूरि कृत प्राकृत पद्यमयी रचना। पद्य ६६।

इस संग्रह में प्रकाशित है।

१२ धर्मप्रभ सूरिकृत प्राकृत पद्यमयी रचना। पद्य ५७।

इस संग्रह में प्रकाशित है।

१३. अज्ञात कर्तृक "श्री वाक्यानुमत" नाम संस्कृत पद्यमयी रचना। पद्य ६५।

इस संग्रह में प्रकाशित है।

१४. अज्ञात कर्तृक "हय पडिणीय पयावो" नाम प्राकृत पद्यमयी रचना। पद्य १२० जिस में कुछ संस्कृत के और एक पुरानी गुजराती का पद्य भी शामिल हैं।

इस संग्रह में प्रकाशित है।

१५. अज्ञात कर्तृक प्राकृत पद्यमयी रचना। पद्य १०५।

आदि—हयपडिणीओ कउतित्थउन्नई जयउ कालगासुरियं।
विज्जाणंदरिसीणा य देविंदो धम्मकित्तिधरो ॥ १ ॥

१६. भद्रेश्वर सूरि कृत "कथावली" अन्तर्गत प्राकृत गद्यमयी रचना जिसमें कुछ पद्य भी हैं।

इस संग्रह में प्रकाशित है।

१७. समयसुन्दर कृत संस्कृत गद्य-पद्यमयी रचना। इसका कुछ अंश प्राकृत और गुजराती में हैं।

आदि—प्रणम्य श्रीगुरुं गद्यपद्यवार्त्ताभिरद्भुतम्।
कालिकाचार्यसम्बन्धं वक्ष्येऽहं शिष्यहेतवे ॥ १ ॥

परिशिष्ट नं० २

## कथा-सार

( १ )

भरत क्षेत्र में धरावास नाम की नगरी है। किसी समय वहां राजा वज्रसिंह राज करता था। उसकी रानी का नाम सुरसुन्दरी था। उनके कालक नाम का पुत्र और सरस्वती नाम की पुत्री उत्पन्न हुए।

एक बार कालक कुमार घोड़े पर सवार हो सैर के लिये जा रहा था। रास्ते में उसने देखा कि शिष्य मण्डली से परिवृत गुणाकर सूरि जनता को धर्मोपदेश दे रहे हैं। कालक कुमार भी उपदेश सुनने बैठ गया। कालक को लक्ष्य करके गुणाकर ने बड़ा प्रभावशाली उपदेश दिया। यह उपदेश सुन कर कालक के हृदय में जिसके कर्मों का भार हलका होगया था, पांच महाव्रत रूपी श्रमणदीक्षा लेने की लालसा उत्पन्न हुई। घर आकर माता पिता से दीक्षा लेने की आज्ञा मांगी। पहले तो उन्होंने बहुत कुछ समझाया बुझाया, पर जब वह न माना, तो उन्होंने आज्ञा देदी। अब कालक ने गुणाकर के पास दीक्षा लेकर शास्त्राभ्यास शुरू किया। थोड़े ही समय में वह बड़ा भारी विद्वान् होगया। तब गुणाकर ने उसे सूरि पद से विभूषित किया और अब वे कालकाचार्य के नाम से प्रसिद्ध हो गये।

एक बार पांच सौ साधुओं समेत विहार करते हुए कालकाचार्य उज्जयिनी नगरी में ठहरे हुए थे कि इतने में वहां साध्वियां भी आ गईं। उनमें कालकाचार्य की भगिनी सरस्वती नाम की साध्वी भी थी।

एक दिन जब सरस्वती शौच के लिये बाहर जङ्गल को जा रही थी तो उसे उज्जयिनी के राजा गर्दभिल्ल ने देख लिया। वह उसके रूप पर मोहित हो गया और बलात्कार उसने उसे अपने अन्तःपुर में डाल लिया।

जब कालकाचार्य को इस बात की सूचना मिली, तो उन्होंने राजा गर्दभिल्ल को बहुत समझाया और कहा आप राजा होकर प्रजा के रक्षक हैं, न कि भक्षक। यदि आप ही प्रजा पर अत्याचार करने लगे तो उसके दुख का कोई ठिकाना न रहेगा! आप सरस्वती को छोड़ देवें और अपने उज्ज्वल कुल को कलङ्क न लगायें, पर कालक की इस मन्त्रणा का कुछ फल नहीं हुआ।

जब कालक का प्रयत्न व्यर्थ गया, तो समस्त श्रीसंघ ने मिल कर राजा से सरस्वती साध्वी को छोड़ देने की प्रार्थना की, लेकिन राजा ने संघ की बात भी नहीं सुनी। तब कालक ने प्रतिज्ञा की—

"अगर मैं मर्यादा भङ्ग करने वाले इस गर्दभिल्लका समूलोच्छेद न कर डालूं तो मैं उस गति को प्राप्त होऊं जो सङ्घके वैरियों की और प्रवचन-विघातकों की होती है।"

ऐसी प्रतिज्ञा करके कालक सूरि ने सोचा कि गर्दभिल्ल बड़ा बलवान् राजा है और गर्दभी विद्या के कारण इसे जीतना भी कठिन है, इस लिये अब मुझे कोई चाल चलनी चाहिये। यह सोच उसने उन्मत्त का सा वेष पहिन लिया और सारे नगर में

कहता फिरा, "यदि भिल्ल राजा है, तो फिर क्या ? यदि उसका अन्तःपुर रमणीय है, तो फिर क्या ? यदि लोग अच्छे कपड़े पहनते हैं, तो फिर क्या ? यदि मैं भिक्षा मांग कर खाता हूं, तो फिर क्या ? यदि मैं शून्य घर में सोता हूं, तो फिर क्या ?

कालक के ये वचन सुन कर लोग बड़े दुखी होते, और कहते कि राजा ने बहुत बुरा काम किया है । देखो, कालक पागल हो गया है ।

राजमन्त्रियों और प्रतिष्ठित पुरुषों ने राजा से फिर विनय की कि आप सरस्वती को छोड़ देवें, अन्यथा इसका परिणाम अच्छा न होगा ।

गर्दभिल्ल क्रुद्ध होकर मन्त्रियों से बोला, जाओ यहां से, यह उपदेश अपने आप को देना ।

अब मन्त्रिवर्ग चुप होगया । उसने समझ लिया कि विनाश काल में राजा की बुद्धि विपरीत हो गई है ।

जब सूरि को इसका पता लगा तो वह नगर को छोड़ गया । चलते २ वह शककूल जा पहुंचा । वहां जो सामन्त हैं उन्हें "साहि" कहते हैं, और जो उन सब सामन्तों का अधिपति है, उसे "साहानुसाहि" कहते हैं । वहां कालक एक साहि के पास जा टिका और उसको अपने मन्त्र तन्त्र के प्रभाव से आवर्जित किया अर्थात् अपने अनुकूल कर लिया ।

एक बार जब कि साहि सूरि के पास बैठा वार्तालाप कर रहा था, द्वारपाल ने अन्दर आकर साहि से कहा कि साहानुसाहि का दूत आया है । साहिने आज्ञा दी कि दूत को अन्दर ले आओ । दूत अन्दर आकर निर्दिष्ट आसन पर बैठ गया और उसने साहि के सामने उपहार धरा । उपहार को देखते ही साहि का मुख पीला पड़ गया । तब सूरि ने सोचा, "यह कैसा अपूर्व उपहार है जिसे देख कर साहि का मुख फीका पड़ गया है । प्रायः करके स्वामी का प्रसाद पाकर सेवक सन्तुष्ट होते हैं, परन्तु साहि श्यामवदन हो गया है । भला, पूछूं क्या बात है ?" दूत के उठ जाने पर सूरि ने उदासी का कारण पूछा । साहि ने बतलाया, भगवन् ! यह प्रसाद नहीं, कोप है, क्योंकि जिस किसी से हमारा स्वामी रूठता है, उसके पास वह उसके नाम से अंकित कटार भेजता है । अतएव किसी बात से रूठने पर मेरे पास यह कटार भेजी है । अब मुझे आत्मघात करना होगा, अन्यथा वह बड़ा कठोर दण्ड देगा । फिर सूरि ने पूछा, क्या तुम्हीं पर रूठा है या और किसी पर भी । साहि ने उत्तर दिया, मेरे सिवा ९५ और सामन्त हैं जिन पर वह रूठा है क्योंकि इस कटार पर ९६ का अङ्क लगा है ।

कुछ उसकी वाणीरूपी सूत्र तथा नामरूपी रज्जुओं से बुना हुवा है। यह सब कुछ नाम हैं। इस की वाणी से सब का नामकरण होता है। (ऐ० आ० २. १. ६) । छा० उ० ६. ५. १—४, ६. १-५; ७. २. १, ७. १२. २. भी देखिए। ऐतरेयारण्यक का कीथकृत अनुवाद भी देखिए।

शाकटायन—एक प्रसिद्ध प्राचीन वैयाकरण है। निम्नलिखित स्थलों में इसे उद्धृत किया गया है :—

ऋक्प्राति० १. १३. १७, १३. १६. ७४७., ( मैक्समूलर सं० पृ० १३, २७१)

वाजसनेयप्राति०—३. ८. ११. ८६; ४. ४. १२६. १८८.

अथर्वप्राति—२. २४. । अष्टाध्यायी—३. ४. १११; ८. ३. १८., ८. ४. ५०.,

निरुक्त—१. ३. १२.

इसका कोई ग्रन्थ उपलब्ध नहीं होता। वोपदेव तथा अन्य लेखकों द्वारा उद्धृत 'शब्दानुशासन' किसी अर्वाचीन जैन शाकटायन की कृति[1] हैं। औफ्रेचट (Aufrecht) के मतानुसार शाकटायन उणादि सूत्रों का कर्ता है। परन्तु इन उणादि सूत्रों को प्राचीन शाकटायन की कृति नहीं माना जा सकता। क्योंकि उसकी नवीनता स्पष्ट भासित होती है। बेल्वैल्कर[2] की धारणा है कि पाणिनि ने ही इन उणादि सूत्रों को रचा है। एतदर्थ हेतु यह दिया गया है कि इनमें निम्ननिर्दिष्ट पारिभाषिक ( संज्ञा ) शब्दों का प्रयोग उसी अर्थ में किया गया है जिसमें पाणिनि ने उनका प्रयोग किया है। वे संज्ञायें ये हैं—ह्रस्व, दीर्घ, प्लुत, उदात्त, लोप, सम्प्रसारण, अभ्यास आदि। यह युक्ति केवल हेत्वाभास है। पाणिनि के पूर्ववर्त्ती आचार्यों के ग्रन्थ उपलब्ध तो हैं ही नहीं। इसका कुछ निर्णायक नहीं कि क्या पाणिनि स्वयं तो इस विषय में अपने पूर्ववर्त्ती आचार्यों का ऋणी नहीं। इसमें सन्देह नहीं कि कुछ संज्ञाएं तो पाणिनि ने अवश्य अपने पूर्वाचार्यों से ली हैं। स्वयं यास्क ने भी कुछ एक का तो प्रयोग किया है। जैसे-लोप, अभ्यास आदि किञ्च-कई स्थलों पर पाणिनि के सिद्धान्त जिनकी चर्चा बेल्वैल्कर ने भी की है, उणादि सूत्रों के प्रतिकूल[3] हैं। इसलिए उणादिसूत्रों को पाणिनिकृत मानने में

१. अर्वाचीन शाकटायन की मौलिकता तथा काल आदि के परिज्ञान के लिए देखिए Indian Antiquary, Vol. XLIII, pp. 2 5—12.

२. Systems of Sanskrit grammar p. 25.

३. पाणिनि-सूत्र ६. २. १३९. उणादिसूत्र ४. २२६ के विरुद्ध है।

कोई असन्दिग्ध प्रमाण नहीं। किञ्च—कात्यायन ने पाणिनि की प्रखर आलोचना[1] की है। उसका समाधान पतंजलि ने इस प्रकार किया है:—उणादयोऽव्युत्पन्नानि प्रातिपादिकानि[2]।" इससे व्यक्त होता है कि पतञ्जलि के मत में सारे नाम आख्यातज नहीं। पतंजलि ने यही सिद्धान्त पाणिनि के माथे भी मढ़ा है। मेरा निश्चय है कि पतञ्जलि पर यह दोष नहीं लगाया जा सकता कि उसने पाणिनि को पूर्णतया न समझा हो। अतः इस प्रमाण के बल पर हम कह सकते हैं कि पाणिनि और पतञ्जलि दोनों ही गार्ग्य के मतानुयायी थे। उणादिसूत्र तो, इसके विरुद्ध, शाकटायन के सिद्धान्त को पुष्ट करते हैं जिसका मौलिक सिद्धान्त यह था कि सम्पूर्ण नाम आख्यातज हैं। अतः उनको पाणिनि की कृति नहीं माना जा सकता। सम्भव है प्रारम्भ में उणादि सूत्रों को शाकटायन ने ही लिखा हो और कालान्तर में उत्तरवर्ती आचार्यों ने उसमें परिवर्त्तन तथा परिवर्धन किया हो। यद्यपि इनमें नवीनता झलकती है तथापि उनमें प्राचीनता भी दृष्टिगोचर होती है।

गार्ग्य—यह एक प्राचीन वैयाकरण है। यास्क ने १. ३. १२; ३. १३, में और पाणिनि ने ६. १. १०५, ७. ३. ९९; ८. ३.२०, ४. ६७, में इसको उद्धृत किया है। दुर्ग के कथनानुसार सामवेद के पदपाठ का रचयिता भी गार्ग्य है। इसका कोई ग्रन्थ बचा नहीं। पाणिनि तथा पतञ्जलि दोनों इसके मतानुयायी थे क्योंकि उन्होंने उणादि शब्दों को आख्यातज नहीं माना अतः इसमें कोई आश्चर्य का स्थान नहीं कि पाणिनि के विश्वतोमुख ग्रन्थ के बाद इसका ग्रन्थ लुप्त हो गया हो।

१२. ३.—'तद्यत्र—पुरुषो हस्तीति' यह वाक्य कुछ पेचीदा है। लेखकों ने इसकी विविध व्याख्याएं की हैं। सारा झगड़ा संविज्ञातानि इस पद पर है। दुर्ग ने इसका अर्थ किया है—'समं विज्ञातानि=ऐक्यमत्येन स्वीकृतानि'। मोक्षमूलर[3] इसका अर्थ Intelligible (ज्ञानयोग्य) करता है। रौथ कहता है Arbitrarily named[4] दुर्ग ने इस पद का एक और अर्थ भी किया है। प्रतीत होता है वही अर्थ रौथ का आधार है। दुर्ग लिखता है:—संविज्ञानपदमिह शास्त्रे रूढिशब्दस्य संज्ञा। अर्थात् इस शास्त्र में संविज्ञान पद का अर्थ रूढि है। यहां दुर्ग ने तुलनात्मक प्रकार

---

१. तीन वैयाकरणों के पारस्परिक सम्बन्धज्ञान के लिए देखिये Keilhorn, Panini. katyayana and Patanjali.

२. महाभाष्य, ६. १. १. Vol. III. p. 241.

३. History of Ancient Skt. Lit. p. 165.

४. Op. cit. p. 9,

का आश्रय लेकर इस अर्थ के समर्थन के लिये निम्नलिखित संदर्भों को उद्धृत किया है:—

"तान्यप्येके समामनन्ति......। संविज्ञानभूतं स्यात्[1]।" निरुक्त के अन्य स्थलों से जहां यही पद ( अथवा वि उपसर्ग के विना[2] ) आता है इसी मत की पुष्टि होती है।

अतः इस शब्द का अर्थ रूढि मानना ही ठीक है।

दूसरी समस्या विरामचिन्हों की है। मोक्षमूलर[3] ने संविज्ञातानि इत्यादि को प्रधान वाक्य माना है। और तद्यत्र ....स्याताम् को सम्बन्धित वाक्य (Relative Clause) माना है। उसने इसका अनुवाद इस प्रकार किया है:—

"पहले के लिए, यदि स्वर और संस्कार सब नामों में समर्थ (नियमानुसार) हों और ( धातु के ) प्रादेशिक विकारों के सर्वथा अनुकूल हों तो ऐसे नाम, जैसे—गो, अश्व, पुरुष, हस्ती आदि, स्वयंविज्ञात ( Intelligible ) हों।"

इस प्रकार इसने लिखा है। यहां 'यत्र' का अर्थ 'यदि' कर दिया गया है। 'तानि' को छोड़ ही दिया है। 'संविज्ञातानि' पद का अर्थ ऐसा किया है जिसका समर्थन ग्रन्थ के अन्तरंग प्रमाणों के बल पर नहीं हो सकता। रौथ ने वाक्य को तोड़ दिया है। स्याताम् के बाद अर्ध विराम (;) लगा दिया है और संविज्ञातानि इत्यादि को संयुक्त वाक्य माना है। दोनों वाक्यों को संबंधित करने के लिए उसने dogegen का अध्याहार किया है।

दुर्ग ने इसका द्विविध व्याख्यान किया है। (१) तानि के बाद विराम देकर 'यथा गौरश्वः' इत्यादि को सापेक्ष वाक्य माना है। इस पक्ष में इसने "न पुनः" इसका अध्याहार किया है। इस शैली के अनुसार इसका अर्थ इस प्रकार है:—

"ऐसे शब्द, जिनमें स्वर और संस्कार नियमानुसार हैं, और जो प्रादेशिक गुण से युक्त हैं, सर्वसम्मति से आख्यातज माने जाते हैं। परन्तु गौ अश्व आदि शब्द नहीं।"

(२) दूसरा व्याख्यान इस प्रकार है:—'स्याताम्' पर इसने पूर्ण विराम दिया है। और 'संविज्ञातानि' इत्यादि को स्वतन्त्र वाक्य माना है। इस व्याख्या-मार्ग के अनुसार प्रथम वाक्य सापेक्ष होने पर भी प्रधान वाक्य से रहित होगा। इस विप्रतिपत्ति के निराकरणार्थ उसने लिखा है:—तदाख्यातजं गुणाकृतमिति प्रतीम इति वाक्य-

---

१. नि० ७. १३.

२. Cf. Gune's note. IA; Vol. XLV. p. 173.

३. Op. cit. p. 165.

शेष: । अर्थात् हमारा विचार है कि यहां "वह आख्यातज है" ऐसा वाक्य शेष है। इसके अनुसार अनुवाद यह है—

"ऐसे शब्द, जिनमें स्वर और संस्कार समर्थ हैं, और जो प्रादेशिक गुण से युक्त हैं, आख्यातज होते हैं। गौ, अश्व, पुरुष, हस्ती, आदि शब्द रूढि होते हैं।"

ऐसा प्रतीत होता है गुणे को दुर्गकृत द्वितीय व्याख्यान का परिचय न था तथापि वह स्वतन्त्रता से उसी परिणाम पर पहुँच गया[1] है। इसके मतानुसार भी यहां अध्याहार करना आवश्यक है। "सर्वं तत्प्रादेशिकं" ( नि० १. १४. ) से वाक्य पूरण करता है। ये शब्द यास्क के उत्तरपक्ष से लिए गये हैं। इसकी युक्ति यह है कि यास्क की शैली है कि अपने उत्तर पक्ष में पहले वह पूर्वपक्षी के शब्दों की द्विरावृत्ति करता है और तब आक्षेप का उत्तर देता है। गुणे का कथन है कि 'यथो एतत्' और 'इति' के मध्य में जो शब्द होते हैं वे पूर्वपक्षी के होते हैं। खण्ड १४ में यास्क ने "सर्वं तत प्रादेशिकं" इनको 'यथो एतत्' और 'इति' के मध्य में पढ़ा है। अतः यास्क के कथनानुसार ये शब्द पूर्वपक्षी के ठहरते हैं। अत: इस विवादास्पद स्थल में इन शब्दों का अध्याहार करना परमोचित है। गुणे लिखता है:—"पूर्वपक्ष के प्रारम्भिक वाक्य की जब हम उत्तरपक्ष के समकक्ष वाक्य से तुलना करते हैं तो हमें निश्चय हो जाता है कि 'सर्वं तत् प्रादेशिकम्' वहां अवश्य होना चाहिये। इसका छुट जाना ऐसा आश्चर्यजनक है हम समाधान नहीं कर सकते। सम्भव है लेखक-प्रमाद हो[2]।" दूसरे शब्दों में यह समझिए कि यास्क के उत्तर-पक्षस्थ वाक्य को हमें उतना ही महत्त्व देना चाहिए जितना हमें किसी हस्तलेख को देना होता है। अतः उसको मौलिक ही माना जाना चाहिये। यह ऐसा प्रमाण है जिसमें किसी सन्देह का अवसर नहीं हो सकता। इस सन्दर्भ के संशोधित एवं मौलिक पाठ देने में यह साक्षी अकाट्य है। परन्तु जब हम अन्तरङ्ग समालोचना करते हैं तो यह सिद्धान्त केवल कोरी कल्पना ही रह जाता है। जब हम यास्क के पूर्वपक्ष तथा उत्तरपक्ष के पाठों पर विवेचनात्मक दृष्टि डालते हैं तो पता चलता है कि यास्क यथो एतत् और इति के मध्य में पूर्वपक्षी के सम्पूर्ण—अविकल—वाक्य की द्विरावृत्ति नहीं करता, बल्कि विवाद में अत्यन्तावश्यक भाग को ही दुबारा पढ़ता है। अविकल रूप में उसे दुबारा उद्धृत नहीं करता। १३ खण्ड की १४ वें खण्ड से तुलना करने पर यह बात स्पष्ट हो जाती है:—

१. IA. loc. cit.

२. IA. loc. cit. and P. 174.

पूर्वपक्ष

१. १३. अथापि य एषां न्यायवान् कार्मनामिकः संस्कारो यथा चापि प्रतीतार्थानि स्युस्तथैनान्याचक्षीरन्......

अथानन्वितेऽर्थेऽप्रादेशिके विकारे पदेभ्यः पदेतरार्धान्त्संचस्कार शाकटायनः।

१. १४. यथो एतन्नथा चापि प्रतीतार्थानि स्युस्तथैनान्याचक्षीरन् इति......

यथो एतन् पदेभ्यः पदेतरार्धान् संचस्कारेति।

दोनों स्थलों में यास्क ने पूर्वपक्षी के शब्दों के एक भाग को ही दुबारा पढ़ा है। अतः गुणे की कलपना निराधार है। अतएव इसके इस कथन को कि यहां पूरक वाक्य का अध्याहार करना चाहिये, किसी प्रकार भी माना नहीं जा सकता।

इस वाक्य की व्याख्या, अध्याहृत अथवा प्रक्षिप्त पाठ की सहायता के बिना भी हो सकती है निम्नलिखित व्याख्यामार्ग से कोई आपत्ति नहीं रहती—'स्याताम्' के अन्त में एक पूर्णविराम लगा दीजिए। 'न सर्वाणीति' से लेकर 'स्याताम्' तक एक वाक्य ही जानिए। ऐसी दशा में वाक्यानुवाद इस प्रकार होगा:—

"गार्ग्य तथा कुछ अन्य वैयाकरण कहते हैं, "सारे नहीं केवल वे ही जिनके स्वर तथा ( व्याकरणप्रतिपादित ) संस्कार समर्थ ( नियमानुसार ) हैं और जो प्रादेशिक विकार से युक्त हों। गाय, घोड़ा, मनुष्य और हाथी आदि शब्द रूढ़ि हैं।"

दुर्ग ने नामों के विषय में निम्नलिखित सिद्धान्त लिखा है:—"शब्दों की तीन प्रकार की व्यवस्था है। (१) प्रत्यक्षक्रिय, (२) परोक्षक्रिय और (३) अविद्यमानक्रिय। प्रत्यक्षक्रिय शब्द वे हैं जिनमें क्रिया की सत्ता विस्पष्ट हो। जैसे—कारक, हारक आदि। परोक्षक्रिय उनको कहते हैं जिनमें क्रिया की सत्ता स्पष्ट भासित न होती हो। जैसे—गौ, अश्व आदि। अविद्यमानक्रिय शब्द वे हैं जिनमें क्रिया का अभाव हो। जैसे—डित्थ, डवित्थ आदि।"

यास्क नैरुक्त पक्ष को मानने वाला था इसमें किसी प्रकार का सन्देह नहीं हो सकता। नैरुक्तों का यह मौलिक सिद्धान्त है कि सारे नाम आख्यातज हैं। ऐसी दशा में यही मानना होगा कि यास्क शब्दों की इन तीन श्रेणियों में से तृतीय श्रेणी को नहीं मानता था। दुर्ग ने माना है। अतः दुर्ग गार्ग्य का मतानुयायी था, यह प्रतीत होता है।

१४—नामों के मूल तथा स्वभाव के सम्बन्ध में जो विचार निरुक्त में उठाया गया है उस से कुछ मिलता जुलता विवाद क्रेटिलस् ( Cratylus ) में भी पाया जाता है।

वहां संवाद के रूप में प्लेटो ने तीन सिद्धान्तों का वर्णन किया है। हरमोजिनस् ( Hermogenes ) कहता है कि नाम-व्यवस्था रूढि है। इस सिद्धान्त के सर्वथा विरुद्ध क्रेटिलस् ( Cratylus ) मानता है कि नाम स्वभावसिद्ध ( वस्तुस्थिति के द्योतक ) हैं। सुकरात मध्यम कोटि का है। उसने हरमोजिनस् के सिद्धान्त का खण्डन किया है कि पदार्थों के नाम एकमात्र स्वतन्त्र इच्छा पर अवलम्बित हैं अत एव इच्छानुसार ही नाम-व्यवस्था बदली जा सकती है।

सुक--'अच्छा, तो मैं उदाहरण देता हूँ। कल्पना कीजिये मैं एक घोड़े को मनुष्य और मनुष्य को घोड़ा कहता हूं। तुम्हारे मत में मेरा ( व्यक्तित्व रूप में ) घोड़े को मनुष्य कहना और जनता का घोड़े को घोड़ा कहना भी ठीक है। और मैं मनुष्य को घोड़ा कहता हूं, तथा संसार उसे मनुष्य ही कहता है, दोनों बातें ठीक हैं क्या यह तुम्हारा मत है ?'[1]

इसके अनन्तर उसने स्वाभाविक नाम-करण की व्यवस्था का प्रतिपादन किया है।

सुक—'तो क्रिया-व्यापार उनके स्वभाव के अनुसार होते हैं, हमारी ( कर्ता की ) इच्छा के अनुसार नहीं होते क्या ? उदाहरणार्थ—काटने के व्यापार में हम अपनी इच्छानुसार नहीं काटते........परन्तु काटते हैं........व्यापार की स्वाभाविक प्रगति के अनुसार।'

हर—'मुझे यही कहना होगा कि स्वाभाविक प्रकार ही उचित प्रकार है।'

सुक—'क्या यह बात सब व्यापारों में घट जाती है ?'

हर—'हां।'

सुक—'शब्द प्रयोग भी तो एक व्यापार है।'

हर—'क्यों नहीं।"

सुक—'पदार्थों का नामकरण क्या उसका एक व्यापार नहीं ? क्योंकि नाम रखने के समय मनुष्य बोलते हैं।'

हर—'यह बिल्कुल ठीक है।'

सुक—'नाम-करण भी तो एक व्यापार ही हुआ ?"

हर—'ठीक है।'

सुक—'हम देख चुके हैं कि क्रिया-व्यापार हमारा ( कर्ता का ) सापेक्ष नहीं उसकी विशेष स्वाभाविक सत्ता है।"

---

१ Jowett, Dialogues of Plato, Cratylus. p. 385.

हर—'बिल्कुल ठीक।'

सुक०—इस उपपत्ति का विशकलितार्थ यही हुआ कि हमें पदार्थों के नाम, उनकी स्वाभाविक प्रगति के अनुसार, उपयुक्त उपकरण के साथ रखने चाहियें अर्थात् अपनी इच्छानुसार नहीं। केवल एक यही मार्ग है जहां हम सफलतापूर्वक नाम रख सकते हैं।[1] सुकरात ने इस सिद्धान्त को भी माना है कि नाम-व्यवस्था में रूढि का भी कुछ अंश है।

सुक०—'ठीक है, प्यारे मित्र, जो वास्तविक नाम थे, अत्यन्त प्राचीन काल में ही, जनता ने उनका दाह कर दिया था। लोगों ने सन्धि के बल पर उनको छील-छाल उनका हुलिया ही बदला हुआ है। कई अक्षर च्युत किये हैं। हर तरह से उनको तोड़ा मरोड़ा गया है। इस परिवर्त्तन में समय का भी पर्य्याप्त भाग है।[2]'

इसके अतिरिक्त:—

सुक०—'यह कहना ठीक है कि ऐसे शब्द जिनको पूर्णतया हम नहीं समझ पाते विदेशी हैं।' यही लगभग ठीक उत्तर है। इसमें कुछ सत्य हो सकता है। परन्तु ऐसा भी है कि शब्दों के ( प्रारम्भिक ) मौलिक रूप कालान्तर में नष्ट हो चुके हैं। नामों को इस तरह से सब ओर से तोड़ा मरोड़ा गया है कि मुझे इसमें कुछ भी विस्मय नहीं प्रतीत होता यदि हम प्राचीनतम भाषा की तुलना अद्यतनीय भाषा से करते हैं तो वह हमें असभ्य भाषा भासित होती है।[3]

क्रेटिलस् (Cratylus) का विचार है कि या तो नाम सच्चे हैं और या वे नाम ही नहीं।

क्रेटि—'सुकरात, बिल्कुल ठीक। परन्तु भाषा की बात ही भिन्न है। क्योंकि जब हम व्याकरण के बल पर क या ख अथवा किसी अन्य अक्षर को किसी नाम में जोड़ते हैं तब यदि हम किसी अक्षर को बढ़ायें, या घटाएं अथवा अशुद्ध विन्यास करें तो इतना ही नहीं वह लिखित नाम अशुद्ध है प्रत्युत उसे लिखित मानना ही नहीं चाहिये। प्रत्येक दशा में वह शब्द नाम से भिन्न ही बन जाता है।'

सुकरात—'मेरी धारणा है जो कुछ तुमने कहा है वह अंकों के विषय में ठीक हो सकता है। संख्या अवश्य उसी प्रकार रहनी चाहिये जैसे वह है। अन्यथा सर्वथा होनी ही नहीं चाहिये। देखिये यदि हम दश की संख्या में एक अंक भी बढ़ा घटा देते हैं तो वह दश संख्या ही नहीं रहती। यही दशा और संख्याओं की

---

१. Ibid. p. 387. २. Ibid. p. 414 ३. Ibid. p. 421.

जानो। योग्यताप्रदर्शक ( Qualitative ) अथवा ऐसे शब्दों में जिनको प्रतिनिधि द्वारा व्यक्त किया जा सकता है, यह नियम लागू नहीं होता[१]।

शब्दों के निर्वचन के विषय में भी देखिए:—

सुक०—'सभी नाम, जिनका निर्वचन करेंगे वस्तु-स्वभाव-बोधन के लिये ही प्रयुक्त होते हैं।'

हर—'अवश्य।'

सुक०—'यह बात कृदन्त तथा तद्धितान्त शब्दों में ठीक है।'

सुक- 'मेरा विचार है कि तद्धितान्त शब्दों का अर्थ कृदन्तों के आश्रित है।'

हर—'यह स्पष्ट है।'

सुक—'बहुत ठीक। परन्तु यह कैसे हो सकता है कि कृदन्त नाम, जो विग्रह के पूर्व हैं, पदार्थों के स्वभाव को बतलावें।'

सुक—'इसके आगे शब्दविग्रह का क्या प्रकार होगा? क्या पहले हमें अक्षरों को पृथक् र न करना होगा जैसे कि संगीत के नवीन शिष्यों के लिए पहले प्रारम्भिक स्वरों का विशकलन करते हैं, तदनन्तर समस्त ध्वनियों का[२]।'

प्लेटो का सिद्धान्त है कि 'सम्पूर्ण शब्द' जिनका प्रयोग पदार्थबोधन के लिए होता है, तत्तत् प्रत्ययों को प्रतिमूर्त्तियां या तुल्यतायें होती हैं[३], युक्ति-युक्त नहीं। क्योंकि ऐसे उदाहरण अधिक हैं जहां शब्द द्रव्यों की प्रतिमूर्त्तियां नहीं प्रत्युत जातित्वसामान्य (concept) के द्योतक हैं। लोकि (Locke) ने इस सिद्धान्त को सर्व प्रथम जनता के सामने रखा था। मोक्षमूलर ने इसी का विशकलन इस प्रकार किया है—'प्रत्येक समय जब हम जातिवाचक का प्रयोग करते हैं—यदि हम कुत्ता, वृक्ष, कुर्सी शब्द को बोलते हैं—उस समय वे द्रव्यविशेष हमारी दृष्टि में नहीं होते। केवल उनका जातित्वसामान्य ही दृष्टि में होता है। इस पद-पदार्थ सम्बन्धी संसार में ऐसा कोई पदार्थ नहीं जिस को कुत्ता, वृक्ष और कुर्सी आदि अत्यन्त साधारण शब्दों के समान (समकक्ष) माना जाय। हमें ऐसी आशा ही नहीं होनी चाहिये कि हम कुत्ता, वृक्ष या कुर्सी को कभी देख सकेंगे। कुत्ता शब्द का वाच्य प्रत्येक कुत्ता है। भूरे तथा अन्य सब प्रकार के बड़े छोटे कुत्ते इसका अर्थ है। और (Oak) से लेकर ( Chery ) चेरी पर्यन्त सारे वृक्ष वृक्षपदवाच्य हैं। राजसिंहासन से लेकर

१. Jowett, Dialogues of Plato, Cratylus; p. 378

२. Ibid. pp. 367—70.

३. See, Ibid., p. 387.

बढ़ई के स्टूल पर्यन्त सारी कुर्सियां स्वपदवाच्य हैं ।........जनता का स्वभाव हो गया है कि वे कुत्तों में जातिसामान्य देखते हैं और व्यक्तित्व धर्म को छोड़ देते हैं ।'

माधव ने एक विस्तृत विवाद में सम्पूर्ण वैयाकरणों के वाच्य-वाचकभाव संबन्धी मतों का समन्वय कर दिया है । वाजपायन का मत है कि पदों का संकेत उपाधि (तन्निष्ठ धर्म) में होता है । व्यक्ति का ज्ञान तदनन्तर होता है । क्योंकि व्यक्ति और जाति का अविनाभाव संबन्ध है । व्याडि के मतानुसार व्यक्ति में संकेत होता है अर्थात् पदों का शक्यार्थ व्यक्ति है । जातित्व-ज्ञान आक्षिप्त होता है । उसने लिखा है, पाणिनि दोनों पक्षों को मानता था । उसका कथन है कि पदों का जातित्वसामान्य अर्थ है । क्योंकि जातिबोधन के लिए एकवचन का प्रयोग होता है और बहुवचन का प्रयोग वैकल्पिक है । (पा० १. २. ५८) । दूसरी ओर यह भी निश्चित है कि इसके मत में व्यक्ति में संकेतग्रह होता है ( पा. १.२. ६४. ) । ( देखिये-सर्वदर्शनसंग्रह । ) दूसरा प्रश्न यह है कि उपाधि में मानिये अथवा व्यक्ति में, संकेत-ग्रह होता कैसे है ? उदाहरणार्थ—गौ शब्द के उच्चारणसमकाल ही सास्ना, लांगूल, आदि का ज्ञान होता है । यह ज्ञान कैसे हुआ ? गोशब्दावयवभूत प्रत्येक अक्षर से या उनके समुदाय से ? पहला पक्ष तो माना नहीं जा सकता । क्योंकि परस्परानन्वित तथा निरपेक्षतयावस्थित अक्षरों से तो अर्थ-बोध हो नहीं सकता जब तक कि उन—परस्पर-निरपेक्ष-अक्षरों में कोई सांझा सम्बन्ध न माना जाय । फूलों के समूह से तो हार बन नहीं सकता । उसके लिए हमें सूत्र की आवश्यकता होती है जो उनको सम्बन्धित करता है । दूसरा पक्ष भी असम्भव है । अक्षरों की कभी सामूहिक सत्ता हो ही नहीं सकती क्योंकि प्रत्येक अक्षर उच्चरित-प्रध्वंसी होता है । यदि स्फोट (menifesting power) को अक्षरों का धर्म माना जाय तो इस स्फोट-व्यापार को क्रमिक ही माना जायगा, एककालावच्छेदी नहीं । किञ्च—यदि प्रत्येक अक्षर पृथक् २ स्फोट-धर्म माना जाय तो निम्न लिखित शब्द-द्वन्द्व। मे प्रत्येक की अक्षरसंख्या एक जैसी है । जैसे:—रस-सर, वन-नव, नदी-दीन, राम-मार, राजा-जारा आदि । किञ्च-सामूहिक पक्ष की निराधार कल्पना में परस्पर सापेक्षिता गले पड़ती है । चूंकि प्रत्येक अक्षरों की पृथक् २ अर्थबोधकता मानना असंभव है; हमें बलात् एक नई कल्पना करनी पड़ती है । यह कल्पना स्फोट की है । यह संयोजक तथा व्यापक होते हुवे अक्षरों से निरपेक्ष स्वतन्त्र सत्ता रखता है । (सर्वदर्शनसंग्रह Bib. Bud. पृ० १४० —४.)

१६. १ —यह यास्क का लेख अत्यन्त महत्त्व रखता है। उसको इस का पूर्ण

परिचय था कि वैदिक भाषा के साथ भाषा (तत्कालीन भाषा) का कितना घनिष्ठ सम्बन्ध है। यह भाषा मध्यकालीन संस्कृत (Classical Sanskrit) से भिन्न नहीं। यास्क को यह भी पता था कि संस्कृत, वैदिक भाषा का ऐतिहासिक विकासमात्र है। क्योंकि यास्क लिखता है—भाषा (कई) नाम वैदिक धातुओं से बने हैं। यहां कौत्स के पक्ष "वेद निरर्थक हैं" का खण्डनमात्र अभिप्रेत है यह कथन अनावश्यक है। क्योंकि बहुत से शब्द जिनका भाषा में दैनिक प्रयोग होता है, वैदिक शब्दों के समान हैं। यदि भाषा में उनसे अर्थविबोध होता है तो वेदों में भी अवश्य होगा। कौत्स यह कभी नहीं मान सकता कि भाषा में भी उन शब्दों का अर्थ नहीं होता। अतः उसको बलात् यह मानना होगा कि वेद सार्थक हैं। ऐसा ही आक्षेप सायण के ऋग्वेद उपोद्घात में भी किया गया है। "तदेवमेतैस्तदर्थशास्त्रादिभिर्हेतुभिर्मन्त्राणामर्थप्रत्यायनार्थत्वं नास्ति।" अर्थात् इन कारणों से पता चलता है कि मन्त्रों का प्रयोजन अर्थबोधन है ही नहीं। एक उदाहरण से इस बात को स्पष्ट किया गया है। 'कल्पना कीजिए, पूर्णिका नाम की कोई स्त्री धान कूट रही है। उसके बिल्कुल निकट ही एक माणवक ब्रह्मचारी, अवघात (कूटना) मन्त्र को कण्ठस्थ कर रहा है। मन्त्र का पाठ मुशल-प्रहार के साथ साथ नहीं होता। उस स्त्री के प्रति उस मन्त्र का कोई अर्थ नहीं। माणवक की भी इच्छा नहीं कि अर्थ-प्रकाशन किया जाय। इसी प्रकार, यज्ञ-विधानों में मन्त्रोच्चारण से कोई अर्थ प्रकाशित नहीं होता।' इस के उत्तर में सायण ने यह सूत्र उद्धृत किया है—'अविशिष्टस्तु वाक्यार्थः।' (पू० मी० १. १. ३१.) "(वैदिक) वाक्यों का अर्थ तो समान है।" इस पर टीका यह है:—'वाक्यार्थो लोकवेदयोरविशिष्टः' लौकिक तथा वैदिक संस्कृत के वाक्यों का अर्थ भिन्न नहीं।' उदाहरण का उत्तर यह दिया गया है कि ब्राह्मण-बालक, जब अपना पाठ कण्ठस्थ कर रहा था तो अर्थप्रकाशन उसे अभिप्रेत था ही नहीं। अतएव स्त्री को अर्थबोध न हुआ। स्त्री वेदार्थ-ज्ञान में असमर्थ होगी। यज्ञ में तो ऋत्विज अर्थ-बोध कराना चाहते हैं अतः उनसे सुनने वालों को अर्थ-प्रतीति होती ही है। यदि किसी समय विशेष पर अर्थ-बोधन अभीष्ट न भी हो तो उस समय उस वाक्य को निरर्थक मान लेना कभी न्यायसंगत नहीं हो सकता।

१६. ४—आक्षेप यह है कि ब्राह्मणभाग यज्ञ-क्रियाओं की पूर्णता का प्रतिपादन करते हैं अतः वेद मन्त्र अनावश्यक—निरर्थक—सिद्ध हो जाते हैं। पाठ-मात्र ही मन्त्रों का प्रयोजन है। यास्क का उत्तर यह है कि ब्राह्मण तो वेद-प्रतिपादित कर्म का अनुवाद ही करते हैं। यहां सायण ने 'मन्त्राभिधानात्' उद्धृत किया है। 'क्योंकि

इसकी चर्चा मन्त्र में है।' इस पर सायण लिखता है—'यथा लोके यः कुर्विति ब्रूते स कारयत्येव तथात्रापि यः प्रथस्वेति ब्रूते स प्रथयत्येव' 'जैसे लोक में जो 'करो' यह कहता है वह ( प्रेरक ) करवाता ही है, इसी प्रकार जो 'फैलाओ' कहता है वही प्रेरक माना जाता है। यह कल्पना भी युक्तियुक्त नहीं कि वेद-मन्त्र के प्रयोग का प्रयोजन केवल अदृष्टार्थ ही है दृष्ट नहीं। हमें इतनी कष्टकल्पना की आवश्यकता नहीं। अर्थ-प्रकाशन उनका दृष्ट प्रयोजन तो है ही। "अर्थाभिधायकत्वे तु दृष्टं लभ्यते।"

१६. ५.—सायण के उपोद्घात से तुलना कीजिए:-ओषधे त्रायस्वैनमिति मन्त्रो दर्भविषयः। स्वधिते मैनं हिंसीरिति क्षुरविषयः।......एतेष्वचेतनानां दर्भक्षुरपाषाणानां चेतनवत्संबोधनं श्रूयते। ततो विपरीतार्थबोधकत्वादप्रामाण्यम्। 'हे ओषधि, इसकी रक्षा करो' यह मन्त्र ओषधिपरक है। 'ओ उस्तरे इसकी हिंसा मत कर।' यह मन्त्र उस्तरे के सामने कहा जाता है। इन मन्त्रों में औषधि-क्षुर-पत्थर आदि अचेतन पदार्थों को चेतन के समान पुकारा जाता है। इसलिए—विपरीत अर्थ का प्रतिपादक होने से वेदों को प्रमाण नहीं माना जा सकता।' इसके आगे सायण ने 'अचेतनार्थसम्बन्धात्' ( पू० मी० १. २. ३६. ) सूत्र को उद्धृत किया है। अर्थात् "अचेतनों से अर्थसम्बन्ध किया गया है।" इस पर टीका यह की है कि वनस्पति, क्षुर, पाषाणादि जड़ पदार्थों का वर्णन चेतन पदार्थों के समान किया गया है। और कहा गया है उनमें 'रक्षा, हिंसा और सुनने' आदि की शक्ति है। इसका उत्तर यह है कि यहां जड़ पदार्थों का सम्बोधन नहीं प्रत्युत उनके अभिमानी देवताओं को पुकारा जाता है। बादरायण ने उनका विस्तृत वर्णन किया है। यहां यह सूत्र भी उद्धृत किया है कि ( अभिधानेऽर्थवादः।' 'ऐसे अर्थों में अर्थवाद ( आलंकारिक प्रकार ) है।' इसकी टीका यह है:—'काव्यों में ऐसा वर्णन प्रायः आता है। जैसे नदी के वर्णन में कहा जाता है कि चकवा-चकवी नदी के स्तन, हंसों की पंक्ति उसकी दन्तलेखा, काश उसके वस्त्र और शैवाल उसके केश हैं। इसी प्रकार वे मन्त्र जिनमें अचेतनों से प्रार्थनाएं की हैं केवल उन पदार्थों की स्तुतियां हैं। यदि बोने से वनस्पतियां रक्षा कर सकती हैं तो कृषक तो अवश्य विशेष रक्षा करेगा। यदि वेद मन्त्रों के प्रातःकालिक पाठ को पाषाण भी सुनते हैं तो विद्वान् ब्राह्मण की तो कथा ही क्या।

१६. ६.—सायण का उपोद्घात ( पृ. ३. ):—'एक एव रुद्रो यावज्जीवमहं मौनीति वाक्यवद् व्याघातबोधकत्वाद् अप्रामाण्यम्।'

एकस्यापि रुद्रस्य स्वमहिम्ना सहस्रमूर्त्ति.........नास्ति.........व्याघातः

'रुद्र एक ही है'......इस वाक्य में 'मैं आयु भर मौनी हूँ' के समान वदतो-

व्याघात दोष होने से वेद प्रमाण नहीं ।' 'यहां व्याघात दोष नहीं क्योंकि रुद्र वास्तव में एक होता हुआ भी अपनी महिमा से सहस्रमूर्त्ति हो सकता है ।'

सायण ने यहां पञ्चम सूत्र उद्धृत किया है:—"गुणादविप्रतिषेधः स्यात् ।" आलंकारिक वर्णन होने से यहां व्याघात दोष नहीं ।"

१६. ८.—सायण का उपोद्घात:—

तत्र मन्त्राः केचिदबोधकाः । अम्यक्सा .....। यादृश्मिन्......जर्भरी तुर्फरीतु... ......नह्येतैर्मन्त्रैः कश्चिदप्यर्थो बुध्यते ।......

'उनमें कई मन्त्र अर्थ प्रकाशित करते ही नहीं । जैसे—अम्यक्सा......यादृश्मिन्......आदि । इन मन्त्रों का अर्थ कुछ भी नहीं ।' इसका उत्तर सायण ने यास्क के शब्दों में यह दिया है कि यह स्तम्भ का अपराध नहीं यदि उसे अन्धा नहीं देख सकता । इसके आगे उसने यह सूत्र उद्धृत किया है:—सतः परमविज्ञानम् । 'विद्यमान ही अर्थ दुर्बोध है ।' इस पर सायण की टीका यह है—"विद्यमान एवार्थः प्रमादालस्यादिभिर्न ज्ञायते । तेषां निगमनिरुक्तव्याकरणवशेन धातुतोऽर्थः परिकल्पयितव्यः ।" 'अर्थ तो विद्यमान ही रहता है । प्रमाद आलस्यादि दोषों के कारण लोग उसका अर्थ जान नहीं सकते । निगम, निरुक्त और व्याकरण के आधार पर धातुओं से उनका अर्थ निकाल लेना चाहिये ।' यहां सायण ने जर्भरी और तुर्फरी का अर्थ 'अश्विनौ' किया है ।

१७. ९—पद-विभाग के ठीक ठीक परिज्ञान के लिए निरुक्त की अनिवार्य आवश्यकता को बतला कर यास्क अब प्रसंगप्राप्त संहिता का लक्षण करता है। सन्धि के नियमों के अनुसार ( मौलिक शब्दों की ) अत्यन्त निकटता को संहिता कहते हैं । और पद, संहिता की प्रकृति ( मूलाधार ) हैं । यास्क की शैली है कि वह सर्वदा उस ग्रन्थ का नाम किसी प्रकार अवश्य लिख देता है जिससे उसने उद्धरण लिया होता है । यदि उसने कोई वाक्य वेदों या मैत्रायणी, काठकादि संहिताओं से लिया होता है तो यास्क "इत्यपि निगमो भवति" ऐसा वाक्य लिख देता है । यदि ब्राह्मणभाग से कोई वाक्य उद्धृत किया होता है तो "इति विज्ञायते" ऐसा लिख देता है । इसी प्रकार और मूलस्थलों की सूचना भी दे देता है । जैसे—किसी छन्दोबद्ध स्मृतिग्रन्थ से दो उद्धरण एक स्थान पर लिए हैं । उनकी सूचना यास्क इन शब्दों में देता है:—तदेतत् ऋक्श्लोकाभ्यामाख्यातम् (३.४.; कहीं भी विना सूचना के कोई उद्धरण नहीं दिया । यहां संहिता के लक्षणों के उद्धृत होने की सूचना यास्क ने नहीं दी । अतः मेरा निश्चय है कि ये लक्षण यास्क के अपने

हैं, उद्धृत नहीं। पहले लक्षण को पाणिनि ने यहां से लिया है (१.४.१०९) और दूसरे लक्षण को ऋक्प्रातिशाख्य ने (२.१.)। फलतः यह सिद्ध हुआ कि पाणिनि और ऋक्प्रातिशाख्य से यास्क प्राचीन है।

परन्तु यह भी सम्भव हो सकता है कि प्रातिशाख्यों की प्रारम्भिक स्थिति-रूप-से यास्क परिचित हो। स्यात् यह वाक्य 'सम्पूर्ण पार्षदों (व्याकरण ग्रन्थों) का आधार शब्दों के मौलिक रूप ही हैं।' इसी ओर ही संकेत करता हो कि प्रातिशाख्य ही व्याकरणविषयिक सर्व-प्राचीन ग्रन्थ हैं। कई बेर 'प्रातिशाख्य और पार्षद' ये दोनों शब्द परस्पर परिवर्तित हो जाते हैं। यह बात (Bodleian) के हस्तलेखों की साक्षी पर कही जा सकती है। यहां पार्षद के स्थान पर प्रातिशाख्य शब्द पढ़ा गया है। इससे यही परिणाम निकलता है कि कुछ प्रातिशाख्यों का ज्ञान यास्क को था। परन्तु इसमें सन्देह नहीं कि वर्त्तमान ऋक्प्रातिशाख्य से यास्क अवश्य प्राचीन है।

१७. ६.—यहां यास्क का आशय निर्वचन शास्त्र की क्रियात्मिक उपयोगिता प्रदर्शन करना है। यज्ञविधान में यह शास्त्र परमापेक्षित है। यज्ञ की सफलता के लिए मन्त्रों के देवता का ज्ञान अनिवार्य है। बहुधा लिङ्ग-परिज्ञान से देवता का ज्ञान नहीं होता। कई ऐसे भी मन्त्र हैं जिन में एक से अधिक देवताओं के लिङ्ग (विशेष धर्म) पाये जाते हैं। ऐसे स्थलों पर यह पता लगाना होता है कि इस मन्त्र-विशेष में कौन सा देवता प्रधान तथा कौन सा आनुषंगिक (नैघण्टुक) है। इसका ज्ञान निरुक्त शास्त्र के विना नहीं हो सकता। अतः यज्ञविधान की सफलता का प्रतिपादक होने से निरुक्त की उपयोगिता अवर्णनीय है।

१७.१७—निरुक्त शास्त्र के लाभ दर्शाते हुए सब से अन्तिम बात जो यास्क ने कही है वह यह है कि ज्ञान-प्राप्ति का उद्देश्य ज्ञान-प्राप्ति ही होना चाहिये। यहां यास्क ने ऋग्वेद से दो मन्त्र उद्धृत किये हैं जिनसे ज्ञात होता है कि केवल ज्ञान-लाभ से मनुष्य दोष-निर्मुक्त हो सकता है और ऐहलौकिक तथा पारलौकिक सुखों को प्राप्त करके परम पद को पाता है। निरुक्त शास्त्र के निम्नलिखित लाभ बतलाये गये हैं:—

(१) निरुक्त व्याकरण की पूर्णता को सम्पादन करता है। अतः वेदार्थावगति के लिए निरुक्त आवश्यक है।

(२) पद-विभाग के लिए निरुक्त-ज्ञान आवश्यक है।

(३) यज्ञ विधानों में भी निरुक्त की उपयोगिता विशेष है। मन्त्रविशेष में

देवता-विशेष का ज्ञान भी निरुक्त से ही होता है। देवताओं को हविः-दान करते समय मन्त्रोच्चारण शुद्ध होना चाहिये।

(४) ज्ञान प्रशंसा और अज्ञाननिन्दा।

१८. रौथ का विचार है कि १८ वां खण्ड सारा ही प्रक्षिप्त है। दूसरे मन्त्र को पतञ्जलि ने अपने महाभाष्य में भी उद्धृत किया है। यदि रौथ ( Roth ) का कहना ठीक है तो यह प्रक्षेप भी बहुत प्राचीन है।

२०. १०—इस सन्दर्भ में निघण्टु नामक शब्द-सूची निर्माण का कारण तथा उसकी आवश्यकता दिखाई ई है। प्रारम्भिक ऋषियों को वेद का साक्षात्-कार हुआ था। श्रुतिपरम्परा द्वारा अर्थात् मौखिक उपदेश से उन्होंने उस ज्ञान-राशि को आगे पहुंचाया। तीसरे काल के आचार्यों को न तो वेद का साक्षात् कार ही हुआ था और न ही केवल उपदेश द्वारा वे वेदों को आगे पहुंचा सके थे। एतदर्थ वैदिक स्वाध्याय की परिपाटी को जारी रखने के लिए— उन्होंने निघण्टु, वेद और वेदांगों का ग्रथन किया। अन्तिम वाक्य से प्रतीत होता है कि निघण्टु, वेद और वेदांगों का ग्रथन एक ही काल में हुआ। यहां यास्क ने यह बात स्पष्ट कर दी है कि 'वेद-ग्रथन' शब्द से वेदनिर्माण का तात्पर्य नहीं। वे तो ईश्वरीय ज्ञान है। ऋषियों को उनका साक्षात्कार हुआ था। वेद-ग्रथन शब्द से यास्क को क्या अभि-प्रेत है यह बात स्पष्ट नहीं की गई। दुर्ग के मत में यहां शाखानिर्माण से तात्पर्य है। परन्तु अधिक उचित यही प्रतीत होता है कि इस समय संहिता-पाठ बना तथा दशमण्डलों में ऋक्सूक्तों का विभाजन किया गया। यास्क ने दाशतयी शब्द से कई बेर ऋग्वेद के दश मण्डलों की ओर संकेत किया है। यह बात भी स्पष्ट कह दी गई है कि केवल वैदिक सूक्तों का ही साक्षात्कार हुआ था, संहितापाठ का नहीं। संहिता के लक्षण से भी कुछ कुछ यही बात व्यक्त होती है कि संहिता उत्तरकाल की वस्तु है। अतः यही ठीक प्रतीत होता है कि 'वेदों के समाम्नान' से संहितापाठ का ग्रथन ही अभिप्रेत है। यहां एकवचन का प्रयोग भी बड़ा भावगर्भित है।

यहां वेदाङ्ग शब्द से यास्क को क्या अभिप्रेत है यह जानना भी विशेष रुचिकर है। उसका तात्पर्य क्रमप्राप्त वेदाङ्ग-षट्क से नहीं हो सकता। इसका कारण यही है कि कई वेदाङ्ग जैसे पाणिनि कृत अष्टाध्यायी, यास्क के समय से बहुत बाद लिखे गये हैं। अतः उनका ज्ञान यास्क को कैसे हो सकता था। दूसरा हेतु यह है कि यद्यपि यास्क के स्वरचित निरुक्त को वेदाङ्ग माना गया है परन्तु यास्क इतना अहम्मन्य नहीं था कि स्वरचित टीका को स्वयं वेदाङ्गत्वेन प्रकट करता। इसके मत में निघण्टु

भी वेदाङ्ग नहीं हो सकता। उसकी ओर उसने समाम्नायत्वेन (शब्द-सूची-रूपेण) संकेत किया है। उसका निर्देश भी वाक्य में पृथक् किया है। "अवरे......इमं ग्रन्थं समाम्नासिषुः वेदं च वेदांगानि च।" इससे स्पष्ट है कि यास्क के मत में वेदांग से निघण्टु एक पृथक् पदार्थ था। यास्क ने स्थान स्थान पर ब्राह्मणों को उद्धृत किया है। इससे स्पष्ट हो जाता है कि यास्क बहुत से ब्राह्मणों से परिचित था। निरुक्त में स्थान-स्थान पर अधिक संख्या में ब्राह्मण-वाक्यों को उद्धृत करना इस बात का साक्षी है कि उस समय ब्राह्मणों का सार्वजनिक प्रचार था। ब्राह्मणों को केवल याज्ञिक कर्म-कलापोपयोगी ही नहीं, प्रत्युत विज्ञान का विश्व-विश्रुत भण्डार माना जाता था। क्योंकि वैदिक स्वाध्याय में ब्राह्मण ग्रन्थों की सहायता अनिवार्य थी अतः सम्भवतया यह भी कहा जा सकता है कि ब्राह्मणों को वेदाङ्ग ही माना जाता था। इस पक्ष की पुष्टि में यह प्रमाण भी दिया जा सकता है कि प्रस्तुत वाक्य में यास्क ने ब्राह्मणों के विषय में कुछ नहीं कहा। इससे यही ध्वनित किया गया है कि ब्राह्मण भी वेदांग हैं। ऐसा परिणाम निकालना कल्पनामात्र है। यास्क की शैली से यह प्रकट नहीं होता। यास्क ने सर्वत्र इन ग्रन्थों की चर्चा ब्राह्मण नाम से ही की है। ऐसा कहीं गौणवृत्ति से भी नहीं कहा कि ब्राह्मणों का पढ़ना वेदार्थज्ञान के लिए परमावश्यक है। परन्तु दूसरी ओर यह स्पष्ट कहा है कि निरुक्त शास्त्र के परिज्ञान के बिना वेदार्थज्ञान नहीं हो सकता। अतः वैदिक-स्वाध्याय में निरुक्त-शास्त्र परमोपयोगी (वेदांग) है। यास्क के समय में नैरुक्तों का अपना एक पृथक् ही सम्प्रदाय था। नैरुक्तों के मत को यास्क ने बीस से अधिक स्थान पर उद्धृत किया है। इस सम्प्रदाय के तत्कालीन आदर्श-ग्रन्थ को अवश्य एक वेदांग माना जाता होगा। इसके आगे यास्क कहता है कि निरुक्त व्याकरण की पूर्णता का सम्पादक है। यास्क के मत में, इस प्रकार व्याकरण की उपयोगिता भी उतनी ही है। वैयाकरणों के पृथक् पृथक् नाम-निर्देश के अतिरिक्त बहुत स्थलों पर वैयाकरणों के सम्प्रदाय की भी चर्चा की है। इस सम्प्रदाय का आदर्श-ग्रन्थ भी एक अन्य वेदांग ठहरता है। यास्क ने कई विवादों में याज्ञिकों के दो सम्प्रदायों की ओर संकेत किया है। एक प्राचीन दूसरा अर्वाचीन (पूर्वे याज्ञिकाः उत्तरे याज्ञिकाः)। इनका अथवा इनके प्रामाणिक ग्रन्थ वेदांगों की तृतीय कोटि में आजाते हैं। दो अन्य सम्प्रदायों को भी उद्धृत किया गया है। (१) इतिहास पक्ष (२) वैदिक छन्दोज्ञाता। इन सम्प्रदायों के प्रामाणिक ग्रन्थ भी वेदाङ्ग हुए। इन्हीं सब वेदांगों से अर्वाचीन युग के वेदांगों का जन्म हुआ है। बहुत काल व्यतीत होजाने पर—पाणिनि के अनन्तर—उन सब

को तत्तत् संप्रदायों के प्रामाणिक तथा विश्वतोमुख ग्रन्थों में ही तिरोहित कर दिया गया। ज्योतिष् इतना उपयोगी न था। अतः इसको बहुत बाद वेदांग गिना गया था। इस प्रकार अन्त में वेदांग छः माने जाने लगे।

२०. १२.—इसमें ग्रन्थ के प्रतिपाद्य विषयों के दिग्दर्शन के साथ साथ निघण्टु के भागों का वर्णन किया है। प्रथम काण्ड में एकार्थबोधक अनेक पर्यायशब्दों (नाम या क्रिया) का वर्णन है। दूसरे काण्ड में अनेकार्थबोधक (Homonym) शब्दों का पृथक् पृथक् संकलन है। तृतीय काण्ड मुख्य तथा आनुषंगिक देवताओं की चर्चा करता है। तदनन्तर नैघण्टुक तथा नैगम नामों की व्याख्या के साथ साथ दैवतलक्षण भी दिया है।

---

## द्वितीय अध्याय

१—बृहत्कायशाखा के हस्तलेखों तथा टीकाकार के अनुसार 'गुणेन' ऐसा पाठ है। लघुकाय शाखा के हस्तलेखों में 'विकारेण' यह पाठ है। दोनों पाठ शाखानुसार व्यापक हैं। क्योंकि नि० १. १४ में (जहां प्रथम वाक्य का पर्याप्त भाग आया है।) तथा नि० १. १२ (जहां इसका प्रतिवाक्य आया है) में अपनी २ शाखा के अनुसार वैसा २ ही पाठ है। और वह पाठ प्रस्तुत वाक्य के सर्वथा समान है। इस में सन्देह नहीं कि टीकाकार का पर्याप्त महत्त्व है और वह 'गुणेन' के पक्ष में है। अतएव सामश्रमी ने गुणेन को ही अपनाया है। सामश्रमी के पास चार हस्तलेख ऐसे थे जिन में 'विकारेण' पाठ दिया गया है और इस पाठ को 'वृत्ति-विरुद्ध' कह कर त्याग दिया है। इससे अधिक कोई हेतु नहीं दिया गया। सम्भवतः इतने से प्रमाण को ही उसने पर्याप्त माना है। रौथ (Roth) को तो इस विकारेण पाठ का परिचय था ही नहीं ऐसे प्रतीत होता है। क्योंकि अपनी सुची Abneichende Lesungen der Kurzern Recension (pp. 105–12) में इस की चर्चा ही उसने नहीं की। तथापि 'विकारेण' यह पाठ उत्तम है। यदि 'गुणेन' पाठ को मानें तो इस वाक्य का अनुवाद होगा, ऐसे शब्दों का, जिन में स्वर तथा (व्याकरण सम्बन्धी) संस्कार समर्थ हैं और जो प्रादेशिक गुण (तत्त्व element) से युक्त हैं, निर्वचन साधारण नियमानुसार करता जावे।' निरुक्तमतानुयायी के लिए रेखांकित वाक्य खण्ड निरर्थक ठहरता है। क्योंकि नैरुक्तों के मत में प्रत्येक शब्द प्रादेशिक गुण से युक्त है। इस प्रकार यास्क के सामने एक विकट समस्या आन खड़ी होती है। या तो उसे अपने मौलिक सिद्धान्त की अवहेलना

करनी पड़ती है या अपने वाक्य की निरर्थकता माननी पड़ती है। यदि 'विकारेण' पाठ मान लेते हैं तो पाठ काफ़ी उत्तम जाता है। ऐसी दशा में वाक्य का अनुवाद यह होता है:—'ऐसे शब्दों का, जिन में स्वर तथा ( व्याकरण सम्बन्धी ) विकार समर्थ हों और जो प्रादेशिक ( क्रियानिष्ठ ) विकार से संयुक्त हों ...... ।' इत्यादि। इस प्रकार यास्क कुठारी खड्ग से बच जाता है। किञ्च— उत्तरवर्ती अव्यवहित वाक्य में भी यास्क ने प्रादेशिक विकार यही पाठ पढ़ा है। अतः मेरे विचार में 'विकारेण' यही पाठ मौलिक है।

२—' कुछ वैदिक नाम, लौकिक संस्कृत ( भाषा ) के धातुओं से निकले हैं और इसके विपरीत कुछ भाषिक नाम वैदिक धातुओं से' यास्क के इस कथन का आशय विस्पष्ट नहीं। आपाततः यही प्रतीत होता है कि यास्क स्यात वैदिक तथा लौकिक संस्कृतों को दो पृथक पृथक् भाषाएं मानता है जिन में धातु-पाठ भी भिन्न भिन्न हैं जिन का पारस्परिक प्रभाव कई दशाओं में रहा होगा। परन्तु प्रथमाध्यायस्थ लेख से यह सुव्यक्त हो चुका है कि यास्क इस बात को स्वीकार करता है कि लौकिक तथा वैदिक संस्कृत में घनिष्ट सम्बन्ध है। वेदमन्त्र निरर्थक हैं' कौत्स की इस आलोचना के उत्तर में यास्क ने स्पष्ट शब्दों में कहा है कि वैदिक मन्त्रों को कभी निरर्थक नहीं माना जा सकता क्योंकि मन्त्रस्थ शब्द-राशि लौकिक भाषा से सर्वथा मिलती है। यास्क ने ऐसे उपसर्ग और निपातों का भी उल्लेख किया है जो दोनों भाषाओं में समान हैं। उसने यह भी कहा है कि लौकिक संस्कृत में कई विशेष शब्द ऐसे हैं जिनके अर्थ वैदिक भाषा का विकास मात्र हैं। इस कथन से यह स्पष्ट परिणाम निकलता है कि लौकिक संस्कृत वैदिक संस्कृत का एक ऐतिहासिक विकास है। निघण्टु का भाष्य-कार तथा ६०० वेदमन्त्रों का व्याख्याता होने की हैसीयत से भी यास्क वैदिक तथा लौकिक संस्कृतों की घनिष्ट रूप-तुल्यता से अपने नेत्रों को बन्द नहीं कर सकता था। जब वस्तु-स्थिति ऐसी है तो यह समझ में नहीं आता कि यास्क ने वैदिक तथा लौकिक संस्कृत के धातु पाठों की भिन्नता क्यों कही। इन आपाततः विरुद्ध विचारों का समन्वय ( संगति ) लगाने के लिए मैं इस सन्दर्भ की व्याख्या इस प्रकार करता हूं—यह कथन कि कुछ वैदिक नाम ( लौकिक ) संस्कृत के धातुओं से निकले हैं, इस बात को प्रकट करता है कि वे धातु जिन से ये शब्द निकले हैं क्रिया के रूप में वेदों में इनका प्रयोग नहीं। ऐसा प्रयोग लौकिक संस्कृत में ही है। वेदमन्त्रों में दमूना, अग्नि का नाम है। निस्सन्देह यास्क ने इस शब्द को दम् से निकाला है। कथन का तात्पर्य यही है कि यद्यपि दमन होने अर्थ में दम् का प्रयोग लौकिक संस्कृत में अब

भी होता है परन्तु इसका इस अर्थ में प्रयोग वैदिक संस्कृत में नहीं होता। इसी प्रकार जब यास्क यह कहता है कि लौकिक संस्कृत के उष्णम्, घृतम् आदि शब्द वैदिक धातुओं (उश् और घृ) से निकले हैं तो उसका यही अभिप्राय है कि इन धातुओं का प्रयोग इन अर्थों में वैदिक सं० में ही होता है और लौकिक सं० में इनका यह अर्थ नहीं रहा।

२. १०—यहां यास्क ने लौकिक संस्कृत के अन्तरंग भेदों की ओर संकेत किया है। इस भेद को जिसे English में dialectical difference कहा जाता है, हिन्दी में प्रान्तीय भिन्नता के नाम से पुकारा जाता है। इसने जनता को दो भागों में बांटा है एक तो वे लोग जिनकी भाषा में प्रायः कृदन्त शब्दों का बाहुल्य है और दूसरे वे जो तद्धितान्त शब्दों का प्रयोग विशेषतया करते हैं। इस रुचिभेद के आधार पर काम्बोज देश निवासी तथा पूर्वीय लोग कृदन्त शब्दों का व्यवहार अपनी भाषा में अधिक करते हैं परन्तु आर्य तथा उत्तरापथ के निवासी तद्धितान्त शब्दों पर विशेष महत्त्व देते हैं। यास्क ने आर्यों को प्राच्य तथा उदीच्य लोगों से पृथक् निरूपण किया है। इस से विदित होता है कि प्राच्य तथा उदीच्य लोग आर्य नहीं थे—कम से कम यास्क उन को आर्य नहीं मानता था। परन्तु यह बात निर्भ्रान्त है कि इन लोगों पर आर्यों का इतना प्रभाव पड़ा कि उन्होंने आर्यों की भाषा को अपना कर्त्तव्य समझा। महाभाष्य (१. १. १) में पतंजलि ने भी इसी प्रकार के प्रयोग भेद के समान आधार पर इस भिन्नता को माना है। रौथ ने यास्क के इस भेद-सूचक वाक्य को तथ्य नहीं माना। यास्क ने लिखा है कि आर्य लोग शव का अर्थ गति अर्थ में करते हैं। यास्क की इस कल्पना को रौथ ने निराधार माना है। परन्तु बात ऐसी नहीं। क्योंकि पतंजलि सरीखे प्रसिद्ध महावैयाकरण ने भी इस बात को स्वीकार किया है। इस के अतिरिक्त रौथ ने इस बात को भी स्मरण नहीं रखा कि यास्क तो यहां व्यावहारिक भाषा का साहित्यक भाषा से भेद दर्शा रहा है। रौथ की यह कल्पना कि 'शवतिर्गति.........शव इति' यह यास्क-लिखित वाक्य अपार्थक है यद्यपि यास्क से भी अधिक विद्वान् वैयाकरण ने इसे परिवर्धित किया है—' मानी नहीं जा सकती। क्योंकि पतंजलि ने इस वाक्य को उद्धृत किया है—शवतिर्गतिकर्मा कम्बोजेष्वेव भाषितो भवति विकार एनमार्या भाषन्ते शव इति। यद्यपि यहां कम्बोज तथा कम्बल शब्दों के निर्वचन सन्दिग्ध हैं। इसके अतिरिक्त यह प्रतीत होता है ये निर्वचन बहुत बुरी तरह से 'शवतिर्गतिकर्मा कम्बोजेष्वेव भाष्यते' और "विकार-मस्यार्येषु" इन दो वाक्यों के मध्य में घुसेड़ दिया गया है। वास्तव में ये दोनों एक

महावाक्य के अवान्तर वाक्य हैं । किञ्च—महाभाष्य के वाक्य में ये निर्वचन नहीं दिये गये । अधिक सम्भव है कि यह उत्तर काल में प्रक्षिप्त किये गये हों ।

२. १८—यास्क ने धारणार्थक दद् धातु से दण्ड शब्द को निकाला है । ग्रन्थ-कर्त्ता की यह अपनी कोरी कल्पना नहीं इस बात को स्पष्ट करने के लिए यास्क दद् धातु के धारणार्थक प्रयोग को उदाहरण देकर विस्पष्ट करता है । यहां टीकाकार लिखता है कि दद् धातु का धारण अर्थ में प्रयोग वैदिक संस्कृत में भी होता है । इसके समर्थन के लिए ' विश्वे देवाः पुष्करे त्वाददन्त ' यह वैदिक वाक्य उद्धृत किया है । अक्रूर वृष्यन्धकों का एक राजा था और इसके पास स्यमन्तक नामक एक मणि भी थी जिसे यह धारण करता था, यह बात भी टीकाकार ने लिखी है । स्य-मन्तक मणि तथा राजा अक्रूर की यह कथा भागवत, ब्रह्मपुराण, महाभारत और हेमचन्द्र ने भी दी है ।

२. २१—कक्ष शब्द के तीन निर्वचन यास्क ने दिये हैं—सम्भवतः इन्हीं तीन निर्वचनों को संगति के लिए दुर्ग ने इस शब्द की त्रिविध प्रवृत्ति बतलाई है । दुर्ग की यह व्याख्या कक्ष शब्द के निर्वचन से निकल सकती है । सम्भव है यास्क भी इस शब्द के विविध अर्थों को दर्शाना चाहता हो । यदि यह बात ठीक है तो यह सन्दर्भ यास्क के उस नियम का कि अर्थ भेद से निर्वचन भेद होता है व्याख्यामात्र है । कक्ष के अर्थ ये हैं:—

(१) घोड़े की लगाम जो घोड़े के चारों ओर बान्धी जाती है । (२) रस्सियां-जिनका प्रयोग क्षीरमन्थन के समय होता है । यहां मन्थनार्थक गाह् धातु से इसका सम्बन्ध है । और क्ष प्रत्यय है । दुर्ग लिखता है—कक्षो गाहतेर्विलोडनार्थस्य । कक्षयो रेव हि बलेन विलोडयति स्त्री दध्यादि द्रव्यम् । ( ३ ) बाहुमूल ( Armpit) । मनुष्य-शरीर का अत्यन्त तिरोहित भाग अतएव जो ख्यात ( व्यक्त ) नहीं होता । इस अर्थ में ख्या धातु से ( निम्नलिखित दो प्रकार से ) इसे निकाला गया है:—(क) ख्या धातु को द्वित्व करके अर्थात् कख्याः = कक्षयाः । यहां अभ्यास निरर्थक है । (ख) किम् शब्द सहित ख्या से । किं + ख्या = कक्षयाः । क्या पदार्थ ख्यात (व्यक्त) करना होता है ? कुछ नहीं । तिरोहित होने से व्यक्त नहीं हो सकता है । दुर्ग का लेख इस प्रकार है—

एवं किमस्मिन् ख्यापनीयमस्ति न किञ्चिदायदर्शनीयत्वात् गूहनीयोऽयमित्यर्थः।।

(४) बाहुमूल । मनुष्य शरीर में यही भाग अधिक कषण ( घर्षण ) किया जाता है । या (क) तो भुजाओं के हिलाने डुलाने से या (ख) स्वेदजन्य कण्डूति को

उपशम करने के लिये। इस अर्थ में इसका निर्वचन कष् धातु से है। इस पर दुर्ग लिखता है—नित्यकालं ह्यसौ स्वेदशीलत्वात्कण्डूं ददाति ततो नखैः कष्यते यतस्त-स्मात् कषणक्रियायोगात् कक्ष इत्युच्यते। गाह् तथा ख्या से निर्वचन दर्शाने का यास्क-कृत प्रयास व्यर्थ है। कक्ष शब्द को गाह् अथवा ख्या से निकालना असम्भव है। कष् धातु से कक्ष का निर्वचन करना अत्यन्त तुल्य ध्वनि के आधार पर' है। इसमें भी सन्देह है कि उल्लिखित सारे निर्वचन मौलिक भी हैं? अन्यत्र यह सिद्ध किया जा चुका है कि बहुत से निर्वचन प्रक्षिप्त हैं।

२. २४.—तत्सामान्यात् की व्याख्या दुर्ग ने स्त्रीकक्षसामान्यात् की है। तत्-पद की दुर्गकृत व्याख्या की पुष्टि के लिये मूल में कुछ भी नहीं। किञ्च-दुर्ग ने मूल पाठ के अर्थ को पेचीदा बना दिया है। दुर्ग लिखता है:—स्त्रीकक्षस्य सामान्यात् मनुष्यकक्षोपि कक्ष उच्यते। अर्थात् स्त्री-बाहुमूल के तुल्य होने से मनुष्य-बाहुमूल को भी कक्ष कहते हैं। मूल में 'कषतेर्वा' के बिल्कुल बाद तत्सामान्यात् शब्द आये हैं। यास्क का तात्पर्य यह प्रतीत होता है:—कक्ष का निर्वचन कष् से है। 'इस (कषण अर्थ की) समानता के आधार पर मनुष्य के बाहुमूल को कक्ष कहते हैं।'

३. १३—इसका अनुवाद रौथ (Roth) ने इस प्रकार किया है:—"साधारण शब्दों का भी निर्वचन अवैयाकरण, अजनबी, और अन्य इस विषय में अयोग्य व्यक्ति के सामने न करे।" यास्क के शब्दों का अविकल अनुवाद यह है:—उसे उचित है कि एकपदों का निर्वचन अवैयाकरण, अजनबी, और एतद्विषयक ज्ञान शून्य के समक्ष न करे।' यास्क ने और भी लिखा है:—'उसे चाहिये कि एकपदों का निर्वचन, उपसन्न (ज्ञात), ज्ञानसमर्थ, मेधावी और तपस्वी पुरुष को बतला देवे।' यहां एकपदानि का अर्थ कृदन्त शब्द है इ में सन्देह नहीं हो सकता। नि० २. २०. से बात स्पष्ट हो जाती है। वहां तद्धित, समास से एकपदों का प्रतिपादन पृथक् किया है। "कैसे व्यक्ति के सामने (तद्धित, समास तथा) एकपदों (कृदन्त शब्दों) का निर्वचन करना चाहिये" यहां इतना ही दर्शाया है। दुर्ग का लेख यहां इस प्रकार से है:—प्रकरणोपपदरहितानि यानि सन्ति तानि केवलान्येव .... न निर्ब्रूयात् न निर्वक्तव्यानि, किं कारणम्। तेषां प्रकरणादुपपदाद्वार्थः शक्यतेऽवधारयितुम्। सोऽसौ प्रकरणानभिज्ञोऽन्यथैव निर्ब्रूयात् ततश्च प्रत्यवायेन योगादपहारश्च स्यात्।

इस लेख के समर्थन में टीकाकार ने जहा शब्द उद्धृत किया है वहां यह भी सूचित किया है कि यदि प्रकरण शून्य जहा शब्द हमारे सामने आता है तो यह कहना कठिन हो जाता है कि यहां हिंसार्थक हन् धातु है या त्यागार्थक हा धातु।

केवल प्रकरण से भी अर्थावधारण नहीं होता; इस बात को दर्शाने के लिये दुर्ग ने ऋग्वेद से एक मन्त्र लिख कर कहा है कि यहां मा का प्रयोग सर्वनाम रूप में है या निपात के रूप में यह निश्चयपूर्वक नहीं कहा जा सकता। हेतु यह दिया गया है कि किसी शब्द के निर्वचन करने के लिये प्रकरणानुसार उसका कौन-सा अर्थ ठीक बैठता है, इस बात का ज्ञान निर्वचन कर्त्ता को अवश्य होना चाहिये। अतः पृथक्-पृथक् पड़े हुए शब्दों का निर्वचन मत करो यह चेतावनी यहां दी गई है।

४.—रौथ का मत है यहां उद्धृत मन्त्र प्रक्षिप्त हैं। इनमें स्वर लगाये हुए हैं। परन्तु यहां स्वरों का निर्देश व्याकरण के अनुसार यथावत् शुद्ध नहीं। यहां रौथ लिखता है कि यह व्याकरण तथा संगीत के स्वरों का अकुशल संमिश्रण है। ये मन्त्र संहितोपनिषत् के हैं। ( Burnell's ed.pp. ३१–३२. ) तृतीय मन्त्र को छोड़ कर शेष सारे मन्त्र मनु के ( २. ११४, ११५, १४४. ) श्लोकों के प्रतिपाद्य विषय से मिलते हैं। इसी प्रकार—

वसिष्ठ—२. ८, ६, १०.

विष्णु—१६. ६, १०; ३०. ४७.

आपस्तम्ब—१. १. १४

के समान हैं।

चतुर्थ खण्ड का सम्बन्ध पूर्ववर्ती तथा पश्चाद्वर्ती खण्डों से सर्वथा नहीं। मूल के युक्ति-युक्त ग्रथन की व्याख्या मात्र है।

५.—यहां से निघण्टुस्थ पदों की क्रमिक व्याख्या प्रारम्भ होती है। निघण्टु के पहले तीन अध्यायों के सारे शब्दों की व्याख्या, निरुक्त के द्वितीयाध्याय के अवशिष्ट भाग तथा तृतीयाध्याय में समाप्त की गई है। यह व्याख्या 'प्रतिपद' नहीं। व्याख्यार्थ कुछ शब्द ले लिये गये हैं। शेषों को छोड़ दिया गया है। यास्क ने निर्वचन के साधारण ढंग को बतला देना ही पर्याप्त समझा है। टीकाकार ने नैघण्टुक काण्ड के इन खण्डों में आये हुए यास्क के कार्य का विश्लेषण इस प्रकार किया है:—किं लक्षणा पुनरसौ व्याख्येति। उच्यते तत्त्वपर्यायभेदसंख्यासंदिग्धसंदिग्धोदाहरणतन्निर्वचनविभागेन यद्व्याख्यानं सा व्याख्या नैघण्टुके प्रकरणे। 'अच्छा तो व्याख्या का क्या स्वरूप है? हम उत्तर देते हैं कि नैघण्टुक प्रकरण में, तत्त्व 'State' पर्याय, भिन्नता, संख्या सन्देह, सन्दिग्ध उद्धरण, और संदिग्ध निर्वचनों का समझाना इस व्याख्या में है। जैसे:—(१) तत्त्व—गौशब्दपृथिवी शब्द का समानार्थक है। (२) पर्याय—प्रसिद्ध शब्द से अप्रसिद्ध अर्थ का प्रकाशन करना, जैसे—गौ शब्द का

सूर्य अर्थ करना। (३) भिन्नता—गौ का अर्थ सूर्य इस लिये है कि सूर्य आकाश में चलता है। ( गच्छति )। (४) संख्या—२१ नाम गौ ( पृथिवी ) के हैं। (५) संदिग्धनिर्वचन—निर्ऋति शब्द निर् + रम् से अथवा निर् + ऋ से निकला है। पूर्वपक्ष में इसका अर्थ मृत्यु देवता है और द्वितीय पक्ष में कष्ट। (६) संदिग्ध उद्धरण—'वह जिसने इसे बनाया' इत्यादि। (७) विविध व्याख्या—परिव्राजक पक्ष में अन्य अर्थ—बहुप्रजा कृच्छ्रमापद्यते इत्यादि। अध्यात्म पक्ष में अन्य।

६. ७.—यास्क के कथनानुसार सूर्य का नाम गौ भी है। गौ के अर्थ को दर्शाने के लिये उसने ऋग्वेद ( ६. ५६. ३. ) का मन्त्र उद्धृत किया है। यहां सप्तमी के एकवचन में गौ शब्द का प्रयोग है। यास्क इसका अर्थ "सूर्य में" ऐसा करता है। परन्तु दुर्ग कहता है—गवि—गमनशीले मुहूर्त्तमप्यनवस्थायिनि। रौथ 'गवि' का अनुवाद करता है—'मेघ-मार्ग से'। अपनी व्याख्या में दुर्ग लिखता है—उताप्यर्थेति छन्दसि समानार्थाः। औपमन्यव के मत में पर्व ( जोड़ ) दिन-रात का वाचक है। इसने चक्र का अर्थ किया है। (१) चक्राकार चमकीला पदार्थ जो अनवरत घूमता रहता है। (१) समय चक्र अपने अवान्तर भेदों सहित—वर्ष, ऋतु, मास, पक्ष, दिन रात, घण्टा, मिनट, पल और निमेष।

६.११—रौथ की सम्मति है 'सोऽपि गौरुच्यते' यह वाक्य चांद की ओर संकेत करता है। हेतु यह दिया गया है कि गौ पद सूर्य का वाचक है तो चान्द का भी हो सकता है। क्योंकि सूर्य रश्मि ही तो चान्द को प्रकाशित रखती है। अतः ऋग्वेद १.८४. १५ का मन्त्र, जिसको यास्क ने उद्धृत किया है गोपद चन्द्र का ही द्योतक है। यह व्याख्या भ्रान्त तथा प्रकरणविरुद्ध है। वाक्य में जो गौ शब्द आया है उससे सूर्य की ओर संकेत नहीं, प्रत्युत उस रश्मि-विशेष का द्योतक है जो चान्द को प्रकाशित रखती है। यहां अर्थ अधिक देशवर्त्ती है। सूर्य को गौ कहते हैं। इस आधार ( गौणीवृत्ति से ) उसकी प्रत्येक रश्मि को गौ कहते हैं। यह बात और भी स्पष्ट हो जाती है जब हम उत्तरवर्त्ती वाक्य पर दृष्टि डालते हैं। यास्क कहता है 'सर्वेऽपि रश्मयो गाव उच्यन्ते' सब रश्मियों को गौ कहते हैं। इससे प्रकट होता है कि पूर्ववाक्यान्तर्गत 'सः' पद से सूर्य की रश्मि-विशेष का ग्रहण है, चन्द्र का नहीं। दुर्ग की व्याख्या ठीक है। उसने लिखा है—सोऽपि सुषुम्णो रश्मिरेक एव गौरित्युच्यते।

७.१०—यास्क प्रदर्शित अर्थ के अनुसार दुर्ग ने गावः का अर्थ रश्मयः किया है। रौथ ने इसका अर्थ पशु किया है। द्विवचन 'वां' की व्याख्या के लिए रौथ की टिप्पणी देखिये ( २.७. Erlauterungen p19. )

८. १.—ऋग्वेद ( १. १६४. ३२. ) का यह मन्त्र निर्ऋतिः पद के अर्थ को समझाने के लिए उद्धृत किया गया है।

परिव्राजकों के मतानुसार निर्ऋतिः से तात्पर्य कृच्छ्रापत्ति ( distress ) है। इस पक्ष में मन्त्र का अर्थ है:—वह मनुष्य, जो गर्भ करता है, इसको नहीं जानता; क्योंकि उसकी क्रिया काम-वश होकर होती है या पुत्राभिलाषा से। जब उसको ज्ञान हो भी जाता है तब भी उसे अपने उत्तरदायित्व का ज्ञान नहीं होता क्योंकि वह गर्भ को देख नहीं सकता। परन्तु मातृ-गर्भ में समृद्धि को पाकर वह बच्चा समयानुसार उत्पन्न हो जाता है। अतः सन्तान की उत्तरोत्तर वृद्धि करता हुवा निर्धन व्यक्ति, समुचित सम्पत्ति के न होने से दुःखी रहता है। दुर्ग के शब्दों में—' कश्चिद् बहुप्रजा बह्वपत्यो दरिद्रः पुरुषः दुष्पोषत्वादपत्यानां व्यापन्नत्वात् कृच्छ्रं दुःखमापद्यते।'

इस प्रकार इससे मैल्थस् ( Malthus ) के सिद्धान्त की पूर्व-व्यक्ति होती है ( जनसंख्या को संयत रखने का सिद्धान्त )। परिव्राजकों के मतानुसार ही एक और व्याख्या यह है कि गर्भकर्त्ता स्वयं आवागमन में फंस जाता है और बार बार ( भव सागर में ) जन्म लेने से दुःखी होता है। यह एक प्रकार से संयमी जीवन ( अविवाहित जीवन ) बिताने की शिक्षा है।

नैरुक्तों के मतानुसार निर्ऋति शब्द पृथिवी का वाचक है। मन्त्र का अर्थ—वे बादल जो वर्षारूप में जल को फेंकते हैं, इस अपनी क्रिया को नहीं जानते कि यह जल कहां से आता है। यह जल अन्तरिक्षगामी मेघों से तिरोहित है। मेघ केवल उसके पतन को देखता है। क्योंकि अन्तरिक्ष में जल बाष्प-रूप में रहता है। अन्तरिक्ष में विविध प्रकार से वृद्धि को प्राप्त होकर वर्षा का जल पृथिवी पर आन गिरता है।

रौथ कहता है कि यहां विद्युत् की ओर संकेत है। विद्युत् सहसा मेघों में लीन हो जाती है और वर्षा-जल के रूप जो पृथिवी पर बरसता है पर्याप्त सन्तान को देती है। ( Erlauterungen, p 2) note on II. 8. 1.)

८. ११—शाकपूणि की कथा तथा सम्पूर्ण नवम खण्ड प्रकरण से सम्बन्धित नहीं। अध्याय के विषय से किसी प्रकार का समन्वय न होने से यह खण्ड अप्राकरणिक है। इस के प्रक्षिप्त होने में कोई सन्देह नहीं बचता। देखिये—Roth, loc-cit.

९. २—दुर्ग कहता है कि यहां मन्त्र के उत्तरार्ध के उत्तर भाग से 'मेघस्थ जलों का पुनर्बाष्पीकरण' की ओर संकेत है। विद्युत् के रूप में, माध्यमिक देवता जल को बरसाती है। सूर्य के रूप में उत्तमस्थानीय देवता जल को ऊपर ले जाकर

वाष्परूप में परिणत करता है । इस प्रकार देवता द्विधर्मा अर्थात् उभयलिंग हुआ। यास्क का संकेत भी इसी ओर है: तस्मै देवतोभयलिंगा प्रादुर्बभूव।

१३ ४—इस वाक्य की प्रकरण-संगति कुछ कष्ट-साध्य है । साधारण शब्द-विन्यास के आधार पर एतत् पद से आदित्य ही संकेतित होता है । परन्तु प्रकरण में ऐसा अर्थ ठीक बैठता नहीं। क्योंकि सूर्यार्थ में आदित्य शब्द का प्रयोग ऋग्वेद में स्वल्प नहीं और सूक्तभाक् के पद से सूर्य को पृथक् किया गया है। दुर्ग ने सफलता-पूर्वक इसकी व्याख्या की है । इसके मत में एतत् पद से, पूर्ववाक्यगत अन्तिम निर्वचन का निर्देश है । तात्पर्य यह निकलता है कि अदितेय विशेषण ऋग्वेद में सूर्य के लिये अत्यल्प प्रयुक्त है। केवल एक सूक्त में ऐसा है। हवि तो इस विशेषण के साथ कहीं दी ही नहीं गई।

दुर्ग ने यहां टीकाकारों के भिन्नमत की ओर भी संकेत किया है । देखिए—Roth, Erlauterungen p. 21. on II. 13.

१६. ४—यास्क ने उषा का अर्थ रात्रि का उत्तर तथा दिन का पूर्व काल किया है। आलंकारिक रीति से हम कह सकते हैं कि रात्रि उषा की माता है और उषा दिन की। 'यथा प्रसूता सवितुः प्रसवाय रात्रिरादित्यस्यैवं·········योनिमरिचत्' यह वाक्य स्पष्ट नहीं । उषा तथा सविता में सम्बन्ध कारक का प्रयोग नियमानुसार नहीं। रेखाङ्कित पदों ने उषा तथा सूर्य की उत्पत्ति के विषय में गड़बड़ मचा दी है। अतः यहां मूल पाठ विकृत प्रतीत होता है । यदि रात्रि के स्थान पर उषा का प्रयोग हो तो अर्थ प्रकरणसंगत हो सकता है । तब अनुवाद इस प्रकार होगा:—'उत्पन्न होकर उसी प्रकार यह सूर्य को जन्म देती है । अर्थात् उषा सूर्य को । इसी प्रकार रात्रि ने भी उषा के लिए स्थान रिक्त कर दिया है।' इस पर दुर्ग का लेख—

यथोषा आदित्यस्य जन्मनो हेतुस्तदनन्तरजन्मत्वात् एवं रात्रिरुषसो जन्मनो हेतुरिति।

२०. ४—सूर्य को उषा का वत्स कहा गया है। इस में दो कारण हैं-(१ बछड़ा सदा माता के साथ जाता है। सूर्य और उषा भी युगपत् उदय होते हैं। इस सहचरत्व सम्बन्ध के कारण सूर्य को बछड़ा कहा गया। ( २ ) बछड़े को माता के स्तन्य-पान करने का अधिकार होता है। सूर्य भी उषाकालीन प्रालेय-शीकरों का पान करता है। अतः दुग्ध-पान करते हुए बछड़े के साथ उपमित किया गया। देखिये—Roth. Op. cit. p. 22.

२१—रौथ का विचार है कि यास्क ने, ऋग्वेद ( ६-६-१ ) मन्त्र के उत्तरार्ध

की व्याख्या करते हुए सूर्य की चर्चा भूल से की है। आपाततः तो यह कष्ट-कल्पना ही प्रतीत होती है परन्तु यहां उपमा उचित तथा सामयिक है। वेद का पाठ इस प्रकार है:—'उत्पद्यमान,वैश्वानर अग्नि ने, राजा के समान, अपनी ज्योति से अन्धकार राशि को अभिभूत कर दिया है।' यास्क की व्याख्या इस प्रकार है:—उत्पद्यमान अर्थात् प्रज्वलित किया जा रहा, वैश्वानर अग्नि अपने प्रकाश से अन्धकार पुञ्ज को सूर्य के सदृश अभिभूत कर देता है सूर्य जो ज्योतियों का राजा है। अग्नि द्वारा तमोनिराकरण की तुलना सूर्य के साथ ही हो सकती है। अतः यास्क की व्याख्या को कष्ट-कल्पना नहीं कह सकते।

२४.—देखिए विसखा पर रौथ का लेख (Op. cit.) यहां पर कहना ठीक होगा कि 'विसों को खोदने वाला' यह अर्थ तुलना ( उपमा ) की दृष्टि से अधिक उत्तम है। दुर्ग ने सरस्वती का अर्थ माध्यमिक वाक् करके भी इस मन्त्र का अर्थ किया है और पर्वत-शिखरों से मेघों के शिखरों का ग्रहण किया है। इसी प्रकार 'ऊर्मि' से 'गर्जन', 'पारावतघ्नीम् से 'द्यावापृथिवीनाशन' का अर्थ भी किया है।

२८.—J. R. A. S. में अध्यापक मैकडानल ने इसका अनुवाद किया है। देखिए:—Vol. XXX pp. 439., 471—2 दुर्ग का लेख यह है:—'कई स्थानों से बन्धा हुआ होने पर घोड़ा शीघ्र भाग निकलने को करता है। किसी अन्य को यदि एक स्थान से भी बांध दें तो हिल नहीं सकता, भागने की तो बात ही क्या ?' देखिए:—Roth, op. cit. p. 23.

---

## तीसरा अध्याय

४. ४.—पुत्री को पुत्र के समान मानने के लिये दुर्ग ने हेतु यह दिया है कि लड़की के लड़के को पौत्र भी कहते हैं। पुत्रहीन पुरुष का पौत्र नहीं हो सकता। फलतः यही सिद्ध हुआ कि जिसका पौत्र है उसके पुत्र भी है। इस से सिद्ध हुआ कि पुत्र तथा पुत्री का समान अधिकार है। परन्तु यह युक्ति हेत्वाभास है। कल्पना कीजिए कि किसी मनुष्य का पुत्र भी है और पुत्री भी। ऐसी दशा में पुत्री को पुत्र के समान अधिकार तथा स्वत्त्व होगा। इतिहास के आधार पर यह जाना जाता है कि आर्य-जाति में यह बात नहीं रही। पारम्परिक तथा दाय-भाग का अधिकार ऐसी दशा में पुत्री को कभी नहीं मिला। अतः जाना जाता है कि पुत्री को कभी पुत्र-समान अधिकार नहीं मिले। विवाह के अनन्तर उसे पैतृक सम्पत्ति पर कोई अधिकार नहीं रहता।

दुर्ग ने इस पक्ष में दूसरा हेतु यह दिया है कि पुत्र अथवा पुत्री के जन्म के समय जो याज्ञिक अनुष्ठान होते हैं वे समान हैं। गर्भाधान के अनुष्ठान में मन्त्रोच्चारण भी समान ही होता है। पुत्र तथा पुत्री को उत्पन्न करने के लिए जो कायिक अथवा मानसिक यत्न करना पड़ता है वह भी सर्वथा समान है। यहां यह कहने की आवश्यकता नहीं कि दुर्ग ने मूल पाठ के ही हेतुओं को परिवर्धित रूप में पेश किया है। इस उल्लिखित पक्ष की पुष्टि के लिए शतपथ ब्राह्मण तथा मनु से दो छन्दोबद्ध वाक्य उद्धृत किये हैं। प्रतिपक्ष के समर्थन के लिए मैत्रायणीसंहिता को उद्धृत किया है। इस प्रकार पक्ष और विपक्ष को साथ साथ प्रतिपादन किया है।

४. १५.—इस वाक्य से अनुमान होता है कि स्त्रियों को बेचा तथा त्यागा भी जाता था। विक्रय तथा त्याग की व्याख्या दुर्ग ने क्रीत अथवा बन्दीकृत विवाह द्वारा की है। इसका संकेत दासप्रथा की ओर भी हो सकता है। भारतीय जातिय में त्याग की प्रथा अब भी बची हुई है, विशेषतया राजपूतों में जो लड़कियों को फेंक देते थे। इस से सन्तानहत्या होती थी। इस प्रथा का अन्त अभी अभी वर्त्तमान काल में ब्रिटिश राज्य ने किया है।

रौथ का मत है कि अङ्गात् से लेकर पितुश्च पुत्रभावः तक का सारा सन्दर्भ प्रक्षिप्त है। इसमें हेतु ये दिये गये हैं—(१) चतुर्थखण्ड में उद्धृत ऋग्वेदीय (३. ३१. १.) मन्त्र के दोनों अर्ध भागों को बलात् प्रविभक्त कर दिया गया है। (२) व्यवधानकारी वाक्य की लम्बाई। (३) सम्बन्ध की शिथिलता, (४) अङ्गादङ्गात् इत्यादि मन्त्र को ऋग्वेदीय कहना, (ऋचा)। यास्क ने ऋचा शब्द का प्रयोग नहीं किया। यहां इसका प्रयोग है भी अशुद्ध, क्योंकि यह उद्धरण ऋग्वेद में नहीं पाया जाता। शाखान्तर का भी इसे नहीं माना जा सकता क्योंकि रूप तथा विषय भिन्न हैं।

(५) अन्तिम हेतु यह है कि इस अध्याय में प्रतिपाद्य विषय की उद्देश्य से सर्वथा भिन्नता है। परन्तु रौथ में इतनी शक्ति नहीं हो सकी कि वह स्पष्टतया कह दे कि क्या व्यवधायक सन्दर्भ का कुछ भाग अथवा सम्पूर्ण ही प्रक्षिप्त है। इस अप्राकरणिकता दोष के समाधान के लिए उसने इतना ही कहा है कि दाय-धर्म का प्रतिपादन करना ही केवलमात्र आचार्यों को अभीष्ट था।

परन्तु सम्पूर्ण बहिरंग साक्षियां रौथ के मत से विपरीत हैं। दोनों शाखाओं के हस्तलेख तथा दुर्गाचार्य, (जिसने अपनी टीका में परिमार्जित पाठ को स्थान दिया है) इस बात का समर्थन नहीं करते। अन्तरंग परीक्षण के आधार पर यह कहना कि उद्धृत मन्त्र के दो भागों की व्याख्या को बलात् व्यवहित कर दिया

गया है तथा पारस्परिक सम्बन्ध भी शिथिल हो गया है—केवल अत्युक्ति ही है 'क्योंकि न दुहितर इत्येके' तक का सारा वाक्य-जाल, मन्त्र के प्रथम पाद की परिवर्धित व्याख्या ही है। रौथ का चतुर्थ हेतु भी न्याय्य नहीं। यास्क ने ऋक् शब्द का प्रयोग ऋग्वेद के अर्थ में नहीं किया—जैसा कि रौथ ने स्वयं माना है—इस बात का द्योतक नहीं हो सकता कि ऋक् शब्द का जो अर्थ रौथ को अभिप्रेत है वह यास्क के समय में था ही नहीं। इसके प्रतिकूल वैदिक उद्धरण के अर्थ में निगम शब्द का ही प्रयोग यास्क ने सर्वत्र किया है। ग्रन्थकर्ता जब छन्दोबद्ध ब्राह्मण वाक्य के लिये भिन्न शब्द का प्रयोग करता है तो यह इस बात का प्रबल प्रमाण होता है कि प्रयोक्ता को वैदिक तथा वैदिकेतर वाक्यों के भेद का पूरा पता है। अतः यहां यास्क की भूल नहीं। अध्याय के प्रतिपाद्य विषय सम्बन्धित न होने का हेतु भी निराधार है। प्राचीन काल में टिप्पणी में देने की प्रथा तो थी ही नहीं कि वर्तमान काल की तरह ग्रन्थकर्ता सम्बन्धित या उपयोगी विषय को टिप्पणी (foot notes) में दे दें। अतः ऐसे विषय को भी मूलपाठ में ही समाविष्ट कर देना उनके लिए अनिवार्य था।

इसमें सन्देह नहीं कि व्यवधायक वाक्य अतिविस्तृत एवं उसके समान अन्य कोई स्थल भी निरुक्त में नहीं परन्तु फिर भी बिना किसी प्रबल प्रमाण के उसे प्रक्षिप्त नहीं माना जा सकता। अतः रौथ की यह कष्ट-कल्पित सम्मति केवल कल्पनामात्र ही है।

४.१६—तीसरा मत एक प्रकार का समझौता है। अर्थात् एक पक्ष तो कन्या के दायाद्यत्व को मानता है और दूसरा पक्ष नहीं मानता। इन दोनों पक्षों की मध्यम स्थिति पर तृतीय पक्ष का निर्माण किया गया है। इस पक्ष के अनुसार अभ्रातृमती कन्या ही पैतृक सम्पत्ति की अधिकारिणी है। अभ्रातृमतीवाद को दुर्ग ने इस प्रकार लिखा है:—ऐसी कन्या जिसका भाई कोई नहीं, पैतृकदायभागिनी है। पुत्र ही पिता के और्ध्वदैहिक कर्मों का अधिकारी है अतः उसकी जीवितावस्था में कन्या को पैतृक सम्पत्ति से वञ्चित होना पड़ता है क्योंकि ऐसी कन्या पतिकुल की अभिवृद्धि करती है, पितृकुल की नहीं। ऐसी दशा में पैतृक-सम्पत्ति पर कन्या का कोई अधिकार नहीं रहता।

परन्तु अभ्रातृमती कन्या के विषय में यह बात नहीं। पिता के देहावसान होने पर पुत्र तो है ही नहीं जो मृत-पिता के पिण्डोदक क्रियाओं को करे, अतः दौहित्र ही उस कार्य को यथाविधि अनुष्ठित करता है। दौहित्र द्वारा इस कार्य का अनुष्ठान वैध

ही है, क्योंकि उसका यह काम मातृ-सम्बन्ध—भ्रातृहीन मातृसम्बन्ध—पर अवलम्बित होता है। अतः उसको माता के मृत पिता की सम्पत्ति को लेने का पूर्ण अधिकार है। अथर्ववेद ( १ १७. १. ) से एक मन्त्र उद्धृत किया गया है। लघुकाय शाखा के हस्तलेखों तथा Bib. Ind. के संस्करण में उत्तरार्ध ही आता है। बृहत्काय शाखा के हस्तलेखों, दुर्ग की टीका और मुम्बई संस्करण में मन्त्र पूरा दिया गया है। निरुक्त में केवल उत्तरार्ध की ही व्याख्या दी गई है। इससे यह परिणाम स्वभावतः निकल सकता है कि मन्त्र का उत्तरार्ध ही वास्तव में उद्धृत किया गया है। 'स्त्रियों के मासिकधर्म दोषनिवृत्ति के लिए औषधिनिर्माण के समय इस मन्त्र का पाठ किया जाता है' ऐसा दुर्ग का लेख है। इस अभिचार का अर्थ है:– उपरुद्धमार्गा भ्रातृ-हीन कन्याओं के समान सम्पूर्ण रुधिर-धमनियां स्थिर हो जावें। देखिए:—Op. cit. pp 25—6.

५.—प्रतीत होता है कि ऋग्वेद ( १. १२४. ७. ) के उद्धृत मन्त्र के अर्थ समझने में दुर्ग को भ्रांति हुई है। इसका विचार है कि पिता की मृत्यु के अनन्तर भ्रातृहीन कन्या गृहहीन हो जाती है। आश्रयहीना कन्या अपनी दयनीय दशा में जनता के पास जाती है। इसका आशय यह कभी नहीं। तात्पर्य यह है:—ऐसी कन्या जिसका प्रदान विवाह में हो चुका है अतएव पितृपक्ष से जो हीन है, पुत्र का कार्य सम्पन्न करने के लिये लौटती है क्योंकि वह भ्रातृहीना होती है। उषा एवं अभ्रातृमती कन्या दोनों के पितृ-गृह त्याग का औपमिक वर्णन है और प्रतिनिवृत्ति साधारण धर्म है। एक तो दूसरे दिन प्राकृतिक नियमानुसार लौटती है और दूसरी सामाजिक नियम के अनुसार। उपमा कुछ कल्पित सी है।

मन्त्र में चार उपमाएं हैं। रौथ को केवल तीन ही ज्ञात हो सकीं। उपमार्थक 'न' निपात का प्रयोग चार बेर होता है और यास्क ने भी चार उपमाएं स्वीकार की हैं। वे ये हैं:—(१) भ्रातृ-हीना पुत्री के समान उषा मनुष्यों के पास लौटती है। (२) द्यूतभवन में गर्तारोही मनुष्य के समान, वह धन प्राप्त करती है। (३) पति की कामना करने वाली रमणीयवसना रमणी के समान। (४) स्मेरमुखी सुन्दरी के सदृश वह अपने लावण्य को प्रकट करती है।

गर्तारुक्—निरुक्त तथा दुर्ग के अनुसार इस शब्द का संकेत है उस दाक्षिणात्या स्त्री की ओर जो धनलालसा से द्यूतभवन में जाती है। गर्त का अर्थ सभास्थाणु किया गया है। दुर्ग के शब्दों में 'अक्षनिर्वपणपीठम्' है। अर्थात् वह आसन या स्थान जहां पांसे फेंके जाते हैं। गर्त शब्द गृ धातु ( प्रार्थनार्थक ) से निष्पन्न है। सत्यसंगर

होने से इस अर्थ में प्रयोग होता है। सत्यसंगर की व्याख्या दुर्ग ने इन शब्दों में की है:—

संगीर्यते हि तत्र सत्यमिदमत्र पतितमिदमत्र न पतितमित्येवम्। प्रायेण कितवास्तत्रानृतं ब्रुवते। जिस प्रथा की ओर दुर्ग ने संकेत किया है उसका पूर्ण परिचय, ऐसा प्रतीत होता है, उसे स्वयं भी न था। एक स्थान पर उसने लिखा है:—यदि कोई पुत्रहीना स्त्री वहां जाती है तो वह धन प्राप्त करती है। जुआरी लोग उसे धन देते हैं। दाक्षिणात्यों में ऐसी प्रथा है। दूसरे स्थान पर उसने लिखा है: "पति-पुत्रहीना स्त्री इस पर चढ़ती है। जुआरियों के मध्य में आसन पर बैठती है। तब वह अपने पति के संबन्धियों से धन पाती है। अर्थात् पति द्वारा परिकल्पित सम्पत्ति-भाग को पाती है।" धनदाता मृत पति के सम्बन्धी होते हैं या जुआरी लोग यह स्पष्ट नहीं किया गया। अतः इस प्रथा की वास्तविक परिस्थिति अनिश्चित है। यहां यह लिख देना भी सामयिक है कि उत्तर भारत के कट्टर हिन्दुओं में झोली भरना नाम की एक प्रथा है। जब कोई स्त्री विधवा हो जाती है तो उस के पितृकुल के सम्बन्धी उसकी गोद को धन से भर देते हैं।

टीकाकार ने इस ऋग्वेद के मन्त्र को, दक्षिणदेशीय प्रथा के आधार पर, समझाने का जो प्रयास किया है उस से यही प्रतीत होता है कि वह स्वयं भी दाक्षिणात्य था। दक्षिणदेशीय प्रथाविशेष के आधार पर मन्त्र की व्याख्या करना केवल कष्टकल्पना है। मन्त्र की यह सन्दिग्ध एवं अत्यन्त कष्टकल्पित व्याख्या जिस में असंबद्ध निर्वचनों की भरमार है—ऐसे उद्धरण के लिए जिसके ब्राह्मण वाक्य होने में कोई सन्देह नहीं निगम शब्द प्रयोग है—ये बातें इस धारणा में प्रबल प्रमाण हैं कि प्रकृत उद्धरण की मौलिकता निर्भ्रान्त नहीं।

गर्तारुक् की व्याख्या यह होनी चाहिए :—

गर्त्त अर्थात् रथ पर चढ़ने वाला रथी, अर्थात् ऐसा मनुष्य जो रथ पर बैठकर लड़ता है। इस प्रकार उपमा भी स्वाभाविक हो जायगी—'एक रथारोही के समान, उषा धनप्राप्ति के लिए आती है।'

५. १०—उपर का अर्थ रौथ ने लिया है। (Von dem oberen unbehanenen Theil) अर्थात् न तराशा हुआ उपरला भाग। परन्तु अधिक सम्भावना अधोभाग की है जो, दुर्ग के शब्दों में, मट्टी और घास से ढका रहता है, तात्पर्य यह प्रतीत होता है कि यज्ञ-स्थूणा के अधोभाग को पृथिवी में गाड़ दिया जाता है; उसे दृष्टिपथ में नहीं रखा जाता है। दुर्ग कहता है कि स्थूणा का न कटा हुआ

भाग उपर कहाता है। मेरे विचार में अधोभाग लेना चाहिए। ऊपर वाले भाग को चाहे जितना कीचड़ तथा तृणों से लिपा जाय, वह अवश्य दृष्टिगोचर रहेगा। किंच गड़ा हुआ भाग ही सम्भवतया बिना तराशने के रह सकता है।

५. १६—यह ऋग्वेदीय मन्त्र के उत्तर भाग की ( ३ ३१. १ ) व्याख्या है जिसे चतुर्थ खण्ड में उद्धृत किया गया है। दुर्ग के मतानुसार यहां पुत्री से भ्रातृहीना पुत्री अभिप्रेत है। दुर्ग ने लिखा है कि छोड़े हुए मन्त्र का यह उत्तरार्ध है। अभ्रातृमती-वाद के समर्थन में इसे उद्धृत किया है। पूर्व भाग की व्याख्या भी इसी प्रकार होनी चाहिए। पुत्रहीन पिता दौहित्र को उसी दशा में पौत्र मानता है जब कि पुत्री का भाई कोई नहीं है और जब कि पुत्रिकाविधान से अभिसन्धि (rite of appointment) हो चुकी है। पिता का भ्रातृकर्ता कन्याओं के पुत्रों पर ऐसा कोई अधिकार नहीं। अन्यथा सकल पतियों की अपुत्रत्वापत्ति है और विवाहसम्बन्ध निरर्थक बोझ ही होगा। अथवा प्रत्येक पुत्र के दो कुल होंगे। किञ्च—प्रत्येक पत्नी को जो किसी न किसी की पुत्री है अपने पिता के घर पर पिता के कथनानुसार रहना होगा। इस प्रकार समाज में कोई भी नियम न चल सकेगा। अतः पुत्रिकाविधान से कृताभिसन्धि पुत्री का पुत्र ही ( दौहित्र ) पौत्र माना जायगा। भ्रातृमती पुत्री के पुत्र पर नाना का कोई पौत्रत्वाधिकार नहीं। दुर्ग के शब्द ये हैं :—

"तस्या एव ह्यभ्रातृमत्या यः पुत्रो भवति तमेव पुत्रिकाविधानेन कृताभिसन्धि-त्वात् पौत्रो ममायमिति अपुत्रः सन् मातामह उपगच्छति, नेतरान् भ्रातृमतीपुत्रान्। अन्यथा सर्व एव हि वोढारोऽपुत्राः स्युः। ततो विवाहपरिश्रमो व्यर्थ एव स्यात्। अथवा सर्व एव लोको द्व्यामुष्यायण एव स्यात्। किञ्च पुत्रिकापितुरपि या भार्या सान्यस्य दुहितेति तस्यामपि या जायते सा मातामहस्यैव नेतरस्य पुत्रिकापितुः स्यात्। अनिष्टं चैतत् सर्वम्। तस्माद् यैवाभिसन्धिपूर्वकं धर्मेण पुत्रिका क्रियते तस्या एव पुत्रो मातामहस्य भवति। न सर्वस्या इति। सैव च दायाद्यार्हा नेतरा भ्रातृमत्यः।"

दुर्ग के लेख से प्रतीत होता है कि पुत्र तथा पुत्री को समानाधिकार देने के पक्ष का संकेत अभ्रातृमतीवाद की ओर ही है। रेतःसेकं की व्याख्या दुर्ग ने की है, "रेतसः सेक्तारं यो दुहितरि रेतः सिञ्चति तं जामातारम्" अर्थात्—पति।

प्रार्जयति का अर्थ दुर्ग ने किया है— प्रसाधयति, प्रकल्पयति, उपावर्तयतीत्यर्थः। अर्थात् प्रबन्ध करता है, चुनता है, पहुंचाता है।

संगमेन मनसा—विगतापुत्रत्वसन्तापेन चेतसा। अर्थात् पुत्रहीनत्व सन्ताप से, शून्यमन से—।

६.– वह्नि शब्द का अर्थ बहुत सन्दिग्ध है। यास्क ने (इसके अनुसार दुर्ग ने भी) चतुर्थ खण्ड में वोढा शब्द से तथा षष्ठ खण्ड में पुत्रम् से इसकी व्याख्या की है। किन्च—प्रतीत होता है कि यास्क इस शब्द को सरूपसमस्त मान कर इससे स्त्री तथा पुरुष दोनों का ग्रहण करता है।

८.—ऋग्वेद ( १०. ५३. ४ ) मन्त्र की व्याख्या में दुर्ग लिखता है:—'सौचीकस्याग्नेरार्षम्। तस्य विश्वैर्देवैः सह संवादः। तत्रेयं होतृजपे विनियुक्ता।' 'इसका ऋषि सौचीक अग्नि है। उसका संवाद विश्वेदेवों के साथ।' इसकी समालोचना करते हुए रौथ कहता है कि यद्यपि आख्यातांश पूर्व के दो सूक्तों में पाया जाता है तथापि इस सूक्त में तो इसका सर्वथा अभाव है।

देवाः को दुर्ग ने सम्बोधन माना है। परन्तु यह बात यास्क तथा स्वर-संस्कार के सर्वथा विपरीत है। दुर्ग के अनुसार मन्त्र का अर्थ है:—मैं उस सर्वोत्तम वाक्-शक्ति को जानता हूं जिससे हम असुरों को जीतेंगे। हे देवताओ, अन्नभक्षको, हे यज्ञसम्पादको, और हे पञ्चजनो! मेरे यज्ञ पर अनुग्रह करो।

८ ६ —पञ्चजन शब्द की दो व्याख्याएं दी गई हैं। पहले पक्ष के अनुसार ( पञ्चजन )-पञ्चजातियां ये हैं:—गन्धर्व, पितर, देवता, असुर और राक्षस। औपमन्यव के मत में:—चार वर्ण तथा पांचवीं निषाद जाति। पहला पक्ष तो सर्वथा विचारविरुद्ध है। इन पांच जाति के व्यक्तियों को यहां यज्ञ में बुलाया गया है। कोई भी यजमान अपने यज्ञ में राक्षसों तथा असुरों को बुलाना और उनको यज्ञ-भाग देना पसन्द न करेगा। अतः उनको निमन्त्रित करना सर्वथा असम्भव है। मन्त्र की साक्षी भी इस पक्ष के विपरीत है। पूर्वार्ध में तो असुर-पराजय के लिये स्पष्ट तथा असन्दिग्ध शब्दों में प्रार्थना की गई है। दो सहज शत्रुओं को इकट्ठा एक ही स्थान पर बुलाया भी कैसे जा सकता है? देवता तो यज्ञादिविधानों के संरक्षक एवं प्रचारक हैं परन्तु इसके विपरीत असुर और राक्षसों का कार्य है यज्ञ में बाधाएं उपस्थित करना और उनका समूल विध्वंस करना। ऐसे नैसर्गिक शत्रुओं की संयुक्त बैठक में कभी एकता हो ही नहीं सकती। अतः दूसरा पक्ष निर्विवाद उत्तम है। यास्क ने ऋग्वेद के ( ८. ६३. ७. ) मन्त्र को केवल इसीलिए उद्धृत किया है कि प्रकृत मन्त्रस्थ पञ्चजन पद से मनुष्य-जातियों का ग्रहण है। अतः यास्क भी इसी पक्ष की पुष्टि करता है। दुर्ग और यास्क दोनों की इसमें समान सम्मति है। अतः तात्पर्य यह निकला कि चार वर्ण और निषाद समानाधिकार से यज्ञ में भाग लेते थे। इससे व्यक्त होता है कि यास्क के समय सहभोज की प्रथा प्रचलित थी और

उस समय ऐसा कट्टर वर्ण भेद, जिसके आधार पर आज-कल सारी जातियां एक दूसरे से पृथक् हैं और उनमें पारस्परिक कठोर भेद-भाव दीखता है, उस समय न था। किञ्च यज्ञियासः विशेषण पञ्चजनों का है। यदि हम औपमन्यव के पक्ष को मानें तो पांचों जातियां पवित्र हैं। इससे ध्वनि निकलती है कि चाहे निषाद जाति जिसको नैरुक्तों ने पाप-शील माना है पृथक् कर भी दी जाय तो भी यही प्रतीत होता है कि ऊंची जाति के लोग नीची जाति के मनुष्यों को घृणापूर्ण दृष्टि से नहीं देखते थे। इससे पता चलता है कि निषादों को भी बहुत कुछ समानता प्राप्त थी और ब्राह्मण लोग इतने कठोर आत्माभिमानी भी नहीं थे। आज कल की तरह उस समय ऐसी ब्राह्मणों की धारणा नहीं थी कि अधम वर्ण मनुष्य के स्पर्श अथवा दर्शन मात्र से हम अपवित्र हो जायेंगे। अन्यथा यज्ञभाग लेने के लिए न तो निषादों को निमन्त्रित किया जाता और न ही उनको पवित्र कहा जाता। स्पृश्य-अस्पृश्य की समस्या उस समय थी ही नहीं। अथवा स्पृश्य तथा अस्पृश्य मनुष्य ही उस समय नहीं थे।

१०.६.—'अम्बुमद्भातीति वाम्बुमद्भवतीति वा' यह निर्वचन दुर्ग की टीका में नहीं। जैसा कि उपोद्घात में लिखा जा चुका है यह वाक्य प्रक्षिप्त है। अन्तरंग साक्षी से भी इसकी निरर्थकता सिद्ध हो जाती है। अम्बुद ( अम्बु—द ) शब्द की मेघार्थक व्याख्या को यास्क पहले ही लिख चुका है। अतः यह वाक्य यहां निरर्थक ठहरता है। किञ्च अम्बुद शब्द का निर्वचन भी तो इससे प्रकट नहीं होता और अम्बुद शब्द की व्याख्या का होना यहां कोई विशेष महत्त्व नहीं रखता। यास्क ने तो अर्बुद की व्याख्या करनी है। इस प्रयोजन के लिए उसने अरण के निर्वचन को मुख्य समझा और अम्बुद की व्याख्या को आनुषंगिक। यह बात सहेतुक है कि ऐसी दशा में यास्क ने अम्बुद शब्द के निर्वचन पर क्यों महत्त्व देना है? इस युक्ति के तथा दुर्गकृत परित्याग के आधार पर मेरी यह सम्मति है कि यह वाक्य प्रक्षिप्त है।

१२.—दुर्ग के अनुसार ऋग्वेद ( १.१६३.२१ ) के मन्त्र की व्याख्या यह है:—चमकीले ( प्रकाशित ) पदार्थों पर पड़ने वाली सूर्य-किरणें अमरणधर्मा (जल) के भाग को पृथिवी से लेकर उसके साथ जाकर, उपासनाओं में जीवों से मिल जाती हैं अथवा रस लेकर सूर्य की ओर लौट जाती हैं। उनको अपने कर्तव्य का ज्ञान है। स्वामी, समस्त विश्व का बुद्धिमान रक्षक, धीर सूर्य मेरे पास आया है—

आध्यात्मिक पक्ष में:—अपने अपने आयतनों में रहने वाली इन्द्रियां जिस

शरीर में अमरधर्मा ज्ञान के भाग को पाकर बाह्यविषयों के सम्बन्ध में अन्तरंग आत्मा के चैतन्य को जागृत करती हैं अथवा तत्तत् विषयों के अवधारण शक्ति के लिए ज्ञान को प्राप्त करती हैं, बाह्यपदार्थावधारण के लिए विषय ज्ञान को पाती हैं। इन्द्रिय चेतन नहीं, वे तो विज्ञानमय पुरुष ( कर्त्ता ) की ज्ञानोपकरण हैं स्वामी इन्द्रियों का अधिपति—आत्मा मुख में अवस्थित है।

१५.४.—'देवर: कस्माद् द्वितीयो वर उच्यते।' इस वाक्य का संकेत नियोग प्रथा की ओर है। यहूदिओं ( Jews[1] ) में इसका विशेष प्रचार था। और यह भारत-योरोपीय[2] ( Indo-European ) व्यवहार भी रह चुका है। निम्न लिखित जातिओं में भी इसका प्रचार रहा है:—

(१) पूरन्स (Purans)—अत्यन्त प्राचीन काल की Borneo वन की जाति।

(२) Bunjake—अफ्रीका में एक जाति।

(३) Aleuts, (४) Thilinkeats और (५) Koloshes[3].

१५. १३.—'पुरा जीवगृभो यथा' का अनुवाद रौथ ने किया है as noch che sie Gleichsam aus Leben greift अर्थात् 'इसके सामने हो मानों यह जीवन पर आक्रमण करता है।' दुर्ग ने इसका अर्थ किया है:—'यथा जीवग्राहस्य पुरा एव हननादहृतस्यैव जीवो नश्येत्।' उपमार्थ यथा निपात के उदाहरण में इस मन्त्र को उद्धृत किया गया है।

२०.६.—रौथ लिखता है: 'दुर्ग के मत में यहां यास्क ने अशुद्ध शब्द-विन्यास किया है। अत: कई पाठभेद हो गये। अप्राप्तस्येत्येकेऽधीयते (Op. cit. III. 2 .7. pp. 34-5. ) यहां सम्भवतया रौथ दुर्ग के अभिप्राय को समझ नहीं सका। 'यास्ककृत अशुद्ध शब्दरचना' के विषय में दुर्ग ने कुछ नहीं कहा। यास्क की अशुद्धि किस बात में है ? मुझे तो इसका परिज्ञान नहीं हो सका। किञ्च रौथ ने दुर्ग से भ्रान्त उद्धारण लिया है। दुर्ग का वाक्य तो इस प्रकार से है:—

अप्राप्तस्यैकेऽधीयते तथापि योज्यम्।........सत: संसृतं भवति। एकीभूय सृतं भवति।

---

१. See Deuteronomy XXV. 5 , St, Mathew XXII. 24

२. See Xenophon, Rep, Lac. I.9. cited by Grote, II. 6. p. 520. and note on at the end of Vol. II.

३. See Hobhouse, Evolution of Morals. pp. 34-5.

रौथ ने इसको उद्धृत करते हुए रेखाङ्कितपदों की दुर्गति की है। भवति को तो रौथ ने देखा ही नहीं। दुर्ग का आशय तो केवल यही है कि कुछ हस्तलेखों में 'अप्राप्तस्य' यह पाठभेद है। दोनों वैदिक उद्धरणों की ( ऋग्वेद ५.७५.७. तथा ७.१०४.२१. ) व्याख्या करते हुए दुर्ग ने दोनों—तिरः और सतः—पदों का अर्थ किया है। केवल 'प्राप्तस्य' पाठ के अनुसार ही अर्थ नहीं किया प्रत्युत पाठभेद के भी। दुर्ग के शब्द ये हैं:—

तिरश्चिदर्यया तिरोऽप्यप्राप्तेऽपि दूर एव स्थाने......सतः प्रदेशाद् दूरादित्यर्थः।

---

# चौथा अध्याय

मंगलाचरण के अनन्तर दुर्ग ने इस श्लोक को ( बिना किसी का नाम दिये ) उद्धृत किया है:—

'विस्तीर्य हि महज्ज्ञानमृषिः संक्षेपतोऽब्रवीत्।
इष्टं हि विदुषां लोके समासव्यासकारणम् ॥'

अर्थात् ऋषि को उचित है कि वह ज्ञान का विस्तृत प्रवचन करके उसे संक्षेप में भी कहे। क्योंकि संसार में—संक्षेप और विस्तार—इन दोनों प्रकारों को विद्वान चाहते हैं। समयानुसार दोनों ही अपेक्षित हैं। दुर्ग ने इस बात को विद्वत्ता की कसौटी समझा है और उसने इस कसौटी पर यास्क के भाष्य को जांचा है। उसने सिद्ध किया है कि यास्क इस परीक्षा में उत्तीर्ण है। समयानुसार संक्षिप्त तथा विस्तृत होना उसे आता है। इसके मत में निरुक्त के द्वितीय एवं तृतीय अध्याय में संक्षेप का साम्राज्य है। एकार्थक अनेक शब्दों की व्याख्या यास्क ने इसी आधार पर की है। किसी एक शब्दविशेष को लेकर उसके पर्याय शब्द, उनकी संख्या, अर्थ की स्पष्टता के लिए उद्धरण देकर उसकी सन्दिग्धता को हटाया है। यह सारा संक्षिप्त प्रकार है। एकार्थक अनेक शब्दों की व्याख्या में पर्याय शब्दों को छोड़ा गया है। दुर्ग लिखता है:—'अत्रैकेनार्थेनानेके शब्दा लक्ष्यन्ते। अनेकैश्च शब्दैरेकोऽर्थः।' इस प्रकरण में एक अर्थ से अनेक शब्द लक्षित होते हैं और अनेक शब्दों से एक अर्थ। इसके आगे दुर्ग लिखता है कि एकार्थक शब्दों में अर्थगत तारतम्य अवश्य होता है। अर्थभेद से शब्दभेद होता है। परन्तु उस अर्थभिन्नता की चर्चा नहीं की गई। इस बात को निम्ननिर्दिष्ट उदाहरण से साफ किया गया है:—वर्तते से लेकर अयथुः पर्यन्त १०२ शब्द हैं। परन्तु उनका साधारण अर्थ गति ही कह दिया गया है। परन्तु हमें पता है कि शब्दविशेष से अर्थविशेष का भान होता है। इतरार्थ उसमें नहीं

लिये जाते। दुर्ग लिखता है:—"कसति, लोठते, श्रोतते इत्येवमादयः प्रतिनियतसत्त्वगमनविषया एव द्रष्टव्याः । तद्यथा—य एवोत्कटिक उरसा वा गच्छति स एव कसतीत्युच्यते ।......य एव निम्नेन प्रदेशेन कश्चिदचेतनो लोष्टादिरन्यो वा चेतनः पुरुषादिः अकामकारेण गच्छति स एव लोठत इत्युच्यते । यदेव द्रवद्रव्यं किञ्चिद् भवति तदेव श्रोतत इत्युच्यते ।" अर्थात् कसति से उछलना ही लिया जाता है उड़ना नहीं। लुड़कने के अर्थ में ही लोठते का प्रयोग होता है। श्रोतते का ग्रहण चूने अर्थ में ही होता है। अतः शब्दों का प्रवृत्तिनिमित्त, अर्थतारतम्य सापेक्ष है। इसकी गवेषणा शिष्य पर छोड़ी गई है। शब्दप्रयोग में प्रान्तीयता होती है । इसकी चर्चा भी नहीं की गई। कई स्थानों पर साधारण शब्द का प्रयोग पारिभाषिक होता है।......इत्यादि। दुर्ग के इस तर्क की पुष्टि में प्रबल प्रमाण यही है कि यास्क ने सब पर्यायशब्दों को नहीं खोला। कुछ एक की तो व्याख्या करदी है, शेषों को छोड़ दिया गया है। निरुक्त के इस काण्ड से दुर्ग ने नैगम काण्ड की तुलना की है जिसमें निघण्टु के प्रत्येक शब्द का व्याख्यान है, किसी को छोड़ा नहीं गया। प्रत्येक शब्द के विविध अर्थों को वैदिक उद्धरणों से पूर्णतया स्पष्ट किया गया है। अतः यास्क ने नैगम काण्ड में विस्तार का आश्रय लिया है।

२. ११.—शिताम पद के विविध अर्थ हैं । यास्क तथा उसके समकालीन अन्य आचार्यों ने इसकी भिन्न भिन्न कई व्याख्याएं की हैं। दुर्ग ने भी इसे खोलने के लिए अनेक प्रकार दर्शाये हैं। प्रतीत होता है कि बहुत प्राचीनकाल में ही इस शब्द का मौलिक अर्थ सम्प्रदाय में नष्ट हो गया था। इसमें सन्देह नहीं कि यह पद किसी यज्ञ-हविर्भूत पशु के अंगविशेष का वाचक है । दुर्ग के सिद्धान्तानुसार पशु-शरीर को दो भागों में बांटा जा सकता है (१) बाह्यभाग जैसे कन्धा, कटि आदि। (२) आभ्यन्तर भाग, जैसे जिह्वा हृदय आदि । इसका विचार है कि यास्क द्वारा उद्धृत मन्त्र में शिताम पद से पहले आये हुए दो शब्द शरीर के बाह्यावयवों के अभिधायक हैं अतः शिताम भी किसी बाह्य अंग का ही वाचक होगा। दुर्ग ने यह युक्ति यास्क के उस अर्थ के समर्थन में दी है जहां उसने शिताम का अर्थ दोः अर्थात् भुजा किया है। यास्क दोस् को पलायनार्थक द्रुधातु से निकालता है । इस पर दुर्ग कहता है कि पशु भुजबल से ही दौड़ते हैं। दुर्ग का दूसरा पक्ष यह है कि उपरि निर्दिष्ट उद्धरण में पहले के दो शब्दों से देह के क्रमिक अंगों का बोध होता है। अतः शिताम पद भी उसी अंग को प्रकट करेगा जिसका क्रम पार्श्व के अनन्तर होगा, अतः शिताम का अर्थ बाहु हुआ। इसी आधार पर दुर्ग ने योनि का पर्याय

तो गुद दिया है और विषित की व्युत्पत्ति विष्लृ व्याप्तौ से की है । इसकी व्याख्या भी इस प्रकार की है:—विषितो भवति—व्याप्तः स पुरीषेण भवति... अथवा... .. विस्रस्तमांसः स भवति। मेरी सम्मति में तो विषित का निर्वचन वि उपसर्ग पूर्वक सो से होना उचित है। मैं इसका अर्थ करता हूँ—'यह खुला रहता है' । शिताम के भिन्न भिन्न अर्थ ये हैं:—(१) भुजा (यास्क, (२) योनिः (शाकपूणि) (३) जिगर, (श्यामवर्ण होने से–तैटीकि) (४) चर्बी,–शित + मांस अर्थात् सफेद मांस। (गालव)। दुर्ग लिखता है—एवमेष शितामशब्दोऽनवगताभिधेयोऽनवगतसंस्कारोऽपि। अर्थात् शिताम शब्द का न तो वैयाकरण संस्कार और न ही उसका अर्थ निश्चित है।

११.—दुर्ग ने इस मन्त्र की (ऋग् १ ११५. ४.) व्याख्या यह की है। "सूर्य का देवत्व एवं माहात्म्य यही है कि वह कर्मपरायण मनुष्यों की कुछ गणना (परवाह) न करके—कर्मराशि के मध्य में—अपनी वितत रश्मिजाल को समेट लेता है। इसको पुनः फैलाना मानवी शक्ति से बाहर है, परन्तु सूर्य इसको अनायास ही—बिना किसी की सहायता से—क्षण भर में फैला देता है। उसने हरित वर्ण के घोड़ों को जोड़ लिया है। घो.—रश्मिराशि जिससे वह रसादान करता है । अस्त-बल से—पृथिवी से। सधस्थान से पृथिवी अभिप्रेत है क्योंकि यहीं से रश्मिद्वारा रस आकृष्ट होता है।' भावार्थ यह है कि जब भगवान मरीचिमाली अपनी मरीचियों को समेट लेता है तब रात्रि अपने वस्त्र को सब पर फैला देती है।

१५.—कनीनका का अर्थ रौथ ने मूर्ति और Langlois का अर्थ marionette अर्थात् तार से चलने वाली पुतली किया है।

यास्क के कथनानुसार इसका अर्थ कन्या है जिसको व्याख्या दुर्ग ने शाल-भंजिका शब्द से की है। शाल वृक्ष से बनाई हुई मूर्त्ति।

१७.—"इमे सुता इन्दवः" इत्यादि मन्त्र का मूल स्थान अभी तक नहीं मिला। Bib. Ind तथा मुम्बई के संस्करणों में मन्त्र का पूरा पाठ है । परन्तु दुर्ग ने चतुर्थ पाद की ही व्याख्या की है । शेष के विषय में लिखा है कि—मृग्योऽत्र शेषः अर्थात् शेष के लिये गवेषणा अपेक्षित है। इससे विदित होता है कि दुर्ग को पूरे मन्त्र का ज्ञान नहीं था। अतः इन दोनों संस्करणों में जो शेष पाठ भी सम्पूर्ण दिया गया है यह सम्पादकों की भूल है।

१८.—अकूपारे और दावने इन शब्दों को खोलने के लिए यास्क ने यहां मन्त्र को उद्धृत किया है। यास्क के उद्धरण में निघण्टु के क्रम को यहां भंग किया

गया है। यास्क ने अकूपार के अर्थ किये हैं--सूर्य, समुद्र और कच्छप। दुर्ग लिखता है--( अकूपारस्य ) अकुत्सितपूरणस्य अर्थात् जिसकी पूर्णता निर्दोष है अर्थात् जो स्वयं पूर्ण उदय से लेकर अस्तपर्यन्त पूर्ण है। किञ्च पर्याप्तमैहिकाय च श्रेयसे आमुष्मिकाय च। अर्थात् इस तथा उस दोनों लोकों से पूर्ण। दुर्ग ने निर्वचन यह किया है:-अकूपारस्य=अकुपरणस्य=अकुत्सितपूरणस्य। उसने लिखा है:--अत्र कुरिति कुत्सितार्थः परणं पूरणमुच्यते, कुत्सितं परणं कुपरणं, न कुत्सितं परणमकुपरणम्। निघण्टु तथा निरुक्त में जो इन दो शब्दों को भिन्न भिन्न क्रम से पढ़ा है उससे दुर्ग ने यह परिणाम निकाला है कि निघण्टु तथा निरुक्त के रचयिता भिन्न भिन्न व्यक्ति थे। और देखिए--Roth, op. cit. IV. 18, p. 45.

सुतुकः शब्द का अर्थ सुगमन ( द्रुतगामी ) किया गया है। तुन् धातु से इसे निकाला गया है। दूसरा अर्थ है:--अच्छी सन्तान। दूसरे अर्थ के विषय में दुर्ग लिखता है--तुगित्यपत्यनामसु पठितम्। हिरण्यमपत्यमभिप्रेतमग्नेः। हिरण्यरेता अग्निरिति श्रूयते। अर्थात् तुक् अपत्य का वाचक है। अग्नि का अपत्य हिरण्य अभीष्ट है। अग्नि को हिरण्यरेतस् ( बीज ) कहा जाता है। सुप्रजोभिः की व्याख्या दुर्ग ने कुलजैः पद से की है। अच्छी नसल के घोड़े। शोभनानामेवाश्वानां शोभनाः प्रजा भवन्ति। प्रजाद्वारेण चाश्वा... अश्वद्वारेण चाग्निः स्तूयते। अर्थात् अच्छी नसल पैदा करने से घोड़ों की और अच्छी नसल के घोड़ों को रखने से अग्नि की की स्तुति होती है।

१६.—शिश्नदेव की यास्क अथवा दुर्गकृत व्याख्या से यह सिद्ध नहीं होता कि उस समय लिङ्गपूजा जारी थी। इस प्रथा के अस्तित्व का यास्क या दुर्ग को ज्ञान था इसमें भी कोई प्रमाण नहीं। इन दोनों के मतानुसार शिश्नदेव शब्द से ऐसे मनुष्य कहे जाते हैं जो असंयमी तथा जिनके जीवन का प्रधानतम उद्देश्य केवल इन्द्रियलोलुपता है। परन्तु यहां बहुव्रीहि समास है। इस प्रकार इसका अर्थ है 'ऐसे मनुष्य जिनका देवता शिश्न है।' ऐसा हो सकता है लिङ्ग-सम्प्रदाय—जिसको मानने वाले अथवा प्रवर्तक आर्येतर लोग थे—का ज्ञान यास्क या दुर्ग को न हो। प्राचीन समयों में इस सम्प्रदाय का प्रचार अत्यन्त व्यापक था। किसी न किसी रूप में रोमन कैथोलिक देशों में जैसे बैल्जियम, फ्रांस और इटली इस सम्प्रदाय का प्रचार १८ वीं शताब्दी तक रहा। लैङ्गिक खण्डरात संसार के प्रायः सभी भागों से विशेषतः आयर्लैण्ड से उपलब्ध हुए हैं। कइओं के मत में Maypole ( एक पुष्पालंकृत बांस जिसके चारों ओर मई में नाचा जाता है। ) तथा क्रास का

चिह्न तब से है। परन्तु यह परिणाम निर्भ्रान्त नहीं। शिवलिंग की पूजा का इससे बहुत दूर का सम्बन्ध हो सकता है। देखिए हेस्टिङ्गस् की (Encyclopeadia of Religion) तुलना कीजिए:—लिंग सम्बन्धी पदार्थ; स्मारक चिह्न तथा खण्डरात।

२१.—दुर्ग ने (ऋक् १.१६४. ३३.) इस मन्त्र की यह व्याख्या की है—द्यौ मेरा पिता है। विस्तृत धरित्रीतल मेरी माता है। क्योंकि वर्षा द्यौलोक की ओर से पृथिवी की तरफ आती है—विविध वनस्पतिओं को उत्पन्न करती है। इनसे देह पुष्ट होता है और उसमें भावि सन्तानों का बीज रहता है। अतः द्यौ और पृथिवी मनुष्य जीवन के मौलिक हेतु हैं। माध्यमिक स्थान गर्भ कहलाता है क्योंकि वही वर्षा के जल का स्रोत है। पिता ने पुत्री को गर्भ कर दिया अर्थात् बादलों ने पृथिवी पर जल बरसा दिया। पृथिवी को यहां पुत्री कहा गया है क्योंकि यह दुहिता अर्थात् दूरे हिता (दूर ठहरी हुई होती है।) सूर्य से दूर होती है।

२१.१०.—यास्क के मत में शयोः समस्त पद है। इसकी व्याख्या 'शमनं और यावनम्' की है। यह विग्रह पद-पाठ के रचयिता के अनुकूल है। यहां दुर्ग लिखता है:—पञ्चम्यन्त अथवा षष्ठ्यन्त एक ही पद को यास्क ने दो द्वितीयान्त पदों में विभक्त किया है। सन्दर्भ के अर्थ को पूर्ण करने के लिए निरुक्त में दो शब्दों का अध्याहार किया है। वे शब्द हैं:—रोग और भय। शमनं च रोगाणां यावनं च भयानाम्—यास्क। तुलना कीजिए—Op. cit. p. 48.

२३—दुर्ग ने माता की व्याख्या की है 'सर्वभूतनिर्मात्री' सब प्राणिओं की रचयित्री। पुत्र का अर्थ किया है 'पुरुणः—बहुनः, पापात् त्रायते' बहुत पापराशि से बचाने वाला। नैरुक्तों के पक्ष में मन्त्र का अर्थ होगा:—द्यौलोक अदिति (अदीन—अनुपक्षीण=क्षयरहित) है। अन्तरिक्ष अदिति है। वही माता पिता और पुत्र है। विश्वेदेवा अदिति (अविनाशी) हैं। पांच जातियां अदिति (अमर) हैं। भूत भविष्यत् सब कुछ अदिति है।

२४.—उत्तरार्ध की रौथ कृत व्याख्या स्पष्ट नहीं। जसुरिम् पद का पर्याय यास्क ने अस्तम् दिया है जिसका अर्थ दुर्ग ने बद्धम् (बन्धा हुआ) किया है। दुर्ग कहता है:—बद्धं स्नायुतन्तुना य एष याजिक इति प्रसिद्धो राज्ञां स हि बद्धत्वादुत्पतितुमत्यर्थं न शक्नोति नीचैरेव गच्छति गत्वा च शशकादीनि हिनस्ति सत्त्वानि।...... न ह्यबद्धः श्येनो नीचैरयते। दुर्ग की व्याख्या में विरोध है। बन्धा हुआ श्येन लक्ष्य का पीछा नहीं कर सकता। जस् धातु से जसत बनता है। (जस् का अर्थ है-स्वतन्त्र करना, खुला छोड़ना।) तुलना कीजिए –Roth, Op cit. IV 24 p 48

२५. १२.—देवपीयुम् का अर्थ दुर्ग ने 'देवहिंसिता भोगप्रधानः न यष्टा देवानाम्' (देवहिंसक, भोगी, देवताओं का यज्ञ न करने वाला) किया है।

२५. १६.—ऋधक् पद के पार्थक्य आदि अर्थों की पुष्टि में यास्क ने कोई मन्त्र उद्धृत नहीं किया। इसके लिए दुर्ग ने ऋग्वेद (४. ४०. ५) से मन्त्र उद्धृत किया है। दुर्ग ने कहा है कि यास्क द्वारा उद्धृत (वाजसनेय संहिता ८. २०.) मन्त्र का अर्थ कई टीकाकारों ने दो प्रकार किया है। अर्थात—ऋधक् पद के दो अर्थों—पार्थक्य एवं समृद्धि—को स्वीकार किया है। तुलना कीजिए, Roth, Op. cit. 14. p. 50.

२५. २५.—रौथ का विचार है कि यहां मूलपाठ विकृत है और अजाश्व शब्द निरर्थक है। परन्तु इसमें मेरा स्वारस्य नहीं क्योंकि यदि विराम चिन्ह ठीक ठीक हों तो मूलपाठ सर्वथा ठीक लगता है। पाठ इस प्रकार होना चाहिये—अजाश्वेति पूषणमाह। अजाश्व। अजा अजनाः ॥

पूषण् को मन्थकर्ता अजाश्व कहता है। अजाश्व अर्थात् अजाः—अजन=गतिशील=दौड़ने वाला ॥

देखिए—Roth, Op. cit. 18. p. 51.

## पांचवां अध्याय।

सस्निम् का अर्थ दुर्ग ने 'अद्भिः परिवेष्टितम्, सर्वतः परिस्नुतं धौतं वा' किया है। 'जलों से घिरा हुवा, चारों ओर स्यन्दन-शील, अथवा धोया हुवा' अर्थात् - मेघ। चरणों से अन्तरिक्ष का ग्रहण किया है (जहां जल चलते हैं।) नदीनां का अर्थ 'जलों का' किया है। दुर्ग के अनुसार मन्त्रार्थ यह हुआ :—इन्द्र ने अन्तरिक्ष में मेघ को पाया। इसक शक्ति को जांचा। फिर उसने उसमें छिद्र कर दिये जिनमें जल बहते थे। जलों ने इन्द्र को गन्धर्व नाम से पुकारा। अन्त में दुर्ग ने लिखा है—'इन्द्रो गन्धर्वः, तस्य मरुतोऽप्सरसः इति श्रूयते।' कहा जाता है कि इन्द्र गन्धर्व हैं और मरुत उसकी अप्सरायें हैं।

३. पक्वम् का अर्थ दुर्ग ने अभिव्यक्तम् (सर्वथा स्पष्ट) और ससम् का स्वप्नम् किया है। इसके कथनानुसार आठ मास पर्यन्त विद्युत अदृश्य रहती है केवल वर्षा ऋतु के महीनों में प्रकट होती है। अतः इसे अनित्य दर्शन कहा जाता है। देखिए - Roth, Op. cit 15. p. 55.

४—दुर्ग कहता है कि यहां मध्यम स्थानी देवगणों से मरुत् का तात्पर्य है। गण शब्द बहुवचन में है। केवल मरुतों के ही बहुत से गण हैं और प्रत्येक गण सात सात का है। यहां एक ब्राह्मण वाक्य भी उद्धृत किया गया है:—ते सप्त सप्त मरुतां गणाः। आगे लिखता है कि रुद्र को वरूथ भी कहते हैं। इसके समर्थन में ऋग्वेद १. ११४. ५ का मन्त्र उद्धृत किया है। देखिए-Roth. Op. cit.5 p. 56.

७. ऋग्वेद (१. १५०. १) मन्त्र की यास्ककृत व्याख्या स्पष्ट नहीं। अरिः का अर्थ अमित्रः किया गया है परन्तु उपासक अपने इष्ट देव का अमित्र नहीं हो सकता। रौथ ने अरिः का सम्बन्ध अरणः से किया है और इससे अर्थ निकाला है strange, stranger, guest and a hostile person अर्थात् अद्भुत, अजनबी, अतिथि और शत्रु। यास्क ने अरिः का अर्थ ईश्वर (स्वामी) भी किया है। परन्तु यह अर्थ भी प्रकृत में ठीक नहीं जंचता। दुर्ग ने अरिः की व्याख्या के लिए यत्न किया है।—'समर्थोऽहमाह्वयामि त्वां स्तोतुं बहु च दातुमित्यभिप्रायः।' अर्थात् हविर्दान तथा स्तोत्रगान में समर्थ—। परन्तु ऐसी चेष्टा में दुर्ग ने प्रश्नवाचक 'स्वित्' निपात का अर्थ नहीं किया। तृतीय पाद की यास्क कृत व्याख्या अस्पष्ट है। दुर्ग ने शरण की व्युत्पत्ति हिंसार्थक शृ धातु से की है और इसका पर्याय दिया है—बिलें। इसके अनुसार मन्त्र का तात्पर्य यह निकलता है:—जैसे अनेक नदियां एक विशाल एवं गम्भीर गह्वर में प्रवाहित होती हैं। अनेक नदियां भी उस गह्वर की मर्यादा को —पचाने की शक्ति को—नष्ट नहीं कर सकती। इसी प्रकार यद्यपि अनेक प्रकार की हवियां अग्नि में डाली जाती हैं तथापि अग्नि की भस्मकारिणी शक्ति में कोई ह्रास उत्पन्न नहीं होता। इस प्रत्यक्ष उदाहरण के आधार पर ऋषि कहता है—तोदस्येव शरण आ महस्य (जलों के समान हवियां अग्नि में प्रवाहित होती हैं।) बड़े कूप की बृहत् गह्वर में। देखिए Roth. Op. cit, p. 59.

७. म्यूर ने 'शिपिविष्टो विष्णुरिति विष्णोर्हि द्वे नामानि भवतः' इस को औपमन्यव का वाक्य माना है। यह ठीक नहीं। क्योंकि पहला वाक्य (उद्धृत वाक्य) यास्क का अपना है और दूसरे वाक्य में (कुत्सितार्थीय इत्यादि) औपमन्यव का मत है। दुर्ग ने द्वितीय वाक्य को औपमन्यव का माना है और अन्तरंग साक्षी के आधार पर भी यही सिद्ध होता है। दुर्ग ने लिखा है कि विष्णु के दो नामों में से केवल प्रथम नाम की ही व्याख्या की गई है, क्योंकि दूसरे का सम्बन्ध दैवत काण्ड से है। और देखिए—Roth, Op. cit. Vol. 8. p, 59

१२. दुर्ग लिखता है कि कइयों के मत में (ऋग्वेद १०.८६.५) यह मन्त्र.

इन्द्रदैवत है। तृतीय पाद की व्याख्या इसने इस प्रकार की है :—इन्द्र ने सब को व्याप्त किया हुआ है, जैसे सोम ने सम्पूर्ण वृक्ष और वनस्पतियों को। यास्क का अनुसरण करते हुए दुर्ग ने दो वैकल्पिक व्याख्याएं उपस्थित की हैं। (१) उसने पूर्वार्ध तथा चतुर्थपाद का देवता इन्द्र माना है और तृतीय का सोम माना है। (२) प्रथम तीन पाद सोम के और चतुर्थपाद इन्द्र का। अतः अर्थ ये हैं :—

(१) आपादितदीप्ति, (उत्पादित मन्यु) क्षिप्रप्रहारी, शत्रुओं को कम्पाने वाला, कर्मशील, (शक्तिमान्) और वज्रधारी महावीर इन्द्र को प्रतिपन्थियों के प्रति कार्य झुठला नहीं सकते। उसके पास पहुँचने से पूर्व ही वे विध्वस्त हो जाते हैं। ऐसा इन्द्र तथा वनों में व्यापक सोम हमारी रक्षा करें।

(२) उत्पादित मन्यु, (जोश पैदा करने वाला) द्रुत प्रवहणशील, पात्रों को कंपाने वाला, चुस्त, (चुस्ती पैदा करने वाला-लक्षणा) जीवनदायी, झागवाला, वृक्ष तथा वनस्पतियों का विजेता सोम है। ऐसा सोम तथा इन्द्र जिसके सामने शत्रुओं (की माया असफल हो जाती है) के कार्य को धोखा नहीं दे सकते क्योंकि उसके पास पहुँचने से पूर्व ही वे नष्ट हो जाते हैं, अनुग्रह करें। दोनों दशाओं में दुर्ग का विचार है कि यह मन्त्र इन्द्र तथा सोम की साधारण स्तुति है। और देखिए— Roth. Op. cit, V. 12.p. 62.

२४.—कुटस्य का अर्थ यास्क ने कृतस्य किया है। इससे प्रतीत होता है कि यास्क को इस सिद्धान्त का ज्ञान था कि ऋग्वेद में प्राकृतभाव होता है। इस प्राकृत-भाव का कोई व्यापक नियम उसे विदित था और या केवल इसकी सत्तामात्र का ही उसे पता था, यह कहना कठिन है। दुर्ग ने स्वभावतः यास्क के शब्दों को दुबारा पढ़ा है। कुटस्य का कृतस्य अर्थ करने में उसे कुछ वैचित्र्य का भास नहीं हुआ।

२५.—दुर्ग ने मन्त्र (ऋग्० १०. ४४ ६) के उत्तरार्ध की व्याख्या यह की है:—'ऐसे मनुष्य जो तेरे अनुग्रहपात्र नहीं, जिन्होंने यज्ञरूपी नौका का आश्रय नहीं लिया, और जो सदा इन्द्रिय-सुखों में लीन रहते हैं, सदा पापाचरण करते हैं। परिणा-मतः, स्वकर्मानुकूल शरीर धारण करते हैं।' तब उसने एक सन्दर्भ को उद्धृत किया है —अथ य इह कपूयचरणा अभ्याशो ह यत्ते कपूयां योनिमापद्येरन् श्वयोनिं वा सूकरयोनिं वा चाण्डालयोनिं वा। अर्थात् पापाचारी पापी शरीर को धारण करते हैं। ऐसा नियम है। पापी शरीर हैं—कुत्ते का, सुअर का, वा चाण्डाल का शरीर। (छान्दोग्योप० ५. १०. ७.)

२४.—दुर्ग कहता कि कई टीकाकारों ने इस मन्त्र (१०. ५०. ६.) को

अग्निपरक व्याख्या की है । अर्थात् अग्नि को सहसः सूनुः ( शक्ति का पुत्र ) कहा गया है । क्योंकि बलपूर्वक दो लकड़ियों ( अरणिओं ) को रगड़ने से अग्नि पैदा की जाती है । प्रकरणविरुद्ध होने से यह व्याख्या मान्य नहीं हो सकती । क्योंकि सारे सूक्त का देवता इन्द्र है । 'सहसः सूनुः' विशेषण इन्द्र का भी इसने माना है क्योंकि इन्द्र प्राण ( शक्ति ) का पुत्र है । देखिए:—Roth. op. cit, 7. p. 70.

१६ —दुर्ग ने इस मन्त्र ( १० १०१. ७. ) का व्याख्यान यह किया है:— जल तथा भूसा ( आदि ) से घोड़ों को ताजा करो । क्योंकि संग्राम उपस्थित है । प्रसन्न घोड़ों से सुन्दर विजय को प्राप्त करो । ऐसी विजय जिसमें प्रिय बन्धु, भाई, पुत्रादि मारे जायँ अच्छी नहीं । उत्तम कल्याणकारी रथ पर सवार होकर ( शत्रु ) मनुष्यों को जल के समान इस समर-कूप में ढकेल दो इत्यादि । अवतः का अर्थ इसने "कूपः स हि खन्यमानो महानवाततितोऽवाङ्गतितो भवति गत इत्यर्थः ।" इस प्रकार किया है ।

## षष्ठ अध्याय ।

यास्क ने आशुशुक्षणिः पद को तीन भागों में बांटा है । आशु + शु + क्षणिः और उसने कहा है, "आशु इति च शु इति च क्षिप्रनामनी भवतः ।" अर्थात् आशु और शु का अर्थ है क्षिप्र—शीघ्र । क्षीण की उत्पत्ति हिंसार्थक क्षण् धातु से है । अतः यास्क के लेखानुसार इस शब्द का अर्थ हुआ 'अत्यन्त शीघ्र हिंसा करने वाला,' दुर्ग ने यास्क के लेख को पूर्णतया न समझ कर वाक्य को अन्यथा विभक्त कर डाला है । इसकी सम्मति में यास्कवाक्यान्तर्गत शु शब्द 'आशु + शु + क्षणिः' का द्वितीय भाग नहीं । प्रत्युत यह 'शु' तो सर्वथा भिन्न ही शब्द है । जिसका अर्थ है अन्तरिक्ष । 'शु इत्येतरत्र प्रासंगिकमन्यत्रोपकारं करिष्यति । तद्यथा शुनो वायुः शु इत्यन्तरिक्षम् ।' यह दुर्ग का लेख है । अर्थात् यहां यास्क ने शु की चर्चा अनुषंग से कर दी है । इसकी आवश्यकता अन्यत्र है । दुर्ग का कथन है कि आशु + शु + क्षणि इन तीन भागों में से यास्क ने केवल प्रथम अंश 'आशु' तथा तृतीय अंश 'क्षणिः' की व्याख्या की है और शु को छोड़ दिया है । शु के विषय में इतना ही कहा है कि यह दीप्त्यर्थक शुच् धातु से निष्पन्न होता है । दुर्ग का यह सारा लेख भ्रान्त है । बड़े आश्चर्य का स्थान है कि इतने स्पष्ट शब्दविन्यास को दुर्ग क्यों ठीक ठीक नहीं समझ पाया । शब्द के तीनों भागों को पृथक् पृथक् व्युत्पत्ति दिखला कर यास्क ने अर्थ को इस प्रकार खोला है, आशु शुचा क्षणोति । ऐसा प्रतीत होता है कि दुर्ग ने इन तीन शब्दों का सम्बन्ध क्रम से 'आशु + शु + क्षणिः' इन तीन

पदांशों से किया है और इसी लिए उसे यह भूल हुई है। यहां इस बात को दुहरा देना ठीक होगा कि यास्क ने स्पष्ट शब्दों में कहा है आशु और शु ये दोनों क्षिप्र के नाम हैं। यास्क ने कहीं पर भी शुच् से शु की व्युत्पत्ति नहीं की। आशुशुक्षणिः का एक अन्य निर्वचन भी यास्क ने दर्शाया है। इस पक्ष में आ उपसर्ग है। 'शु' शुच् धातु का सन्नन्त का रूप है। ग्रासमैन ( Grassman ) यास्क के इस दूसरे पक्ष से सहमत हैं। देखिए Op cit p. 188. रौथ को तो इस दुर्ग-यास्क विरोध का शायद ज्ञान भी न था।

२.—गवाम् की व्याख्या दुर्ग ने यह की है—'मेघोदरान्तर्गतानाम्...अपाम्।' अर्थात् मेघान्तरीण जलराशि। आगे लिखा है—'विदीर्णे तस्मिन् मेघे सुखं ताः तस्मान्मेघोदरान्निर्गच्छन्ति।' अर्थात् जब मेघों को विदीर्ण किया जाता है तब जल निर्बाध रूप में निकलते हैं। इस प्रकार नीचे की ओर बहते हुए जल नाना जलाशयों—नदी आदियों—की रक्षा करते हैं। पुरुहूतम् का अर्थ उदकम् किया है। इसी की उसने एक अन्य व्याख्या भी की है:—'विदीर्णोदर मेघ से नीचे आते हुए वर्षा के जल की स्तुति की जाती है। लोग मारे खुशी के चिल्लाते हैं, 'अहा कितना सुहावना।' जनता के ऐसे शब्द ही वर्षा के जल की रक्षा करते हैं।'

प्रथम पक्ष में तो इसने 'वाणी' का अर्थ जल-राशि किया है और द्वितीय पक्ष में 'जनता का हर्षनाद'। प्रथम पक्ष में वह् (वहना) धातु से तथा द्वितीय पक्ष में वच् धातु से वाणी शब्द की निष्पत्ति मानी है।

३.—आकीवतः का अर्थ दुर्ग ने 'कस्मात् देशात्' अर्थात् किस देश से अथवा 'क्रियतोपि प्रदेशात्' अर्थात् किस ओर से नहीं' यह किया है। इसका तात्पर्य है। 'सब ओर से'। दुर्ग के अनुसार मन्त्रार्थ यह है:—'उनको सब ओर से उन्मूलित कर दो जिससे हज़ार यत्न करने पर भी उनको यह विदित न हो कि किस ओर से उनका विध्वंस हो रहा है। अथवा इस तरह उन्मूलित कर दो कि उनका कोई अवशेष-चिन्ह-भी न रहे।' दुर्ग के अन्तिम वाक्य में बहुत कुछ सांप्रतिकता आ गई है। इसके शब्द हैं—'यथा न किञ्चिदवशिष्यते'।

४.—ऋक् ५. ५४. ६. मन्त्र की व्याख्या करते हुए दुर्ग ने 'वेधसः' को दो प्रकार से खोला है:— १) किसी स्त्री का विशेषण अर्थात् वह स्त्री किसी वृक्ष में प्रविष्ट होकर उसकी प्राणशक्ति को नष्ट कर देती है। (२) मरुतों का विशेषण, अर्थात् ओ मरुतो, तुम बादलों के जल को ऐसे चुरा लेते हो जैसे कोई स्त्री किसी वृक्ष को। दुर्गकृत द्वितीय व्याख्या शुद्ध है। स्वर-संस्कार के आधार पर 'वेधसः'

सम्बोधन का ही प्रतीत होता है। उसका अन्वय मरुतों के साथ ही सम्भव है।

६.—नना का अर्थ दुर्ग ने (यास्क के अनुसार) माता किया है। नना शब्द को नम् धातु से व्युत्पादित किया है। क्योंकि पुत्र को दुग्धपानादि के समय वह अपने शरीर को नत कर लेती है। पुत्री को भी (यास्क तथा) दुर्ग ने नना कहा है क्योंकि पिता को परिचर्यादि के समय वह भी नत रहती है। दुर्ग के शब्द हैं:—"नना माता।......साहि स्तन-सम्प्रदानाद्युपकारार्थमपत्यं प्रति नता भवति। दुहितापि नना। सापि परिचर्यार्थं पितुः प्रह्वीभवति।" इसके आगे दुर्ग लिखता है:—'यस्मिन् पक्षे पिता भिषक् तस्मिन् पक्षे ननाशब्देन मातोच्यते; यस्मिन् पुनः पक्षे पुत्रो भिषक्, तस्मिन् पक्षे ननाशब्देन दुहितोच्यते।' अर्थात् यदि ननस् का अर्थ हम पिता लेते हैं तब नना से माता का अर्थ अभिप्रेत है परन्तु यदि ननस् का अर्थ पुत्र लिया जावे तो नना से पुत्री का ज्ञान होता है। भिषक् से इसने ब्रह्मा का ग्रहण किया है। इस अर्थ की पुष्टि के लिए आगे लिखा है, "स हि प्रायश्चित्तरोगे उत्पन्ने यज्ञस्य भेषजं करोति।" अर्थात् ब्रह्मा ही यज्ञ के प्रायश्चित्त रूपी रोग की निवृत्ति के लिए औषधि तैयार करता है। इस पर उसने एक ब्राह्मण वाक्य के समान एक वाक्य को उद्धृत किया है। "भेषजकृतो ह वा एष यज्ञो यत्रैवंविद् ब्रह्मा भवति।" तदनन्तर लिखा है—इतरो लौकिको वा भिषक्। अर्थात् वैद्य को भी भिषक् कहते हैं।

६.—त्तोणस्य शब्द की व्याख्या-परक सारा सन्दर्भ जिसको ब्रैकट में दिया गया है, लघुकाम शाखा के हस्तलेखों में नहीं मिलता। परन्तु इसका छोड़ना न्याय्य नहीं। इस सन्दर्भ की मौलिकता निर्भ्रान्त है। त्तोण शब्द निघण्टु के चतुर्थाध्याय में पढ़ा गया है। नैगमकाण्ड के प्रत्येक शब्द की व्याख्या यास्क करता है। किसी भी शब्द को छोड़ता नहीं। इस काण्ड में यास्क की पद्धति ही यह है। यदि त्तोणस्य शब्द की व्याख्या वाले सन्दर्भ को निकाल दिया जाय तो त्तोणस्य शब्द अव्याख्यात रह जायगा। यहां पर यास्क व्याख्यानों की शृंखला टूट जाने से, यास्ककृत नैगम-काण्डीय पूर्ण व्याख्या अपूर्ण रह जायगी। दुर्ग ने भी इस सन्दर्भ की मौलिकता पर कोई सन्देह प्रकट नहीं किया। अतः दुर्ग की साक्षी के आधार पर भी 'इस सन्दर्भ को छोड़ देना', न्याय-संगत नहीं ठहरता।

८.—यास्क ने ऋग्वेद के (८. ६६. ३.) मन्त्र की जो व्याख्या यहां की है वह सन्तोषप्रद नहीं। उसने दो वैकल्पिक व्याख्याएं दी हैं। प्रथम व्याख्यान में तो उसने इव निपात को नहीं देखा और इत् और न ये दो निपात दोनों व्याख्यानों में छोड़ दिये गये हैं। द्वितीय व्याख्यान को जिसमें कि इव की व्याख्या है दुर्ग समझ

ही नहीं सका। दुर्ग ने भ्रान्ति से इव की व्याख्या को इन की समझ लिया है परन्तु यास्क तो इत् की चर्चा दोनों पक्षों में ही नहीं करता। यास्क के समर्थन में दुर्ग ने लिखा है कि इव, इत्, और न ये तीन निपात यहां पदपूरण हैं। मेरी सम्मति है कि केवल एक स्थल है जहां 'न' पदपूरण माना गया हो। यास्क तथा दुर्ग दोनों ने ही भक्षत की व्याख्या एक निपात द्वारा की है। भक्षत के लिए देखिए:—Macdonell, Vedic Grammar for Students, p, 401.

१४.—रिशादस: का अर्थ यास्क ने रेशयदारिण: किया है। दुर्ग के अनुसार रेशयदासिन: पाठ है और रेशयदारिण: यह पाठान्तर है। केवल एक हस्तलेख को छोड़ कर जिसका प्रयोग Bib. Ind. Nirukta के सम्पादक ने क० नाम देकर किया है, अन्य किसी में भी रेशयदासिन: यह पाठ नहीं। यदि यह पाठ होता तो दुर्ग का पाठ ध्वनिसाम्य के आधार अधिक युक्तियुक्त एवं शुद्ध माना जाता क्योंकि रिशादस: तथा रेशयदासिन: में, रिशादस: तथा रेशयदारिण: की अपेक्षा शब्द-साम्य कुछ अधिक है। दुर्ग की व्याख्या, 'यो हि रेशयति हिंसावान् भवति तस्मै त आयुधान्यस्यन्ति।' केवल दूर की कल्पनामात्र है। यास्क के प्रतिकूल उसने शब्द को रिशाद्—अस: इस प्रकार विभक्त किया है। यास्क ने इसको रिशा+दस: इस प्रकार विभक्त किया है ऐसा प्रतीत होता है। इस प्रकार अर्थ होता है शत्रु-नाशक। यदि हम रिश+अद: इस प्रकार विभाजन करें तो यह बात अधिक युक्ति-संगत है। अर्थात् शत्रुओं को खाजाने वाला—नाशक। ग्रासमैन ( Grassman ) कहता है कि इसका अर्थ है Destroyer of Violent acts, रौथ ने जो दुर्ग के पाठ को उद्धृत किया है यह अशुद्ध है। उसने दन्त्य सकार को तालव्य लिखा है। देखिए—Roth. Op. cit. VI. p. 80

१५.—यास्क ने—असूर्ते—को कर्तृकारक का बहुवचन मान कर इसका अर्थ—'असुसमीरिता:' या 'वातसमीरिता:' किया है। इसको किसी माध्यमिक देवता का बोधक माना है। यहां यह स्पष्ट है कि यास्क ने असूर्ते को असु+ईर से निकाला है। यह एक निर्बल निर्वचन है। ऋग्वेद ( १०. ८२. ४ ) के मन्त्र में असूर्ते के एक दम बाद सूर्ते पाठ आता है। असूर्ते, सूर्ते का प्रतिद्वन्द्वी—प्रतिपर्याय—शब्द है। दोनों की विभक्ति भी समान है। परन्तु यास्क के मतानुसार असूर्ते प्रथमा बहुवच-नान्त और सूर्ते सप्तम्येकवचनान्त है। असूर्ते किसी देव-विशेष का विशेषण है और सूर्ते लोक का नाम है। यह व्याख्यान अत्यन्त असन्तोष-जनक है। इससे दो शब्दों के अभीष्ट तुलनात्मक प्रयोग के चमत्कार का समूल विध्वंस हो जाता है। दुर्ग

अंधाधुन्द यास्क के पीछे चला है। यह अधिक स्वाभाविक होगा यदि हम 'असूर्ते तथा सूर्ते 'दोनों को सप्तम्येकवचन मानकर रजसि से उनका अन्वय करें। इससे तुलना स्पष्ट होगी। मैं सूर्ते का निर्वचन सरणार्थक सृ धातु से करूंगा। तब इसका अर्थ होगा 'दलित' और असूर्ते का अर्थ इससे सर्वथा विपरीत 'अदलित' होगा। तब मैं मन्त्र का अर्थ करूंगा,—'क्षुण्ण तथा अक्षुण्ण लोक में ठहर कर' इत्यादि। ग्रासमैन असूर्ते का अर्थ Not illumined (अप्रकाशित) dusky (धुन्दला, करता है। देखिए Worter buch, p. 157.

१५.—जारयायि पद को अजायि द्वारा यास्क ने खोला है अर्थात् जन(प्रादुर्भावार्थक) धातु से इसको व्युत्पन्न किया है। परन्तु व्याकरणानुसार जॄ धातु से भाव वाच्य का रूप है। मन्त्र का अर्थ जन धातु की अपेक्षा जॄ से अधिक उपयुक्त तथा प्रकरणानुकूल हो जाता है। "विविध यज्ञों के द्वारा अग्नि बूढ़ी हो जाती है जैसे साण्ड अपनी बहुत सन्तान से।" ऋग्वेद में यह शब्द एक ही बार आता है। इस पर दुर्ग का लेख है:—यथा साण्डः पुत्रपौत्रादिभिरनेकधा प्रजायत एवं यज्ञेषु विह्रियमाणोऽनेकधा जायतेऽग्निः।

१६.— यास्क लिखता है:—ऋग्वेद (१०. ११६. ८.) मंत्र में पचता का प्रयोग नामत्वेन हुआ है। इसका प्रयोग एकवचन तथा द्विवचन में भी मिलता है। इसके लिए वाजसनेयसंहिता का (२१ ६०.) वां मन्त्र उद्धृत किया है। ऋग्वेद (३. २८. २.) में भी इस रूप में इसका प्रयोग हुआ है। दुर्ग इससे भी आगे बढ़ता है और कहता है कि बहुवचन में भी पचता का प्रयोग मिलता है'। एतद्ध्येकवचनं द्विवचनं बहुवचनं वा भवति प्रकरणवशात्।" अपने लेख की पुष्टि करने के लिए दुर्ग ने पचता का सम्बन्ध, मन्त्रस्थ हवींषि पद से किया है।

"पचता पक्तानीमानि हवींषि।" मन्त्र में तो क्रिया पहले है तदनन्तर कर्म। 'अद्धि' हवींषि से पूर्व और 'दधिष्व' पचता उत सोमम्, से पूर्व आया है। अतः मन्त्र का अर्थ हुआ —'मेरी पक्व हवियां तथा सोम को कृपया स्वीकार कीजिए'।

१६.—अधस् शब्द के यास्क ने तीन निर्वचन किये हैं। (१) हस्त-पात्र—जो सोम रस से पूर्ण है। इस पक्ष में इसे क्रियाविशेषण माना है। इस प्रकार मन्त्र का अर्थ हुआ:—'विविध पात्रों में सोम रस को छोड़ो। अधिषवण चर्म का यही विमोचन (श्लथीकरण) है।" दुर्ग के शब्द हैं—"अध इव सोमपूर्णमधिषवण चर्म......अधसोऽधस्तात्......। (२) नीचे या ऊपर। अर्थ यह होगा:—'अधिषवण चर्म को जो यज्ञीय शकट के नीचे अथवा ऊपर है, छोड़ो।' दुर्ग का लेख है:—यदेतद् यज्ञशकटस्याधस्तादुपरि वाधिषवणचर्म।

२२.—दुर्ग ने कहा है कि व्युदस्यति शब्द से यास्क ने चोष्कूयते की व्याख्या

की है। यह दुर्ग की स्पष्ट भूल है क्योंकि यास्क ने लिखा है 'चोष्कूयमाण' और 'चोष्कूयते' ये दोनों ही ( चर्करीतिवृत्त ) यङ् लुगन्त के प्रयोग हैं। 'चोष्कूयमाण' का अर्थ 'ददत्' किया है और 'चोष्कूयते' का 'अभ्यादधाति'।

२८. ऋग्वेद के पद-पाठ में वायः का पदविभाग किया है:—'वा । यः।' यास्क ने पदकार की इ. भूल को खूब ताड़ा है, क्योंकि यदि हम पदकार शाकल्य का मत मानें तो सम्बन्धवाचक 'यत्' सर्वनाम के बल से अधीन वाक्य की क्रिया ( आधायिपद ) व्याकरण के ( यद्वृत्तान्नित्यम् पा० ८. १. ६६ ) नियमानुसार उदात्त होनी उचित थी। क्योंकि यत् शब्द के प्रयोग से परे आख्यात उदात्त हो जाता है। परन्तु इस नियम के प्रतिकूल यहां निघात स्वर है, उदात्त नहीं। अतः जाना जाता है कि शाकल्य का पद-पाठ यहां अशुद्ध है। यास्क का पद-पाठ के विरुद्ध अन्य हेतु यह है कि इस प्रकार अर्थ अधूरा रह जायगा। यास्क के शब्द हैं:—"वेति च य इति च चकार: शाकल्यः। उदात्तं त्वेवमाख्यातमभविष्यत् असुसमाप्तश्चार्थः।" यास्क ने वायः को एक शब्द मान कर 'वेः पुत्रः' पक्षी का पुत्र अर्थ किया है। स्वरप्रक्रिया के लिए देखिये: –Macdonell, Vedic Grammar for Students, p. 4 7.

३०.—कर्मभिः की बजाय, दुर्ग ने नामभिः पाठ माना है। पर इस प्रकार दुर्ग का लेख है, "तेन यानि दृष्टानि नामानि संभवन-समर्थानि स्तुतिसंयुक्तानि तैर्वयं त्वां नाशयामः" । यहां दुर्भिक्ष का 'प्रत्यक्षवद् वर्णन' है। निरन्तर उपवास के कारण, दुर्भिक्ष-सन्तप्त मनुष्यों की दर्शनशक्ति का ह्रास हो जाता है। इसलिए दुर्भिक्ष को 'एकनेत्र' कहा गया है। अन्नोदक का यथेष्ट प्रबन्ध न होने से जनता के घुटने टूटते जाते हैं। इसलिए अकाल को 'वक्रगति' भी कहा गया है। दुर्भिक्ष में लोग चिल्लाते हैं अतः उसको भी चिल्लाने वाला कहते हैं। दुर्भिक्ष को ऊसर भी कहा गया है क्योंकि उस समय कृषि नहीं होती और जनता भी दानशील नहीं रहती।

३३.—मन्त्र तथा उसके व्याख्यान समेत सम्पूर्ण खण्ड ही प्रक्षिप्त प्रतीत होता है। एक शब्द की व्याख्या में यास्क ने एक से अधिक मन्त्र कभी उद्धृत नहीं किये। मन्त्र के व्याख्यान पर सूक्ष्म दृष्टि डालने से स्पष्ट विदित हो जाता है कि यह व्याख्या किसी अन्य लेखक की है। परिशिष्टों की शैली के साथ इस व्याख्यान की पर्याप्त समानता है। अतः बहुत सम्भव है कि यह काम भी परिशिष्ट-प्रणेताओं का हो। 'ऋदूपे' तथा 'ऋदूवृधा' शब्दों के व्याख्यान भी सन्तुष्टिजनक नहीं। व्याख्यान के इस सन्दिग्ध स्थल का पता दुर्ग को भी था। उसने स्पष्ट शब्दों में लिख दिया है, "भाष्यमत्र न सम्यगिव लक्ष्यते तस्य सम्यक्पाठोऽन्वेष्यस्ततो योज्यम्।" इसके साथ ही देखिए: –Roth, Op. cit. p. 98.

ਵਹੁ ਹਿਜਰਤ ਕਾ ਗ਼ਮ ਦਿਲ ਮੇ ਜਰਤੀ ਚਲੀ। ਅਲਾਹੀ ਮੇਰੇ ਦਾਮਨ ਕੋ ਰਾਖ ਤੋ ਪਾਕ। ਮੈ ਪਾਤੀ ਹੂੰ ਸਿਰ ਗ਼ੈਰ-ਮਹਿਰਮ ਕੇ ਖ਼ਾਕ। ਅਲਾਹੀ ਤੋ ਮੇਰਾ ਨਿਗੈਬਾਨ ਹੋ। ਨ ਮੇਰੀ ਅਮਾਨਤ ਕਾ ਨੁਕਸਾਨ ਹੋ। ਬਿਚਾਰੀ ਵਹੁ ਰੋਤੀ ਗਈ ਜ਼ਾਰ ਜ਼ਾਰ। ਦਿਗਰ ਤਰਫ ਆਸ਼ਕ ਕਾ ਦਿਲ ਬੇਕਰਾਰ। ਕਹੇ ਦੇਖ ਰੋ ਰੋ ਕੇ ਉਸ ਯਾਰ ਕੋ। ਖ਼ੁਦਾ ਇਹ ਖ਼ਜਾਨਾ ਦੀਆ ਮਾਰ ਕੇ। ਬਡਾ ਕਹਿਰ ਕੀਆ ਮੇਰੇ ਬਾਪ ਨੇ। ਨਾ ਮਾਰਾ ਉਸੀ ਵਕਤ ਉਸ ਤਾਪ ਨੇ। ਮੇਰੀ ਵਹੁ ਸੁਲੇਮਾ ਕੀ ਅੰਗੁਸ਼ਤਰੀ। ਸ਼ਿਕਮ ਬੀਚ ਮਾਹੀ ਕੇ ਹੈ ਗਿਰ ਪੜੀ। ਹੂਆ ਮੁਝ ਸੇ ਇਮਰੋਜ਼ ਯਾਰ ਅਲਵਿਦਾ। ਓ ਤਕਰਾਰ ਉਪਰਿ ਮੈ ਹੋ ਬੇਵਫਾ। ਯਹਿ ਦਿਲ ਮੈ ਕੀਆ ਹੈ ਪਰਾ ਸੋਜ ਆਜ। ਮੈ ਜਾਨੋ ਕਿਆਮਤਿ ਕਾ ਹੈ ਰੋਜ਼ ਆਜ। ਕਿ ਜਬ ਲਗ ਰਹਾ ਨਜ਼ਰ ਆਵਤਾ ਵਹੁ ਯਾਰ। ਕਿ ਤਬ ਲਗ ਰੋਤੀ ਵਹੁ ਜ਼ਾਰ ਜ਼ਾਰ। ਹੂਆ ਉਸਕੀ ਆਂਖੋਂ ਸੇ ਵਹੁ ਦੂਰ ਦੂਰ। ਭੜਕ ਆਗ ਲਾਗੀ ਅਜ਼ ਤਨ ਸੇ ਤੰਦੂਰ। ਪੜਾ ਹੈ ਮਿਸਰ ਹੋ ਜੁਲੈਖ਼ਾ ਮਿਸਾਲ। ਗਿਰਾ ਪਰ ਜਿਮੀ ਖਾਇ ਗਰਦਸ ਨਿਹਾਲ। ਰਹੀ ਉਸ ਮੇ ਨ ਬਾਕੀ ਮੈ ਅਜ਼ ਹੋਸ਼ ਜਾਨ। ਨਾ ਤਨ ਬੀਚ ਕੁਵਤ ਨ ਤਾਕਤ ਨਿਸ਼ਾਨ। ਲਗਾ ਕਰਨੇ ਫ਼ਰਿਯਾਦ ਜਾਰੀ ਖਰੋਸ਼। ਕਬੀ ਹੋਸ਼ ਅੰਦਰ ਕਬੀ ਗੈਰ ਹੋਸ਼। ਵ ਲੇਕਨ ਹੂਆ ਦਿਲ ਮੈ ਉਮੈਦਵਾਰ। ਜੋ ਆਵੇਗੇ ਉਸ ਰਾਹਿ ਮੁੜ ਕਰਿ ਕਹਾਰ। ਰਹਾ ਦੇਖਤਾ ਰੋਜ ਸ਼ਬ ਰਾਹਿ ਕੋ। ਜੋ ਦੇਖਨ ਰੋਜ਼ਦਾਰ ਨਉ ਮਾਹਿ ਕੋ। ਦੇਖੇ ਇਕ ਰੋਜ਼ ਵਹੁ ਨਾਗਹਾ। ਚਲੇ ਆਵੇ ਲੈ ਕਰਿ ਡੋਲੀ ਕਵਾਹਾ। ਹੈ ਖਾਲੀ ਵਹੁ ਡੋਲੀ ਨ ਥੀ ਗੁਲ ਬਦਨ। ਜਲਾ ਉਸ ਕਾ ਮੁੜ ਜਿਗਰ ਤਨ ਬਦਨ। ਲਗਾ ਕਹਿਨੇ ਮਰਨਾ ਮੁਝੇ ਖ਼ੂਬ ਹੈ। ਮਰੂੰ ਉਸ ਕੇ ਆਗੇ ਜੋ ਮਹਿਬੂਬ ਹੈ। ਚਲਾ ਹੈਦਰਾਬਾਦ ਕੋ ਨੌ ਨਿਹਾਲ। ਮਰੂੰ ਆਗੇ ਦਿਲਵਰ ਯਾ ਦੇਖੇ ਜੇਮਾਲ। ਯਹੀ ਬਾਤਿ ਕਹਿ ਕਰਿ ਰਵਾਨਾ ਹੂਆ। ਵਹੁ ਆਪਨੇ ਵਤਨ ਸੇ ਬਿਗਾਨਾ ਹੂਆ।

ਦਾਸਤਾਨ ਦੂਰਨਾ ਨੌ ਨਿਹਾਲ ਕਾ ਹੈਦਰਾਬਾਦ ਮੇ ਜਾਤਾ ਹੈ।

---

ਪਿਲਾ ਸਾਕੀਆ ਐਸਾ ਮੁਝ ਜਾਮ ਮੁਲ। ਪਰੀ ਮੇਰੇ ਆਵਨ ਕੀ ਉਸ ਜਾਇ ਹੁਲ। ਨਹੀਂ ਸੁਝਤਾ ਖਾਨਾ ਪੈਡੇ ਗਨੀਮ। ਮਿਲ ਮੁਝ ਕੋ ਦਿਲਬਰ ਯਾਰ-ਲਕਰੀਮ। ਕੋਈ ਦਿਨ ਕੇ ਬੀਚ ਚਲਾ ਵਹੁ ਰਵਾਨ। ਬਿਚਾਰਾ ਵਹੁ ਦਾਖਲ ਹੂਆ ਉਸ ਮਕਾਨ। ਵਹੁ ਬਾਜ਼ਾਰ ਕਾ ਸੈਰ ਕਰਤਾ ਫਿਰੇ। ਕਿ ਉਸ ਯਾਰ ਕਾ ਨਾਮ ਪੜਤਾ ਫਿਰੇ। ਦੇਖਾ ਕਿਆ ਜੁ ਬਜ਼ਾਰ ਕੇ ਦਰਮੀਆਨ। ਹੈ ਹਕਾਕ ਕਾ ਖ਼ੂਬ ਇਕ਼ਤਰ ਦੁਕਾਨ। ਤਹਾਂ ਰਲਕੇ ਬੈਠੇ ਥੇ ਯਾਰੋਂ ਕੇ ਯਾਰ। ਬਡੇ ਰੰਗ ਰੰਗੋਂ ਮੇ ਗਾਤੇ ਥੇ ਤਾਰ। ਇਕ ਲੜਕਾ ਹਕਾਕ ਕਾ ਥਾ ਉਨ ਮੇ ਸ਼ਾਹ। ਸਭੀ ਗਿਰਦ ਤਾਰੇ ਵਹੁ ਮਾਨਿੰਦ ਮਾਹ। ਜੋ ਨਾਮ ਉਸਕਾ ਕਹਿਤੇ ਥੇ ਅਬਦਲਕਰੀਮ। ਵਹੁ ਖ਼ੁਦ ਥਾ

